(Public Library) के भवनों के मुख्य ढांचे मुकम्मल किए गए और एक श्मशान का निर्माण किया गया। लड़कों के और लड़कियों के यहां जो कालिज बनाए जा रहे हैं, उनकी इमारतें मुकम्मल होने वाली हैं। चालू वित्तीय वर्ष में बीच वाली नदी पर पुल बनाने और पशु-हस्पताल की इमारत के निर्माण का काम शुरू किया गया। इस काम में सन्तोषजनक प्रगति हुई है। आगामी वैत्तिक वर्ष में सैक्रेटेरियट (Secretariat) की इमारत मुकम्मल हो जाएगी और इसमें पूरी तरह दफ्तरों का काम शुरू हो जाएगा। ज़मीन के नीचे एक जलाशय भी तैयार किया जाएगा जिस में २० लाख गेलन पानी इकट्ठा किया जा सकेगा। विधान सभा के भवन के निर्माण का काम जल्दी ही शुरू कर दिया जाएगा और इस पर अगले साल में काफ़ी काम हो जाएगा। रिहायशी, व्यापारिक और औद्योगिक प्लाटों (Plots) को बेचने का काम तेज़ किया जा रहा है। इस साल प्राइवेट (Private) गृह-निर्माण के काम के लिए ४२ लाख रुपए के कर्ज़े दिए गए जिस से इस दिशा में काफ़ी तरक्की हुई।

२१. मेरी सरकार पंजाब की औद्योगिक आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए पूरा प्रयत्न कर रही है और वर्ष १९५७ में इस दिशा में काफ़ी प्रगति हुई। इस वर्ष सभी बड़े उद्योगों के उत्पादन में काफ़ी बढ़ती हुई और कई उद्योगों की उत्पादन-शक्ति भी बढ़ाई गई। राज्य में अब सूती कपड़ा बनाने वाली मिलों की संख्या छः हो गई है। इन में एक तो पूर्ववर्ती पैप्सू राज्य की मिल शामिल है, और दूसरे अमृतसर की एक मिल ने भी फिर से काम करना शुरू कर दिया है। पिछले वर्ष के मुकाबले में जबकि सूत और कपड़े का उत्पादन क्रमशः १४५ लाख पौंड और ३९८ लाख गज़ था, इस वर्ष यह उत्पादन बढ़कर क्रमशः २१६ लाख पौंड और ६८३ लाख गज़ हो गया। खांड के उद्योग ने भी विशेष प्रगति की। भोगपुर, पानीपत और रोहतक की तीन नई खांड मिलों ने जिन्हें सहकारी आधार पर चलाया गया है, उत्पादन शुरू कर दिया है। सीमेंट, कागज़, सिलाई की मशीनों, बाइसिकलों, मशीनों के पुर्ज़ों और खेती के औज़ारों के उद्योगों में भी उत्पादन बढ़ा है। औद्योगिक सरगर्मी के बढ़ जाने से मेरी सरकार पर धन और टैक्निकल (Technical) सहायता जुटाने की ज़िम्मेदारी बढ़ गई है। उद्योगों को सहायता देने की समस्या पर विशेष ध्यान दिया गया है। यह सहायता उन्हें उद्योगों के लिए राज्य सहायता कानून (State Aid to Industries Act) के अन्तर्गत दी जाती है। औद्योगिक कर्ज़ों के रूप में वर्ष १९५७-५८ के मध्य ३६ लाख रुपए का प्रबन्ध किया गया। नीलोखेड़ी पालीटैक्निक (Polytechnic), जिसे पहले भारत सरकार चलाती थी, को पंजाब सरकार ने अपने प्रबन्ध में ले लिया है। यहां छात्रों को इंजीनियरिंग (Engineering) सम्बन्धी विषयों की ट्रेनिंग (Training) दी जाती है। लुधियाना के स्थान पर एक औद्योगिक क्षेत्र की स्थापना की जा रही है। मालेरकोटला और बटाला में भी ऐसे ही औद्योगिक क्षेत्र बनाने की योजनाएं बनाई जा रही हैं।

श्रम विभाग पहले की तरह ही मज़दूरों के कल्याण की देखभाल का काम करता रहा। मौजूदा श्रम कल्याण केन्द्रों (Labour Welfare Centres) के अति-

स्कूल सरकारी प्रबन्ध में ले लिए गए । पहली अक्तूबर, १९५७ से स्थानीय संस्थाओं के १०,०९२ स्कूल सरकारी अधिकार में आ गए हैं । मुझे आशा है कि इस कार्य-वाही से इन स्कूलों में शिक्षा और अनुशासन दोनों में ही सुधार होगा । शिक्षा के क्षेत्र में दूसरी मार्के की बात यह हुई है कि १ अक्तूबर, १९५७ से सभी सरकारी स्कूलों में पहली से पांचवीं जमात तक प्राइमरी शिक्षा मुफ्त कर दी गई है । कांगड़ा और महिंदरगढ़ के ज़िलों के सरकारी स्कूलों में १ सितम्बर, १९५७ से मिडल तक की मुफ्त शिक्षा का प्रबन्ध कर दिया गया है । मेरी सरकार स्कूलों और कालिजों के अध्यापकों की नौकरी को बेहतर बनाने के लिए उत्सुक रही है। पिछले साल अध्यापकों की कुछ श्रेणियों की तनखाहें बढ़ाई गई थीं । इस के इलावा पंजाब सरकार ने अपने कर्मचारियों की तनखाहों पर फिर से विचार करने के लिए एक कमेटी बनाई थी । इस कमेटी की सिफ़ारिशों के अनुसार १ मई, १९५७ से सरकारी स्कूलों और कालिजों के अध्यापकों के वेतन बढ़ा दिए गए हैं ।

टैक्निकल ( Technical ) शिक्षा के क्षेत्र में एक खास फैसला यह हुआ है कि टैक्निकल ( Technical ) शिक्षा के लिए एक स्टेट बोर्ड ( State Board for Technical Education ) कायम किया जाए । इसके नीचे टैक्निकल शिक्षा का एक महकमा इसकी कार्यकारिणी ( Executive Agency ) के तौर पर काम करेगा। राज्य में टैक्निकल शिक्षा और प्रशिक्षण सम्बन्धी सारे प्रोग्राम इसी महकमे के अधीन होंगे । इस बोर्ड ( Board ) के बनने से टैक्निकल ( Technical ) शिक्षा के स्तर में विशेष सुधार होगा और अलग अलग महकमों की कार्यवाही में तालमेल पैदा होगा । यह संस्था जल्दी ही कायम कर दी जाएगी । टैक्निकल ( Technical ) शिक्षा के विस्तार के लिए पंजाब सरकार ने एक और महत्वपूर्ण फ़ैसला यह किया है कि चंडीगढ़ के इंजीनियरिंग कालेज ( Punjab Engineering College ) को इतना बढ़ा दिया जाए कि अन्त में उसमें २४० छात्र डिगरी कोर्स ( Degree Course ) की और १० छात्र मार्ग इंजीनियरिंग ( Highway Engineering ) की ऊंची (Post-Graduate) शिक्षा प्राप्त कर सकें । यह फैसला भी किया गया है कि इंजीनियरिंग ( Engineering ) की प्राइवेट ( Private ) संस्थाओं को भी सहायता-अनुदानों ( grants-in-aid ) के रूप में मदद दी जाए । इससे पंजाब में टैक्निकल (Technical) शिक्षा के सारे क्षेत्र में तरक्की होगी ।

२६. इस समय हम दूसरी पांच-साला योजना के दूसरे वर्ष में से गुज़र रहे हैं । पंजाब और पैप्सू की सांझी योजना की कुल रक़म १६६ करोड़ रुपए हैं । इस में से २४ करोड़ १९५६-५७ के पहले वर्ष में खर्च किए गए । अनुमान है कि १९५७-५८ के दौरान लगभग ३४ करोड़ रुपए खर्च होंगे । अगले वैत्तिक वर्ष की योजना आप के सामने वित्त-मंत्री रखेंगे । प्रारम्भिक कठिनाइयों और सामान की कमी के बावजूद हमारी तरक्की की रफ्तार कुल मिला कर सन्तोष-जनक रही । मैं

में ढील कर दी थी जिस से ४५ वर्ष की आयु तक के राजनैतिक पीड़ित सरकारी नौकरियों में लिए जा सकते हैं। इस रियायत को ३१ दिसम्बर, १९५८ तक एक और साल के लिए बढ़ा दिया गया है। ज़रूरतमंद राजनैतिक पीड़ितों को माली सहायता भी दी जा रही है।

जो राष्ट्रीय और सामाजिक आन्दोलन हम पहले स्वीकृत कर चुके हैं उनके इलावा आज़ाद हिन्द फ़ौज, किरती लहर, किसान मोर्चा, प्रजामंडल कांग्रेस आदि आन्दोलन भी राष्ट्रीय आन्दोलन मान लिए गए हैं। अब इन आन्दोलनों में भाग लेने वाले पीड़ितों को भी सरकार की ओर से दी जाने वाली वे सभी सहूलतें मिलने लगेंगी जो राजनैतिक पीड़ितों को मिल रही हैं।

२४. जहां तक सेहत और इलाज का सम्बन्ध है मेरी सरकार ने हस्पतालों और डिस्पैंसरियों की सुविधाओं को बढ़ाने के लिए अपनी कोशिशें जारी रखीं। कई एक जगहों की सिविल डिस्पैंसरियों (Civil Dispensaries) को सरकारी प्रबन्ध में लेने का भी विचार है, ताकि उनमें ज़रूरी सुधार लाए जा सकें। हमने दांतों के इलाज का प्रबन्ध करने के लिए भी कदम उठाए हैं। इस सिलसिले में फिरोज़पुर और रोहतक में दो क्लिनिक (Clinics) खोले गए हैं। इनके इलावा पांच और क्लिनिक (Clinics) दूसरी पांच-साला योजना के दौरान खोले जाएंगे। इनमें से दो को तो चालू आर्थिक वर्ष में ही खोलने का विचार है। इस समय पंजाब में ७८३ हस्पताल और डिस्पैंसरियां काम कर रही हैं। इन में इलाज के लिए ११,७०८ मरीज़ों को रखने का इंतज़ाम है। इन आंकड़ों से पता चलता है कि पंजाब में प्रत्येक २१,९३० आदमियों के लिए एक चिकित्सालय और उनमें प्रत्येक १,४६७ आदमियों के लिए एक बैड (Bed) का प्रबन्ध है। वर्ष १९५७ में मलेरिया, कोढ़, प्लेग, हैज़ा और चेचक की रोक-थाम और उन पर काबू पाने के लिए आवश्यक कार्यवाही जारी रही। राज्य में बच्चों-जच्चाओं की मृत्यु संख्या और आम मृत्यु-संख्या घट रही है। यह हमारी सेहत में सुधार का पक्का सबूत है। यहां मैं मज़दूरों के लिए चलाई गई सरकारी बीमा योजना की चर्चा भी करना चाहूंगा। यह योजना १९५३ से राज्य में चालू है। इस योजना की एक बड़ी बात यह है कि इसके अधीन केन्द्रीय सरकार और मज़दूरों के सरकारी बीमा की कार्पोरेशन (Employees' State Insurance Corporation) ने इस बात की ज़िम्मेदारी ले ली है कि बीमा कराने वाले मज़दूरों के परिवारों को भी १ अप्रैल, १९५८ से डाक्टरी सहायता दी जाए। परिवार नियोजन के सिलसिले में चालू वैत्तिक साल में राज्य में ५ शहरी और ८ देहाती परिवार नियोजन क्लिनिक (Family Planning Clinics) खोले जा रहे हैं। ये क्लिनिक (Clinics) एक परिवार नियोजन अफसर (State Family Planning Officer) के अधीन काम करेंगे। शहरी और देहाती दोनों ही क्षेत्रों में पानी पहुंचाने, पानी के निकास और सफाई की विविध योजनाओं को चालू करने के लिए भी कोशिशें हो रही हैं।

२५. शिक्षा के क्षेत्र में इस साल सब से बड़ी बात यह हुई कि स्थानीय संस्थाओं के

खोले गए हैं। असहाय और अनाथ बच्चों के लिए एक आश्रम खोला गया है और अंधों के लिए एक रिहायशी संस्था कायम की गई है । जो लोक-हितकारी संस्थाएं सेवा भाव से समाज-कल्याण का काम करती हैं, उन को माली सहायता देने का कार्य-क्रम भी इस विभाग ने अपना रखा है । मेरी सरकार दिसम्बर, १९५७ के अन्त तक ऐसी १०२ संस्थाओं को साढ़े सात लाख रुपए की माली सहायता दे चुकी है।

राज्य सरकार ने पंजाब की शु-कल्याण परिषद् (Punjab Council for Child Welfare) को एक काफी बड़ी रकम दी है ताकि यह संस्था अपाहिज बच्चों की शिक्षा और उन के रहने के लिए एक आश्रम को सफलता से चला सके । इस योजना से न केवल अपाहिज बच्चों की एक लम्बे समय से महसूस की जा रही भारी ज़रूरत पूरी हो गई है बल्कि सभी ओर से इस संस्था की सराहना भी हुई है। प्रस्ताव है कि इस आश्रम में तीन विभाग खोले जाएं । एक विभाग का सम्बन्ध तो शारीरिक चिकित्सा (Physio-Therapy) से होगा, दूसरे का धन्धों की सहायता से चिकित्सा (Occupational Therapy) ) करने से होगा और तीसरी शैल्टर वर्कशाप (Shelter Workshop) होगी ।

खेलों की ओर भी इस साल पहले की तरह ध्यान दिया गया । समाज कल्याण के महकमे में एक अलग शाखा इस काम के लिए खोली गई है । यह शाखा राज्य में खेलों के कार्यक्रम बनाएगी और उन्हें चलाएगी । चालू वैत्तिक वर्ष में खेलों के लिए जितने खर्च की व्यवस्था की गई, उस में कुछ नई योजनाओं पर होने वाला खर्च भी शामिल है । इन नई योजनाओं में, हाकी, क्रिकेट, फुटबाल और टैनिस जैसी खेलों को सिखाने के लिए स्पोर्ट्स कोचिंग सैंटर (Sports Coaching Centres), जाखू (शिमला) में स्केटिंग-मार्ग (Skating Run-way) का निर्माण, चंडीगढ़ में सुखना चो की झील में विहार नौकाओं की क्लब (Yacht Club) बनाना और राज्य में डिवीज़न के सभी सदर स्थानों में खिलाड़ियों के लिए गैस्ट हाऊसों (Guest Houses) और युवक-कल्याण होस्टलों (Youth Welfare Hostels) की स्थापना आदि शामिल है । राज्य स्तर पर एक कला परिषद् (Punjab Council of Arts) भी कायम की गई है । यह संस्था राज्य में हो रहे सांस्कृतिक और ललित कलाओं सम्बन्धी कामों में ताल-मेल पैदा करेगी, इन्हें सहायता देगी, इन का उत्साह बढ़ाएगी और प्राइवेट या सरकारी संस्थाओं की मदद से इस दिशा में विभिन्न कार्यक्रमों को अमली रूप देगी।

२९. प्रचार (Publicity) के क्षेत्र में पंचायतों को रेडियो देने, ज़िलों में सूचना-केन्द्र कायम करने, देहाती क्षेत्रों में प्रचार करने, फिल्में बनाने और प्रचार सम्बन्धी सामग्री छापने की योजनाएं पहले की तरह ही तरक्की करती रहीं ।

३०. मैं यहां अपनी उस ज़िम्मेदारी का भी सरसरी तौर पर ज़िक्र करना चाहता हूं जो आप की सरकार ने मुझे व्यक्तिगत रूप से दी हुई है । यह काम सरकारी कर्मचारियों की सभी श्रेणियों के अभ्यावेदनों (Memorials) और प्रतिवेदन

यहां इस बात की ख़ास तौर पर चर्चा करना चाहता हूं कि हमें खेती-बाड़ी की उपज बढ़ाने के क्षेत्र में शानदार सफलता मिली है । वर्ष १९५६-५७ में अनाज की कुल उपज ५४.७३ लाख टन थी । पहली पांच-साला योजना के अन्त में अनाज की जो पैदावार थी उस से यह पैदावार १०.३७ लाख टन अधिक थी । योजना आयोग (Planning Commission ) ने दूसरी योजना में इस क्षेत्र में हमारे राज्य के लिए निश्चित लक्ष्य को बढ़ा कर १४.४ लाख टन कर दिया है । लेकिन पहले ही साल में हमें जो सफलता मिली उस को देखते हुए हमें उमीद है कि हम इस लक्ष्य को भी पूरा कर लेंगे ।

केन्द्र और राज्यों के आंकड़ा अधिकारियों के एक सांझे सम्मेलन में की गई एक सिफ़ारिश के अनुसार राज्य के आर्थिक और आंकड़ा सम्बन्धी विभाग में एक संयोजना शाखा ( Planning Cell ) जोड़ी गई है । इस शाखा का काम इस बात का पता लगाना है कि दूसरी योजना के अरसे में कितनी तरक्की हुई है । इस समय यह शाखा दूसरी योजना की तरक्की के सम्बन्ध में आंकड़े इकट्ठे करने का काम कर रही है ।

२७. मेरी सरकार राज्य में भाषाओं की समस्या की ओर काफ़ी ध्यान दे रही है और समय बीतने के साथ साथ इस समस्या की ओर सरकार का ध्यान बढ़ता ही जा रहा है । सरकार की भाषा सम्बन्धी समस्याओं को सुलझाने के लिए जिस भाषा विभाग की स्थापना की गई थी, वह सन्तोषजनक रूप से काम कर रहा है । इस समय इस विभाग का अधिकतर काम अंग्रेज़ी में मौजूद सरकारी रिकार्ड को पंजाबी और हिंदी में बदलने का है । इस सरकारी रिकार्ड में नियमावली सम्बन्धी पुस्तकें ( Manuals ) संहिताएं ( Codes ) और फार्म ( Forms ) सभी कुछ शामिल हैं । इस दिशा में वर्ष १९५७ के अन्त तक यह विभाग विभिन्न प्रकार के सरकारी रिकार्ड ( Records ) और कानूनों इत्यादि के १,२१३ पृष्ठों का हिंदी में अनुवाद कर चुका है । इसी प्रकार रिकार्ड (Records) के १,४४२ पृष्ठों का अंग्रेज़ी से पंजाबी में अनुवाद किया जा चुका है । प्रशासन-सम्बन्धी और आम इस्तेमाल में आने वाले सभी प्रकार के शब्दों की सूचियां तैयार करने का काम भी पूरे ज़ोरों पर है । इसी तरह कुछ ऐसे शब्दकोश बनाने का काम भी शुरू किया गया है जिनसे जन-साधारण आम तौर पर और सरकारी कर्मचारी खास तौर पर लाभ उठा सकें । इस के अतिरिक्त हिंदी और पंजाबी के दरबार आयोजित करना, हिंदी और पंजाबी में इनामी मुकाबले कराना और हिंदी और पंजाबी में मासिक साहित्यिक पत्रिकाएं निकालना इस विभाग का विशेष काम है ।

२८. मेरी सरकार ने सामाजिक कल्याण का जो विभाग खोल रखा है, उस की कार्यवाही का भी मैं यहां ख़ास तौर पर ज़िक्र करना चाहता हूं । अढ़ाई वर्ष के थोड़े से समय में ही इस विभाग ने कई एक बड़ी और दूररस कल्याणकारी योजनाएं चलाई हैं । ग़रीब बच्चों के लिए इंदिरा हालीडे होम (Indira Holiday Homes

ढांचे में एक महान् परिवर्तन आ जाएगा। पंजाब में जो औद्योगिक उन्नति हो रही है उस से भी हमें अपने उज्ज्वल भविष्य का पता चलता है। भाखड़ा-नंगल परियोजना और सरकार की औद्योगिक नीति से हमारे राज्य में धन-धान्य की बढ़ती हो रही है। इसके साथ ही राज्य की जनता में पुनर्जागरण की भावनाएं उठ रही हैं। इन्हें लाने के लिए, मेरी सरकार ने शिक्षा-दीक्षा का नया ढांचा खड़ा करने के लिए एक बहुत बड़ा कार्यक्रम अपनाया हुआ है। मुझे पूरा विश्वास है कि इस राज्य का भविष्य मज़बूत नींवों पर खड़ा किया जा रहा है। जिस लगन और धीरज के साथ मेरी सरकार एक लोक-कल्याणकारी राज्य को कायम करने पर कमर कसे हुए है, उसको देखते हुए मुझे इस बात में ज़रा भी सन्देह नहीं कि आने वाले सालों में उसे अधिकाधिक कामयाबी मिलेगी। अब तक जो सफलता हमें मिली है उससे यही नतीजा निकलता है।

३३. आप से आज्ञा लेने से पहले मैं आप का ध्यान आप की उन बढ़ी हुई ज़िम्मेदारियों की ओर भी दिलाना चाहता हूं जो प्रादेशिक समितियों ( Regional Committees ) को कायम करने से आप पर आ गई हैं। यह साल इन समितियों के काम का पहला साल होगा और यह बात पूरी तरह आपके हाथों में है कि वे अपने काम में किस तरह सफल होती हैं। दरअसल उनकी सफलता ही इस राज्य की प्रगति और शान्ति की कुंजी है। मैं कामना करता हूं कि आप सद्भावना, शान्ति और दृढ़ता से सभी समस्याओं पर विचार करें और पंजाब को प्रगति के रास्ते पर आगे ले जाएं।

ईश्वर आप को सफलता दे !

जय हिंद !

## PANEL OF CHAIRMEN

**Mr. Speaker :** Under Rule 13(1) of the Rules of Procedure and Conduct of business in the Punjab Legislative Assembly, I nominate the following members to serve on the Panel of Chairmen :—

(1) Khan Abdul Ghaffar Khan.
(2) Sardar Gurbachan Singh Bajwa.
(3) Chaudhri Shri Chand.
(4) Shri Lal Chand.

**Mr. Speaker :** Now the Secretary will make an announcement.

## ANNOUNCEMENT BY THE SECRETARY

**Secretary :** Sir, I beg to lay on the Table a statement showing the Bills which were passed by the Punjab State Legislature during its first session and second session, 1957, and assented to by the President/Governor.

### STATEMENT

(1) The Punjab Cotton Ginning and Pressing Factories (Amendment) Bill, 1957.

(2) The Punjab Resumption of Jagirs Bill, 1957.

(3) The Punjab State Legislature (Vacation of Seats) Bill, 1957.

(4) The Punjab Land Revenue (Surcharge) (Second Amendment) Bill, 1957.

(Representations) पर विचार करने का है जिन्हें सरकार वर्ष १९५२ और वर्ष १९५६ के बीच रद्द कर चुकी थी। यह काम मुझे विशेष तौर पर सौंपा गया था और सरकार ने हर मामले में मेरी राय को मानना स्वीकार कर लिया था। इस सिलसिले में कुछ ५४७ याचिकाएं प्राप्त हुई जिन में से ३५० पर विचार किया जा चुका है। जो मामले बाकी रह गए हैं उन में से २५ पर विचार हो रहा है और बाकी १७२ मामलों में अभी महकमों की ओर से पूरे कागज़ात प्राप्त नहीं हुए। जिन ३५० मामलों पर विचार हो चुका है उन के परिणाम इस प्रकार हैं: १४ मामलों में पहले फ़ैसले उलट दिए गए, २३ मामलों में फ़ैसलों में संशोधन किया गया, ९१ मामलों में पुराने फ़ैसले सही करार दिए गए और २२२ मामले ऐसे थे जिन में जांच के बाद यह देखा गया कि वे पुर्नविचार की शर्तें ही पूरी नहीं करते।

अगरचे इस काम से मेरा बोझ बढ़ गया है लेकिन मैं ने यह काम इस उमीद से किया है कि इस से सरकारी कर्मचारी अपने आप को अधिक सुरक्षित समझेंगे। दरअसल इन सरकारी कर्मचारियों की मेहनत और कोशिशों से ही आगे आप की नीतियां सिरे चढ़ती हैं।

३१. इस अधिवेशन के दौरान आप को साल १९५८-५९ के बजट (Budget) की जांच-पड़ताल और उस पर विचार करने का अवसर मिलेगा जिसे मेरी सरकार कुछ ही दिनों में पेश करेगी। इस सिलसिले में मैं इस बात का ज़िक्र करना चाहता हूं कि राष्ट्रपति ने जिस दूसरे वित्त आयोग ( Finance Commission ) की नियुक्ति की थी, उस ने भारत सरकार को अपनी रिपोर्ट पेश कर दी है। यह खुशी की बात है कि इस आयोग ने अधिक केन्द्रीय सहायता दिए जाने के बारे में राज्य सरकार की राय बहुत हद तक स्वीकार कर ली है। इस कमीशन की सिफारिशों के नतीजे के तौर पर अब राज्य को केन्द्रीय सहायता के तौर पर जो रकम मिलेगी वह उस रकम से लगभग २.६ करोड़ रुपए अधिक होगी जोकि पहले वित्त आयोग की सिफारिशों के फलस्वरूप मिल रही थी। मेरी सरकार नए वित्त आयोग के प्रति इस बात के लिए आभारी है कि उसने पंजाब की ज़रूरतों को अच्छी तरह से समझा। मेरी सरकार कुछ ही दिनों में जो नया बजट ( Budget ) पेश करेगी, वह इन सिफारिशों से मिलने वाले लाभों को दृष्टि में रख कर ही बनाया जा रहा है। आप को इन लाभों पर विस्तृत रूप से विचार करने, उन को समझने और उन पर विचार प्रगट करने का मौका मिलेगा।

३२. मैंने संक्षेप में आप के सामने अपनी सरकार की नीति और सरगर्मियों का ज़िक्र किया है। पंजाब और यहां के लोग तरक्की के रास्ते पर मज़बूत कदमों और दृढ़ इरादे से बढ़े हैं। सरकार ने पंजाब के निवासियों की खुशहाली के लिए हर मुमकिन कोशिश की है। भाखड़ा-नंगल परियोजना उस शानदार क्रान्ति की प्रतीक है जिस में से पंजाब इस समय गुज़र रहा है। इस परियोजना से हम पहले ही लाभ उठा रहे हैं और इस पर जो तरक्की हुई है, उसे देखते हुए मैं दावे से कह सकता हूं कि जब यह परियोजना मुकम्मल हो जाएगी तो उस समय राज्य के सारे आर्थिक

**Minister for Revenue** : Sir, I beg to move for leave to withdraw the Punjab Land Revenue (Amendment) Bill.

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਬਿਲ ਜੋ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦਾ ਗਿਆ ਸੀ ਅਤੇ ਇਸ ਉਤੇ ਜੋ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਉਸ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਵਿਚਾਰ ਦੇ ਬਾਅਦ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਮਹਿਸੂਸ ਕੀਤੀ ਗਈ ਕਿ ਇਹ ਬਿਲ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਡਰਾਫਟ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਜਿਸ ਮੁਦੇ ਲਈ ਇਹ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਹ ਉਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ। ਇਸ ਵਿਚ ਕਮੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਰੁਸਤ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਲੈ ਲਿਆ ਜਾਏ ਅਤੇ ਫਿਰ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਨੇ ਜੋ ਰਿਪੋਰਟ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਉਸਦੀ ਰੋਸ਼ਨੀ ਵਿਚ ਨਵਾਂ ਬਿਲ ਤਿਆਰ ਕਰਕੇ ਛੇਤੀ ਇਸ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆਂਦਾ ਜਾਏ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਇਸ ਲਈ ਵਾਪਸ ਲਿਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤਾਂਕਿ ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਹਤਰ ਅਤੇ ਮੁਕੰਮਲ ਬਿਲ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆਂਦਾ ਜਾ ਸਕੇ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, मैं आप की इजाज़त से चीफ मिनिस्टर साहिब से एक सवाल पूछना चाहता हूं कि क्या सिलेक्ट कमेटी की रिपोर्ट में यह बात शामिल थी कि इस में defect है, इसे दूर करना चाहिए या गवर्नमेंट ने सिलेक्ट कमेटी की रिपोर्ट पढ़ने के बाद यह मुनासिब समझा कि चूंकि इस में defects हैं इस लिए इन्हें दुरुस्त करना चाहिए ।

**ਮਾਲ ਮੰਤਰੀ** : ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਤਾਂ ਤੁਹਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਰਿਪੋਰਟ ਆਉਣ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਕੁਝ ਇਹੋ ਜਿਹੀ ਰੋਸ਼ਨੀ ਆਈ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਵੇਖਦੇ ਹੋਏ ਇਹ ਵਾਪਸ ਲੈ ਲਿਆ ਜਾਏ।

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : पोज़ीशन यह है कि जो रिपोर्ट कमेटी ने दी है उस के मुताबिक अमेंडमेंट करनी ज़रूरी है । यह अमेंडमेंट एक नई क्लाज़ शामिल करने से ही हो सकती है जोकि ओरिजिनल बिल में नहीं है । इस लिए लाज़मी है कि ओरिजिनल बिल में अमेंडमेंट की जाए ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : शायद लीगल डिफेक्ट है ।

**वित्त मंत्री** : जी हां, लीगल डिफेक्ट है ।

**Mr. Speaker:** Motion moved—

That leave be granted to withdraw the Punjab Land Revenue (Amendment) Bill.

**Mr. Speaker** : Question is—

That leave be granted to withdraw the Punjab Land Revenue (Amendment) Bill.

(*The motion was carried*)

---

## THE PUNJAB LAND REVENUE (SPECIAL CHARGES) BILL 1957

(SELECT COMMITTEE REPORT PRESENTED AND CONSIDERED)

**Minister for Revenue** (Giani Kartar Singh) : Sir, I beg to present the report of the Select Committee on the Punjab Land Revenue (Special Charges) Bill.

(5) The Prisons (Punjab Amendment) Bill, 1957.

(6) The Punjab Laws (Application) Bill, 1957.

(7) The Punjab Courts Laws (Extension) Bill, 1957.

(8) The Punjab Security of Land Tenures (Amendment) Bill, 1957.

(9) The Punjab Khadi and Village Industries Board (Amendment) Bill, 1957.

(10) The Pepsu Tenancy and Agricultural Lands (Amendment) Bill, 1957.

(11) The Societies Registration (Punjab Amendment) Bill, 1957.

(12) The Punjab Cinemas (Regulation) (Amendment) Bill, 1957.

(13) The Capital of Punjab (Development and Regulation) (Amendment) Bill, 1957.

(14) The Punjab Entertainments Duty (Amendment) Bill, 1957.

(15) The Punjab Instruments (Control of Noises) (Amendment) Bill, 1957.

(16) The Criminal Law Amendment (Extension) Bill, 1957.

(17) The Punjab Special Powers (Press) (Amendment) Bill, 1957.

(18) The Punjab Mechanical Vehicles (Bridge Tolls) Bill, 1957.

(19) The Punjab Appropriation (No. 3) Bill, 1957.

(20) The Punjab Passengers and Goods Taxation (Amendment) Bill, 1957.

(21) The Punjab Urban Immovable Property Tax (Amendment) Bill, 1957.

## PAPERS LAID ON THE TABLE

**Chief Minister** (Sardar Partap Singh Kairon) : Sir, I beg to lay on the Table Ordinances Nos. 9 of 1957 and 1 of 1958.

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to lay on the Table the additions made by the Governor to Schedules 'A' and 'B' referred to in regulation 3 (b) and 5(c) respectively of the Punjab Public Service Commission (Limitation of Functions) Regulations, 1955, as required by clause (5) of Article 320 of the Constitution.

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I also lay on the Table—

(1) The Finance Account of the Government of Punjab for the year 1952-53 and Audit Report, 1953.

(2) The Finance Account of the Government of Pepsu for the year 1955-56, and Audit Report, 1956.

(3) The Appropriation Accounts of the Government of Pepsu for the year 1955-56 and Audit Report, 1957.

(4) The Appropriation Accounts of the Government of Punjab for the year 1955-56 and Audit Report, 1957.

## THE PUNJAB LAND REVENUE BILL

(SELECT COMMITTEE REPORT PRESENTED, LEAVE TO WITHDRAW THE BILL SOUGHT)

**Minister for Revenue** (Giani Kartar Singh) : Sir, I beg to present the final report of the Select Committee on the Punjab Land Revenue (Amendment) Bill.

[ਮਾਲ ਮੰਤ੍ਰੀ]

ਸੀ ਅਤੇ ਜਿਸ ਤੇ ਪ੍ਰਧਾਨ ਦੀ assent ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕੀ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨ ਲਈ ਹਾਉਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਦਾ ਹਾਂ।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

> That the Punjab Land Revenue (Special Charges) Bill, as reported on by the Select Committee, be taken into consideration.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : स्पीकर साहिब, अभी अभी जो motion इस बिल को consider करने के लिए आई है मैं उस को oppose करने के लिए खड़ा हुआ हूं। मुझे यह बिल देख कर बड़ा ताज्जुब हुआ है क्योंकि हमारे Revenue Minister साहिब कई बार मेरे साथ lecture देते रहे हैं, वह और मैं एक साथ रहे हैं और मैं जानता हूं कि वह कहते रहे हैं कि वह जमींदारों के बड़े हमदर्द हैं, बड़े साथी हैं। यह बात वह हमेशा कहते आए हैं। लेकिन ज्ञानी जी की तरफ से मैं ने यह बिल देखा तो मुझे बड़ी हैरानी भी हुई और बड़ा अफसोस भी हुआ। इस गवर्नमेंट के दिमाग में यह बात आ गई है, Party in power के दिमाग में यह बात आ गई है कि अगर टैक्स लगाए जाएं तो उन ग़रीब किसानों पर ही लगाए जाएं जोकि खेती करने वाले हैं। ग़रीब जमींदारों पर टैक्स लगाए जाएं। इस के लिए वज़ीर साहिब ने अभी यह दलील दी है कि सरकार को रुपये की ज़रूरत है और उन्होंने यह भी कहा है कि रुपये की जो ज़रूरत है वह रुपया सरकार पांच-साला जो स्कीम है उस के ऊपर खर्च करेगी। मुझे बड़ी हैरानी होती है कि अगर उन को रुपये की ज़रूरत है तो वह यह कहते हैं कि उस रुपये को हासिल करने के लिए टैक्स लगाना है तो खेती करने वालों पर लगाया जाए। यह बड़े ताज्जुब की बात है।

स्पीकर साहिब, इस पंजाब के ज़मींदार बड़े बदकिस्मत हैं क्योंकि इन का कोई press नहीं है, इन की कोई आवाज़ नहीं है और न ही इन का कोई संगठन है। यही कारण है कि कोई भी गवर्नमेंट जो भी टैक्स लगाना चाहती है वह इन्हीं बिचारों पर लगाना चाहती है। कोई सरकार जो उठती है वह इन खेती करने वालों पर ही टैक्स लगाने के लिये आ जाती है। आप को मालूम ही है कि ज़मींदार पहले ही टैक्सों के बोझ से दबे पड़े हैं, मालगुज़ारी वह देते हैं, Betterment Tax वह अदा करते हैं, नहर के दाम और इस के इलावा न जाने और कितने टैक्स— चौकीदारा टैक्स, हाऊस टैक्स वगैरह के नीचे वह दबे हुए हैं। मैं कहना चाहता हूं कि ज़मींदार, बिचारा खेती करने वाला ग़रीब किसान बिल्कुल ही टैक्स देने के काबिल नहीं है। लेकिन आज फिर उसी के ऊपर यह टैक्स लगाया जा रहा है। यह है इस सरकार की ज़हनियत जोकि यह ज़ाहिर करती है कि यह खेती करने वाले ग़रीब किसानों को बिल्कुल ही मार देना चाहती है। स्पीकर साहिब, आप देखेंगे कि अभी आप के सामने Land Revenue के बारे में जो बिल था उस को defective करार दे कर वापिस ले लिया गया और उस को यह बहाना कर के वापिस

**Minister for Revenue :** Sir, I beg to move—

That the Punjab Land Revenue (Special Charges) Bill as reported on by the Select Committee be taken into consideration.

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜਾਬ ਅਤੇ ਬਾਕੀ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਤਰੱਕੀ ਦੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਨੂੰ ਚਾਲੂ ਰਖਣ ਲਈ ਬਹੁਤ ਰੁਪਏ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਰੁਪਿਆ ਅਗਰ ਹਾਸਲ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਤੇ ਤਰੱਕੀ ਅਤੇ ਉਨੱਤੀ ਦੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਪਲੈਨਾਂ ਹਨ ਉਹ ਸਿਰੇ ਨਹੀਂ ਚੜ੍ਹ ਸਕਦੀਆਂ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਯਤਨ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਜਿੰਨਾ ਵੀ ਮੁਨਾਸਬ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਪੈਸਾ ਮਿਲ ਸਕੇ ਉਸ ਨੂੰ ਹਾਸਲ ਕਰਕੇ ਪੰਜ-ਸਾਲਾ ਯੋਜਨਾ ਨੂੰ ਸਿਰੇ ਚੜ੍ਹਾਣ ਦਾ ਉਪਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਪੈਸਾ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਦੇ ਜੋ ਯਤਨ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਯਤਨ ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਪੈਪਸੂ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਕੱਠੇ ਹੋਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਜੋ ਪਹਿਲੇ ਅਸੈਂਬਲੀ ਮੌਜੂਦ ਸੀ ਉਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਇਹ ਬਿਲ ਇਕ ਦਫਾ ਪਾਸ ਵੀ ਹੋਇਆ ਸੀ ਲੇਕਿਨ 'ਮਰਜਰ' ਹੋ ਜਾਣ ਦੀ ਤਾਰੀਖ ਤਕ ਪ੍ਰਧਾਨ ਦੀ ਉਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਮਨਜ਼ੂਰੀ ਹਾਸਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੀ ਸੀ ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਬਿਲ ਰਹਿ ਗਿਆ । ਉਸ ਦਿਨ ਤੋਂ ਇਹ ਬਿਲ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਲਿਆਉਣ ਦਾ ਵਿਚਾਰ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਅਜ ਮੌਕਾ ਹਾਸਲ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ ਸੈਸ਼ਨ ਵਿਚ ਇਸ ਉਤੇ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਉਸ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਨੇ ਇਸ ਬਿਲ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕੀਤਾ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਹਦ ਤਕ ਸਿਲੇਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੇ ਮੈਂਬਰ ਉਸ ਤੇ ਮੁਤਫਿਕ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਵਲੋਂ ਉਸ ਵਿਚ ਇਕ ਹੀ ਤਰਮੀਮ ਪਰਵਾਨ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਮਨੋਰਥ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਹਾਲਾ ਦੇਣ ਵਾਲਿਆਂ ਤੋਂ ਹੋਰ ਪੈਸਾ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਕੇਵਲ ਇਹ ਮੁਦਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਕੇਵਲ ਹਾਲਾ ਦੇਣ ਵਾਲਿਆਂ ਤੋਂ ਹੀ ਇਹ ਪੈਸਾ ਵਸੂਲ ਕਰਨਾ ਹੈ ਬਲਕਿ ਅਸੀਂ ਆਬਾਦੀ ਦੇ ਸਾਰੇ ਤਬਕਿਆਂ ਤੋਂ ਇਹ ਪੈਸਾ ਵਸੂਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਆਉਣਗੀਆਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਇਹ ਬੋਝਾ ਸਾਰੇ ਤਬਕਿਆਂ ਵਿਚ ਵੰਡਣ ਦਾ ਉਪਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ । ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਜੋ ਅਸੀਂ ਤਜਵੀਜ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਉਹ ਹਰ ਇਕ ਆਦਮੀ ਕੋਲੋਂ ਇਹ ਰਕਮ ਹਾਲਾ ਦੇਣ ਵਾਲਿਆਂ ਤੋਂ ਵਸੂਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੀ ਬਲਕਿ 50 ਰੁਪਏ ਤਕ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਹਾਲਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ special charge ਨਹੀਂ ਲਾਇਆ ਗਿਆ । ਇਸ ਤੋਂ ਵਧ ਜੋ ਹਾਲਾ ਦੇਣ ਵਾਲੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਹੌਲੀ ਹੌਲੀ progressive ਵਾਧਾ ਤਜਵੀਜ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਜੂੰ ਜੂੰ ਕੋਈ ਵਧੇਰੀ ਜ਼ਮੀਨ ਦਾ ਮਾਲਕ ਹੋਵੇਗਾ ਉਸ ਤੇ special charge ਰਾਹੀਂ ਵਧੇਰਾ ਬੋਝ ਪਾਣ ਦਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ ਜਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਬਾਦੀ ਦੇ ਸਾਰਿਆਂ ਤਬਕਿਆਂ ਤੇ ਬੋਝ ਪਾਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਏਗੀ ਤਦ ਹੀ ਚੰਗੀ ਰਕਮ ਹਾਸਲ ਕੀਤੀ ਜਾਏਗੀ ਜਿਸ ਨਾਲ ਪੰਜ-ਸਾਲਾ ਪਲੈਨ ਨੂੰ ਚਾਲੂ ਰਖਿਆ ਜਾ ਸਕੇ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਉਹੀ ਸਪੈਸ਼ਲ ਚਾਰਜ਼ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਦੂਜੀਆਂ ਰਿਆਸਤਾਂ ਵਿਚ Agricultural Income Tax ਦੇ ਨਾਂ ਨਾਲ ਯਾਦ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਸ ਟੈਕਸ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਵਧੇਰੇ ਅਮੀਰਾਂ ਤੇ ਵਧੇਰਾ ਬੋਝ ਪਾਉਣ ਦਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਸੋ ਇਹ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਵਿਚ ਇਕ ਹੀ ਤਰਮੀਮ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਪਹਿਲੇ ਬਿਲ ਵਿਚ ਦਾਖਲ ਸੀ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਐਕਟ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਪਾਸ ਹੋਇਆ

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

वाले ज़मीदारों पर इस किस्म के टैक्स लगाने की तजवीज़ करना ऐसा कदम है जिस से कि लोगों के दिल में शक पैदा होता है और वह सोचते हैं कि यह तजवीज़ें देश भक्ति के नज़रिये के मुताबिक नहीं हैं और इस का नतीजा यह निकलेगा कि जो food problem है वह हल नहीं होगी। सरकार यह सोचती है कि जमींदारों को इस तरह से आहिस्ता २ मार दिया जाए। उन की पहले तो जो common land थी वह छीन ली गई। उस का नतीजा यह हुआ है कि दिहातों के अन्दर लोगों के डंगर चरने की जगह नहीं रही और वह बहुत तंग आ गए हैं। पहले जो लकड़ी जंगलात से आ जाती थी अब वह भी उन को मोल लेनी पड़ती है। यह उन की हालत कर दी गई है। ज़मीन छीन ली है और उन के लिये लकड़ी का बन्दोबस्त भी नहीं रहा और उस की जगह पर उन पर टैक्स लगाना शुरू कर दिया है। जो मैम्बर उधर बैठे हैं उन को भी और सरकार को भी यह वहम हो चुका है कि इस तरह land reforms हो सकती हैं। इस तरीके से land reforms करने के लिये और पांच-साला प्लैन को कामयाब बनाने के लिए वह टैक्स लगाना चाहते हैं। ज़मीन छीन कर और हर एक खेती करने वाले के ऊपर टैक्स लगा कर यह सरकार उन को इस तरीके से मारना चाहती है। एक तरफ तो यह सरकार उन की ज़मीन छीनना चाहती है, उन पर टैक्स लगाना चाहती है और दूसरी तरफ कहती है कि पंजाब के अन्दर अमन होना चाहिये, चैन होना चाहिये। अभी जो चीफ मिनिस्टर साहिब ने कहा है वह अमन और चैन की बातें नहीं हैं। एक तरफ तो अमन और चैन की बातें करते हैं और दूसरी तरफ जमींदारों को और खेती करने वालों को खत्म करना चाहते हैं, मार देना चाहते हैं। मैं पूछता हूं कि इस तरीके से किस तरह पंजाब में अमन और चैन रह सकता है? आज पंजाब के ज़मीदार की कोई आवाज़ नहीं सुनता क्योंकि उस का संघठन नहीं है। आज उस की Press नहीं है और उस का कोई platform नहीं है। परन्तु हो सकता है कि कल को, जो आज कुछ हो रहा है उस को देख कर, उस का Press बन जाए, कोई platform बन जाए। उस वक्त किस तरह अमन चैन रहेगा और किस तरह यह गवर्नमेंट चल सकेगी? आज पंजाब में ज़मीदारों की आबादी 75 प्रतिशत के ऊपर है लेकिन हमारी सरकार कहती है कि आज 75 प्रतिशत आबादी को मार दो और बाकी 25 प्रतिशत पर कोई टैक्स न लगाओ। इस किस्म की ज़हनियत जो पंजाब की कांग्रेस गवर्नमेंट की है यह बहुत काबिले अफसोस है। और यह एक ऐसा काम है कि जो नहीं कहा जा सकता कि देश भक्ति के नज़रिए से किया जा रहा है।

स्पीकर साहिब, मैं अपने उन अकाली दोस्तों से जो अभी अभी कांग्रेस में शामिल हुए हैं खास तौर से एक अर्ज़ करना चाहता हूं। वह दिन रात प्लेटफार्म पर खड़े होकर ज़मींदारों की हमदर्दी करते रहे हैं। अभी जो कनवैनशन हुई थी उस में भी उन्होंने बैटरमैंट टैक्स के बारे में प्रस्ताव पास किया था और इस के अलावा और भी रैज़ोल्यूशन पास किये थे। आज मैं उन का इम्तहान देखूंगा और देखूंगा कि इस बिल के बारे में उन का क्या रवैया है।

लिया गया कि उस में कुछ defect है । असल कारण यह है कि वह टैक्स शहर के सरमायादार लोगों पर लग रहा था । और यह सरकार शहर के सरमायादार लोगों के propaganda से, उन के अखबारों से, उन के प्रचार से और उन के Press से डरती है । इस लिये Party in power ने इस बहाने से उस को वापिस ले लिया है । लेकिन यह बात इस गवर्नमेंट के दिमाग में भी और कुछ ऊपर वाली गवर्नमेंट के दिमाग में भी आ गई है कि जो खेती करने वाले लोग हैं, जो ज़मीदार हैं वह कुछ बड़े टैक्स देने के काबिल हैं । इस के बारे में मैं ने एक रिपोर्ट agriculture क ऊपर पढ़ी थी उस में यह लिखा था कि यह खेती करने वाले ज़मीदार लोग जो हैं यह टैक्स ज़्यादा दे सकते हैं । स्पीकर साहिब, पता नहीं या दो वज़ीर साहिबान देहातों में जा कर खुद उन की हालत नहीं देखते, या मालूम नहीं कि इन को कोई देहातों में घुसने नहीं देता कि इन को उन की हालत का पता नहीं लगता । असलियत यह है कि जो खेती करने वाले ज़मीदार हैं उन की हालत बहुत खस्ता है। वह टैक्स देने के बिल्कुल काबिल नहीं हैं । इस के इलावा मैं ने जनाब को बतलाया कि यह कहते हैं कि यह टैक्स जो है यह उन ज़मीदारों पर लगना चाहिये जोकि 50 रु० से ज़्यादा मालिया देते हैं । यह बात बुरी न होती अगर ऐसा ही एक टैक्स शहर के सरमायादारों पर भी लगा दिया जाता । लेकिन ऐसी बात नहीं की जा रही । मैं नहीं चाहता किसी पर टैक्स लगाया जावे लेकिन अगर ऐसा ही टैक्स शहर की सरमायादार आबादी पर भी लगाना चाहे तो हमारी गवर्नमेंट नहीं लगा सकती । बल्कि जो देहात के अन्दर खेती करने वाले लोग हैं जो ग़रीब जमींदार हैं, और जो 50 रुपये से ज्यादा land revenue देते हैं उन पर यह टैक्स लगा सकती है । जब शहर के सरमायादार लोगों पर टैक्स लगने को आता है तो शोर मच जाता है और कांग्रेस पार्टी वाले उस बिल को पास नहीं होने देते । शहरी सरमायादारों की चलती है और वह उस बिल को पास नहीं होने देते । वह चाहते हैं कि पंजाब की पांच-साला स्कीम का जो सारा बोझ है वह इन ग़रीब खेती करने वालों के ऊपर डाल दिया जाए । यही हकूमत रोज़ाना कहती है कि Grow More Food की स्कीम की तरक्की हो क्योंकि देश में food की कमी है । मैं पूछना चाहता हूं कि अगर ज़मीदारों को इस तरह टैक्स लगा लगा कर मार दोगे, जबकि वह टैक्स देने के काबिल नहीं हैं, तो Grow More Food Campaign कैसे आगे जा सकेगी यह सोचने की बात है । मैं Giani Ji से खास तौर पर appeal करूंगा । मैं Revenue Minister साहिब से यह कहना चाहता हूं कि वह यह टैक्स ज़मींदारों पर और ग़रीब खेती करने वालों पर न लगाएं और मत खेती करने वालों को तबाह करें वरना सारा पंजाब तबाह हो जाएगा । स्पीकर साहिब, आज पंजाब ही नहीं बल्कि सारा हिन्दुस्तान खेती करने वालों के ऊपर निर्भर है । अगर आज food problem हल नहीं होता है तो हिन्दुस्तान आगे नहीं जा सकता । देश तरक्की नहीं कर सकेगा । हिन्दुस्तान की तरक्की के लिये, पंजाब की तरक्की के लिये और किसान की तरक्की के लिये इस किस्म का कोई बिल लाना और खेती-बाड़ी करने

**अध्यक्ष महोदय** : मुझे पहले यह बताएं कि क्या यह खम्बे और लम्बरदारियां भी इस बिल में हैं ? (हंसी) ( He should first let me know whether there is any reference of poles and Lambardaries in this Bill) (*Laughter*)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, ज्ञानी जी ने जो पांच साला स्कीम के बारे में बताया, उसी के जवाब में मैं यह अर्ज़ कर रहा हूं। खैर, ज्यादा न कहता हुआ मैं अपने हरयाना प्रान्त के भाइयों, देहात से आए हुए दोस्तों और खास कर चौधरी सिरी चन्द जी से अपील करता हूं कि यहां इस हाउस के अन्दर वह इस किस्म के बिल की ज़रूर मुखालिफत करें। उन्होंने एक amendment भी दी है। इस लिये वह इस की ज़रूर मुखालिफत करें। इन अल्फाज़ के साथ मैं इस की मुखालिफत करता हूं और ज्ञानी जी से कहना चाहता हूं कि अगर उन के दिल में रत्ती भर भी ज़मींदारों और खेती करने वालों के लिये जगह है तो वह इस बिल को जल्द से जल्द वापस लेने की कोशिश करें।

**श्री राम प्यारा** (करनाल) : स्पीकर साहिब, ज्ञानी जी ने जो स्पैशल चार्जिज़ बिल पेश किया है मैं उस के हक में हूं और वह इस लिये हूं कि इस बिल के पास हो जाने से पंजाब सरकार को कुछ न कुछ रुपया आएगा। आज जो हालत हमारे देश के अन्दर चल रही है उस के अन्दर देश को तामीर करने के लिये तदाबीर करने की अशद ज़रूरत है। मैं इस चीज़ को पसन्द नहीं करता कि हमारे इस हाऊस में, देश में या सूबे के अन्दर खेती करने वालों और खेती न करने वालों या देहातियों और शहरियों में किसी तरह की कोई तमीज़ पैदा की जाए। अगर इस चीज़ का जान बूझ कर आसरा लिया जाता है तो वाज़ेह है कि यह किसी एक सैक्शन को represent करने के उद्देश्य से ही किया जाता है देश या कौम की तामीर को सामने रख कर नहीं किया जाता। अगर हकीकत में हम ने गरीबों को ऊपर उठाना है और इस तरह से देश को तरक्की के रास्ते पर आगे ले जाना है तो हमें ऐसे ज़राए ढूंडने पड़ेंगे जिन से कुछ न कुछ रुपया आए और वह रुपया यकीनन उन आदमियों की जेबों से आ सकता है जिन के पास कुछ ज्यादा है। अगर हर एक गरीब आदमी के ऊपर टैक्स लगाना होता तो जो लोग दस, बीस, तीस या चालीस रुपया तक मालिया देते थे उन पर भी लगाया जा सकता था। पच्चास या इस से ऊपर जो लोग मालिया देते हैं उन्हें गरीब नहीं कहा जा सकता। अगर इस बिल को गौर से देखा जाए तो जो लोग वाकई गरीब हैं और वह टैक्स देने के काबिल नहीं हैं उन पर यह नहीं लगाया गया है। इस लिये आज यह टैक्स अगर उन लोगों के ऊपर लगाया जाता है जो दे सकते हैं और जिन के पास बहुत ज्यादा रुपया है तो मैं इस में कोई एतराज़ वाली बात नहीं समझता।

अब मैं इस बिल को सामने रख कर development की तरफ आता हूं। अगर हमारे जिला करनाल को ले लिया जाए तो मालूम होगा कि वहां पर इस साल एक मिल कायम हुई है जो कि एक करोड़ रुपया के सरमाया से चालू की गई है। अगर गहरी नज़र से देखा जाए तो उस से किसी शहरी को फायदा नहीं पहुंचा है। उस में अगर देखा जाए तो 99 फीसदी वे लोग हैं जो देहात के हैं, गरीब हैं, देश में खेती करने वाले हैं, पैदावार करने वाले हैं। लेकिन मैं यह समझता हूं कि अगर कोई आदमी भी उस में काम करता है तो वह इस लिये

वे पटियाला में यह कह कर आए हैं कि हम खेती करने वालों की, ज़मींदारों के ख्यालात की तर्जमानी करेंगे। आज मैं यह देखूंगा कि वह कांग्रेस के पिट्ठू हो गये हैं या वाकई उन के दिल में अपने अल्फाज़ को पूरा करने की ताकत है। आज उन के इम्तहान का वक्त है। मैं तो यह महसूस करता हूं........

**अध्यक्ष महोदय** : आप का भी इम्तहान हो रहा है (हंसी) आज ही आप ने सोशलिस्ट ग्रुप organise किया है। (He is also standing a trial today. (*Laughter*) They have just today organised a Socialist Group. )

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : स्पीकर साहिब, मैं यह कह रहा था कि आज उन के इम्तहान का वक्त है। उन लोगों के इम्तहान का वक्त है जो रोज़ाना प्लेटफार्म पर खड़े हो कर ज़मींदारों के लिये मगरमच्छ के आंसू बहाया करते थे। मैं देखूंगा कि उन के वह आंसू जिन को मैंने मगरमच्छ के आंसू कहा है, वह मगरमच्छ के आंसू हैं, या सही तौर पर सच्चे आंसू हैं। आज ही इस बिल पर उन के रवैये से इस चीज़ का फैसला हो जाएगा।

अब ज़्यादा वक्त न लेता हुआ, मैं ज्ञानी जी से अपील करना चाहता हूं कि ज़मींदारों पर पहले ही बहुत से टैक्स लगे हुए हैं। वह टैक्सों के नीचे दबे हुए हैं। गवर्नमेंट ने पहले ही ज़मींदारों से बहुत भारी तादाद में ज़मीन छीन ली हुई है—कुछ Land Utilization Act के नीचे, और कुछ दूसरे कानूनों के नीचे। आप देहातियों के लिये कुछ भी बेहतरी और बहबूदी का काम नहीं करते। जब पांच-साला स्कीम पर खर्च करने का वक्त आया या आएगा तो ज़मींदारों का कोई हिस्सा नहीं। दूसरी जगहों का तो मैं क्या बता सकता हूं, हरयाना के मुतअल्लिक मैं देख कर आया हूं। वहां पर हमारे हां तीन चीजें हैं जो इस गवर्नमेंट के बारे में मशहूर हैं।

(१) बगैर पानी के रजबाहा,
(२) बगैर बिजली के खंबे और
(३) बगैर पचोतरे के लम्बरदारी। (हंसी)।

ये तीनों चीजें कांग्रेस गवर्नमेंट की ही बरकतें हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : आप को कोई गलतफहमी तो नहीं हो गई? आप तो बहुत दूर आ गए। यहां इस बिल में नहरों और रजबाहों का कहां पर जिक्र है? (Isn't the hon. Member labouring under some misunderstanding ? He has gone wide of the mark. Where is the reference of canals and rajbahas in this Bill ?)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, इन्होंने पांच साला स्कीम का जिक्र किया और उसी सम्बन्ध में मैं ज्ञानी जी से कुछ अर्ज़ कर रहा हूं। हमारे देहात में जहां खंबे हैं भी वहां पर बिजली नहीं, जहां रजबाहे हैं वहां पानी नहीं, और जहां पर लम्बरदारियां दी हैं वहां उन को पचोतरा नहीं दिया गया। यह एक हकीकत है जिस की ओर इन को खास ध्यान देना चाहिए।

**अध्यक्ष महोदय** : आप बाद में अपनी ज़मीनों को माप लें । इस वक्त आप बिल पर बोलें ।
(The hon. Member may make a measurement of his land afterwards. Now he should speak on the Bill.)

**श्री राम प्यारा** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि अगर हम ने इन ज़मीनों को अच्छा बनाना है, देहातों की development करनी है और तरक्की के मैदान में और तामीर के मैदान में आगे जाना है तो हमें ऐसे बिल लाने ही पड़ेंगे जिन का असर उन आदमियों पर पड़े जिन के जेब में कुछ नहीं । अगर वह यह बात चाहते हैं तो मैं यह ज़रूरी समझता हूं कि यहां देहातियों और शहरियों का सवाल पैदा न किया जाय । और इस नुक्ता को मद्देनज़र रखते हुए कि जैसा कि यह बिल पहले पेश हुआ था जिस में यह दिया गया था कि यह special charge 1956-57 की खरीफ़ की फसल से वसूल किया जायेगा, को अब तबदील कर दिया गया है और यह recommend किया गया है कि यह 1957-58 से वसूल किया जाये, इस की हिमायत की जानी चाहिये ।

4-00 p.m.

**ਸਰਦਾਰ ਨਰਾਇਣ ਸਿੰਘ** (ਪੱਟੀ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਵੈਸੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਟੈਕਸਾਂ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹਾਂ ਲੇਕਿਨ ਜਿਸ ਮਕਸਦ ਵਾਸਤੇ ਗਿਆਨੀ ਜੀ ਨੇ ਇਹ ਬਿਲ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ ਉਸਦੀ ਮੈਂ ਸ਼ੋਭਾ ਕੀਤੇ ਬਿਨਾਂ ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਸਕਦਾ । ਮੈਂ ਇਹ ਜਾਣਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਬਹੁਤ ਦੇਰ ਗੁਲਾਮ ਰਹਿਣ ਦੇ ਬਾਅਦ ਔਰ ਅਜ਼ਾਦੀ ਦੇ ਦੌਰ ਵਿਚ ਜਿਸ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਨਾ ਸੜਕਾਂ ਹੋਣ, ਨਾ ਤਾਲੀਮ ਹੋਵੇ ਔਰ ਨਾ ਹਸਪਤਾਲ ਹੋਣ ਅਤੇ ਹਰ ਬੰਨੇ ਉਹ ਗਰੀਬੀ ਦੇ ਦੌਰ ਵਿਚ ਦੀ ਲੰਘਦਾ ਹੋਵੇ, ਉਸਦੀ ਤਰੱਕੀ ਦੀ ਖਾਤਰ Second Five Year Plan ਨੂੰ ਕਾਮਯਾਬ ਬਣਾਉਣ ਦੀ ਖਾਤਰ ਜੇਕਰ ਇਹੋ ਜਿਹਾ ਬਿਲ ਲਿਆਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਨਿਹਾਇਤ ਹੀ ਮੌਜ਼ੂੰ ਹੈ ।

ਮੇਰੇ ਵੀਰ ਰਾਠੀ ਜੀ ਨੇ ਇਕ ਗੱਲ ਕਹੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸਲ ਵਿਚ ਇਹ ਬਿਲ ਤਾਂ ਗਰੀਬ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਧੱਕਾ ਹੈ। ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਇਹ ਮਕਸਦ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਹ ਮਕਸਦ ਤਦ ਹੁੰਦਾ ਜੇਕਰ ਇਹ tax ਵਸੂਲ ਤਾਂ ਕਰਨ ਜ਼ਿਮੀਦਾਰਾਂ ਪਾਸੋਂ ਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਖਰਚ ਕਰਨ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾਉਣ ਤੇ । ਅਸਲ ਵਿਚ ਇਸ tax ਦੇ ਨਾਲ ਤਾਂ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਸੜਕਾਂ ਤੇ ਨਹਿਰਾਂ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਣੀਆਂ ਹਨ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਰਾਠੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਥਾਂ ਥਾਂ ਬਿਜਲੀ ਦੇ ਖੰਭੇ ਗੱਡੇ ਹੋਏ ਨੇ Tube-wells ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਦੇਣ ਲਈ ਅਤੇ dams ਨੂੰ ਸਿਰੇ ਚੜ੍ਹਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਰੋਜ਼ੀ ਦਾ ਪਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਇਸ ਮਤਲਬ ਲਈ ਜੇਕਰ 50 ਰੁਪਏ ਹਾਲਾ ਦੇਣ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੈ, ਇਸ tax ਦੇ ਲਗਾਉਣ ਬਾਰੇ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੇ ਬੋਝ ਪਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ।ਜੇਕਰ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਚਾਰ ਜਾਂ ਪੰਜ ਫੀ ਸਦੀ ਆਬਾਦੀ ਤੇ ਬੋਝ ਪਾਇਆ ਵੀ ਜਾਏ, ਜਿਸ ਨਾਲ ਦੂਜੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦਾ ਭਲਾ ਹੋਵੇ, ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਤੇ ਬੋਝ ਪਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਅਸਲ ਵਿਚ ਅਗਰ ਇਹ ਗੌਰ ਨਾਲ ਵੇਖਣ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਲੋਕੀ ਹਾਲਾਂ ਬਹੁਤ ਪਿਛੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ resources ਬਹੁਤ ਥੋੜੇ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਇਹ ਚਾਹੁੰਦੇ ਨੇ ਕਿ ਉਥੇ ਨਹਿਰਾਂ ਲਿਆ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ income ਨੂੰ ਵਧਾਇਆ ਜਾਏ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਫਾਇਦਾ

ही नहीं करता कि वह शहरी है बल्कि ज़ीहोश इन्सान इस लिये वह काम करता है कि उस से देश की पैदावार बढ़नी है और उस से जो गरीब तबका है जिस को ऊपर उठाने के लिये हमारी गवर्नमेंट ने, हमारे देश ने तहैया कर लिया हुआ है, वह गरीब तबका आगे आता है। इस लिये अगर वहां पर मिल खोली गई है तो जरूरत पड़नी है कि वहां सड़कें भी बनाई जाएं ताकि उन के रास्ते गांव में पैदा होने वाला गन्ना मिल को पहुंचाया जा सके। उन से देहात वालों को फायदा होगा। इस लिये मैं नहीं समझता कि कोई भी ज़ीहोश इन्सान इस चीज़ की मुखालफत करेगा।

इसी तरह अगर स्कूलों को लिया जाए तो हम कह सकते हैं कि जो स्कूल खोले गए हैं उन की बहुत भारी तादाद देहातों में ही है। पहले अगर देहातों में 300 स्कूल थे तो आज उन की तादाद 1,500 के करीब पहुंच गई है। मैं महसूस करता हूं कि किसी भी शहरी को इस चीज़ के लिये कोई गिला नहीं है कि क्यों वहां पर इतने ज्यादा स्कूल खोल दिये गए हैं। हो सकता है कि एक आध निकम्मा आदमी हो जो इस की मुखालिफत करने पर बज़िद हो। और इस तरह के निकम्मे आदमी तो देहातों में भी हो सकते हैं जो केवल देहाती होने के नाते शहरी schemes पर एतराज़ करें या शहरी होते हुए देहात के कामों के बारे में एतराज़ करें। यह बात कोई अच्छी चीज़ नहीं है बल्कि progress के नुक्तानिगाह से development के रास्ते में रुकावट डालने वाली ही है। अगर वक्त की ज़रूरत को देखते हुए कोई ऐसे इकदाम किये जाते हैं जो देश को आगे ले जाने वाले हों चाहे वह देहात के लिये हों या शहर के लिए, हमें उन को support करनी चाहिये, उन की सराहना करनी चाहिए। मुझे अच्छी तरह याद है कि पिछले बजट सैशन में 22 लाख रुपया हमारे ज़िला में वाटरलागिंग को चैक करने के लिये दिया गया था। मैं उस वक्त पहला आदमी था जिस ने कि गवर्नमेंट को इस बात के लिये मुबारकबाद दी थी। वह इस लिये कि अगर वाटरलागिंग बन्द हो जाती है तो लाज़मी तौर पर देहात की आमदनी बढ़ेगी, हमारे देहातों में पैदावार बढ़ेगी। अगर सिर्फ शहरी होने के नुक्तानिगाह से मैं उस चीज़ को देखता तो शायद इस की मुखालफत ही कर बैठता कि इतना रुपया देहातों के लिये क्यों खर्च किया जा रहा है।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : आप की कोई ज़मीन है भी ? अगर है तो कहां है ?

**श्री राम प्यारा** : आप से ज्यादा है। मैं आप को चैलेंज करता हूं कि आप के मन में खेती करने वालों के लिये कितना प्यार है। मैं अपने भाई की गलतफहमी को दूर करने के लिये (*Interruptions*) मैं चाहूंगा कि जब उन की बारी में किसी ने interrupt नहीं किया तो उन को हिदायत होनी चाहिए कि वह किसी दूसरे को भी बोलते वक्त interrupt न करें। (*Interruption from Chaudhri Dharam Singh Rathi*)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**श्री राम प्यारा** : तो, स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि अगर वह देखें कि उन के अपने हल्के में उन की कितनी जमीन है.......

ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ : ਪਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਕੈਰੋਂ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਪਿੱਠੂ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹਨ । If he is not in favour of the title 'Kanwarani' and 'Rais' etc., the hon. Member should ask the Chief Minister for its withdrawal.

**श्री इन्द्र सिंह** (जींद 'जनरल') : अध्यक्ष महोदय, ज्ञानी जी ने यह जो बिल पेश किया है सैद्धान्तिक तौर पर मैं इस की प्रौढ़ता करता हूं और मैं समझता हूं कि अगर पंजाब में कांग्रेस सरकार ने आज तक कोई नेक काम किया है तो वह यह बिल है जो graded system और slab system पर based है जो हमारे सामने आया है। हर democratic country में जब कभी भी कोई tax लगाया जाता है तो वह इस तरीका से नहीं लगाया जाता कि अगर कोई फट्टा लगाता है उस पर भी टैक्स लगाया जाये, अगर कोई नया पुल बनता है तो उस पर भी टैक्स लगा दिया जाये या कुछ और कर लेता है तो उस पर टैक्स लगा दिया जाये। मैं समझता हूं कि taxation का सही तरीका और basic तरीका यह है कि उस का जो basis हो वह यह हो कि उस को ऊंच नीच देख कर लगाया जाये। तो मैं इस लिहाज़ से ज्ञानी जी को मुबारकबाद पेश करता हूं कि उन्होंने पहली मरतबा इस system से इस slab system से बड़े ज़मींदारों पर टैक्स लगाया है। लेकिन दूसरी उन्होंने इस में जो होशियारी की है उस पर भी मैं उन्हें मुबारकबाद पेश करता हूं कि उन्होंने यह tax लगाया ज़रूर है पर Second Five-Year Plan को दिखा कर और तरक्की का नाम ले कर लगाया है। लेकिन मैं समझता हूं कि यह tax बहुत late लगाया गया है। स्पीकर साहिब, यह मैं इसलिये late कहता हूं कि जिन ज़मीनों के मालिकों पर यह tax लगना है उन के landlords बदल चुके हैं। चूंकि 50 रुपए लैंड रैवेन्यु से ज़्यादा देने वाले ज़मींदारों ने ज़मीनें अपने रिश्तेदारों के नाम मुन्तकिल कर दी हैं। मैं नहीं समझता कि स्टेट में ऐसे ज़मींदार पांच या छ: से ज़्यादा हों जो 50 रुपये से ज़्यादा लैंड रैवेन्यु देते हों......(विघ्न).......स्पीकर साहिब, इन्टरप्शन हो रही है। अच्छा हो अगर मेरे दोस्त चुप चाप सुनते जाएं।

तो मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि यह बिल बहुत लेट आया है। इस फैक्टर को सामने रखने की कोशिश नहीं की गई कि यह जो टैक्स लगने वाला है इस से स्टेट ऐक्स्चैकर को कितनी आमदनी होगी। अव्वल तो इन्हें यह पता ही नहीं कि कितने ऐसे लोग हैं जिन पर इस बिल के शिड्यूल के मुताबिक टैक्स लगना है तो इस बात का कैसे पता लग सकता है कि इस से कितनी आमदनी होनी है। टैनैन्सी ऐक्ट्स का यह इफैक्ट हुआ है कि जिन लैंड-ओनर्ज़ के पास सरपलस ज़मीन थी उन्होंने वह ट्रांस्फर कर दी है। इस का नतीजा यह हुआ है— इस में मामूली थोड़ा इधर या थोड़ा उधर चाहे फर्क हो—कि तीस स्टैंडर्ड एकड़ के जो मालिक थे वह कंवर हो चुके हैं। इसलिये मैं समझता हूं कि यह बिल फजूल है और जब इस की कोई अहमीयत न हो तो इस को हाउस में पास करना बेमानी है।

तीसरी चीज़ जो मैं कहना चाहता था वह यह है कि जिस चीज़ से इनकम हो सकती थी वह इस में इनकारपोरेट नहीं की गई। सैटलमैंट के वक्त जो ज़मीनें बंजर पड़ी थीं they were assessable to land revenue। उन ज़मीनों का इस में नाम तक नहीं है।

ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਟੈਕਸ ਦੇ ਲਗਾਏ ਜਾਣ ਤੇ ਇਹ ਸਮਝਣਾ ਕਿ ਇਹ ਗਰੀਬ ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੇ ਬੋਝ ਹੈ, ਤਾਂ ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ ।

ਉਨ੍ਹਾਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਅਸਲ ਵਿਚ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਕੋਲੋਂ ਡਰਦੀ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਨਾ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਕੋਲੋਂ ਡਰਦੀ ਹੈ ਨਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਕੋਲੋਂ ਡਰਦੀ ਹੈ, ਇਹ ਤਾਂ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਦੀ ਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਦੋਹਾਂ ਦੀ ਨੁਮਾਇੰਦਗੀ ਕਰਦੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਇਹ ਇਸ ਦੀ ਬਜਾਏ ਇਹ ਗਲ ਕਹਿੰਦੇ ਕਿ ਇਹ ਬਿਲ ਤਾਂ ਗਰੀਬ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਉਤੇ ਉਠਾਉਣ ਵਾਸਤੇ ਲਿਆਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਗਲ ਤਾਂ ਸਮਝੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ ਸਮੁਚੇ ਤੌਰ ਤੇ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਬੋਝ ਪਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਠੀਕ ਨਹੀਂ । ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਤਾਂ ਇਸ ਰਾਹੀਂ ਸ਼ਹਿਰੀ ਗਰੀਬਾਂ ਅਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਗਰੀਬਾਂ ਦੋਹਾਂ ਦੇ ਭਲੇ ਲਈ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਵਰਤਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਅਸਲ ਵਿਚ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਦਾ ਬਿਲ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਨੂੰ ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੇ ਬੋਝ ਨਹੀਂ ਸਮਝ ਸਕਦਾ । ਰਾਠੀ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਕਿ ਦੂਜੇ ਬਿਲ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਮਕਸਦ ਵਾਸਤੇ ਹੀ ਵਾਪਸ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਠੀਕ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਯਕੀਨ ਦਿਵਾਉਂਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਬਿਲ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰ ਆਵੇਗਾ...... ..............(*Interruptions*) ਅਸਲ ਵਿਚ ਅਸਾਂ ਤਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਦੇ ਹਮਦਰਦ ਹਾਂ । ਕਿਉਂ ਜੋ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਸਾਰਿਆਂ ਦੀ ਹਮਦਰਦ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਇਸਦੀ ਹਮਦਰਦੀ ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ । ਅਸਾਂ ਤਾਂ ਸਾਰੇ ਗਰੀਬਾਂ ਦੇ ਹਮਦਰਦ ਹਾਂ ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਸ਼ਹਿਰੀ ਹੋਣ ਭਾਵੇਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲੇ ਹੋਣ ਲੇਕਿਨ ਅਸਾਂ ਰਾਜਿਆਂ ਤੇ ਕੰਵਰਾਣੀਆਂ ਦੇ ਹਮਦਰਦ ਨਹੀਂ ਹਾਂ (*Interruption by Kanwarani Jagdish Kaur*) ਅਸੀਂ ਗਰੀਬਾਂ ਦੇ ਹਮਦਰਦ ਜ਼ਰੂਰ ਹਾਂ । (*Interruption*)

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਸਰਦਾਰ ਨਰਾਇਣ ਸਿੰਘ ਜੀ, ਤੁਸੀਂ ਬੀਬੀ ਜੀ ਵਲ ਹਥ ਕਰਕੇ ਨਾ ਕੁਝ ਕਹੋ । (I would request the hon. Member not to say anything by pointing towards the hon. Lady Member.)

**Kanwarani Jagdish Kaur :** He is giving proof of his jealousy for Kanwars and Rajas.

**अध्यक्ष महोदय :** आप इस को ignore कर दें । (Please ignore this.)

**ਸਰਦਾਰ ਨਰਾਇਣ ਸਿੰਘ :** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਅਸਲ ਵਿਚ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਹਮਦਰਦ ਹੈ ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਵਸਣ ਵਾਲੇ ਹਨ ਭਾਵੇ ਉਹ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਲਿਆਉਣ ਲਈ ਅਤੇ 50 ਰੁਪਏ ਤਕ ਮਾਮਲਾ ਦੇਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਇਸ tax ਤੋਂ ਛੁਟ ਦੇਣ ਲਈ ਮੈਂ ਗਿਆਨੀ ਜੀ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਤੇ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਪਰੋੜ੍ਹਤਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

**अध्यक्ष महोदय :** जब आप ने Lady Member को address करना हो तो उन्हें hon. Lady Member कहा करें । (When the Members want to address a Lady Member, they should address her as 'hon. Lady Member.')

[ਡਾਕਟਰ ਭਾਗ ਸਿੰਘ]

ਦੂਜੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕੁਝ ਸਾਥੀਆਂ ਨੇ ਅਗੇ ਵੀ ਕਿਹਾ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਪੰਜਾਬ deficit Budget ਦਾ ਸੂਬਾ ਹੈ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ $2\frac{3}{4}$ ਕਰੋੜ ਦਾ ਘਾਟਾ ਸੀ। ਇਸ ਸਾਲ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਕੇਰਾਲਾ ਨੇ ਇਕ ਨਵਾਂ ਨਮੂਨਾ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਉਥੇ ਦੀ Communist Party ਦੀ ਵਜ਼ਾਰਤ ਨੇ surplus Budget ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਭਾਵੇਂ ਇਹ ਸਿਰਫ 7 ਲੱਖ ਦਾ ਹੀ ਸੀ। ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਸ ਅਸੂਲ ਤੇ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਨੰਬੂਦਰੀਪਾਦ ਜੀ ਕੋਲੋਂ ਪੁਛਿਆ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਸਿਆ ਕਿ ਇਕੋ ਹੀ ਤਰੀਕਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ tax ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਲਾਏ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਨਹੀਂ ਲਾਏ ਜਿਹੜੇ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ। ਇਸ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਾਂਗੇ ਕਿ amendments ਦੇ ਕੇ ਇਹ Bill ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇ ਕਿ upper sections, ਵੱਡੇ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰ ਤੇ ਜਾਗੀਰਦਾਰ ਤੋਂ ਪੈਸਾ ਆਵੇ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਮੁਲਕ ਦੀ ਤਾਮੀਰ ਵਿਚ ਹਿੱਸਾ ਪਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅੱਜ ਜਦ ਕਿ State ਇਸ ਪਾਸੇ ਨੂੰ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿ ਖਜ਼ਾਨੇ ਨੂੰ ਪੁਰ ਕਰ ਕੇ Plans ਕਾਮਯਾਬ ਬਣਾਉਣੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ sections ਕੋਲ ਪੈਸਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਦੇ ਦੇਣ ਵਿਚ ਝਿਜਕ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਅਤੇ ਇਹ ਸਵਾਲ ਨਹੀਂ ਪੈਦਾ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਜੇਕਰ ਜਗੀਰਦਾਰਾਂ ਵਲੋਂ ਅੱਖਾਂ ਚੁਕੀਆਂ ਗਈਆਂ ਤਾਂ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਾ ਦਿੱਤਾ ਤੇ ਜੇਕਰ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਵਲੋਂ ਇਤਰਾਜ਼ ਹੋਏ ਤਾਂ ਜਾਗੀਰਦਾਰਾਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਦਿੱਤਾ ਇਸ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਕੋਈ ਵੀ ਟੈਕਸ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਸਹੀ ਅਰਥਾਂ ਵਿਚ ਸੂਬੇ ਨਾਲ ਪਿਆਰ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਇਹ ਗਲ ਚੰਗੀ ਹੁੰਦੀ ਜੇਕਰ ਮੇਰੇ ਵੀਰ ਰਾਠੀ ਸਾਹਿਬ ਇਹ ਵੀ ਕਹਿ ਦਿੰਦੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਹਿਮਾਇਤ ਵਿਚ ਆਪਣਾ ਹਿੱਸਾ ਖੁਸ਼ੀ ਨਾਲ ਛਡਦੇ ਹਾਂ। ਕੇਵਲ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਉਤਸ਼ਾਹ ਪੈਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਅਮੀਰ ਨੂੰ ਆਪਣਾ ਹੱਕ ਛਡਦਾ ਵੇਖ ਗਰੀਬ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਛਾਲਾਂ ਮਾਰ ਮੋਹਰੇ ਹੋਕੇ ਲੜਨ ਨੂੰ ਅਤੇ ਹਰ ਕੁਰਬਾਨੀ ਕਰਨ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਸਚ ਮੁਚ ਦਿਹਾਤੀ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਚੌਧਰੀ ਇੰਦਰ ਸਿੰਘ ਨੇ ਇਸ਼ਾਰਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ਮਾਲਕੀ ਤੋੜ ਕੇ ਉਪਾ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇਕਰ ਸੱਚੇ ਰੂਪ ਵਿਚ ਮਦਦ ਕਰਨੀ ਹੈ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕੁਝ ਪੈਸੇ ਦੂਜੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਨੂੰ ਪੂਰੇ ਕਰਨ ਲਈ ਇੱਕਠੇ ਹੋ ਜਾਣ ਤਾਂ ਇਸ ਲਈ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਜਿੰਨੇ ਵੀ ਇੰਤਕਾਲ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ ਇਸ ਐਕਟ ਤੋਂ ਬਚਣ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਭ ਨੂੰ null and void ਕਰਾਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਕਾਫ਼ੀ ਰੁਪਿਆ ਇੱਕਠਾ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ। ਕਿਉਂਕਿ ਕਈ ਇੰਤਕਾਲ ਤਾਂ ਕੇਵਲ ਕੀਤੇ ਹੀ ਇਸ ਲਈ ਗਏ ਹਨ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਟੈਕਸਾਂ ਤੋਂ ਬਚਾਵ ਹੋ ਸਕੇ। ਜੇਕਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੋਈ ਅਮਲੀ ਕਦਮ ਨਾ ਲਏ ਗਏ ਤਾਂ ਇਸ ਪਰਕਾਰ ਦੇ ਬਿਲ ਪਾਸ ਕਰਨ ਤੋਂ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਜੋ ਮਨਸ਼ਾ ਹੈ ਉਹ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗਾ। ਇਹ ਬਿਲ ਸੂਬੇ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਲਿਆਂਦਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਅਸਾਨੂੰ ਅਜਿਹੇ measures ਲੈਣ ਤੋਂ ਵੀ ਸੰਕੋਚ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ।

ऐसी ज़मीनें हैं जो सैटलमैंट के वक्त बंजर थीं मगर अब युटेलाइज़ेशन ऐक्ट या दूसरे ऐगरेरियन रिफार्म्ज़ के तहत काबिले काश्त हो गई हैं और भाखड़ा के बन जाने की वजह से बहुत ज़्यादा पैदावार देती हैं। इन का इस में कोई ज़िक्र नहीं है। इन दो तीन बातों के पेशेनज़र मेरी गुज़ारिश है कि इस बिल को वापस लेकर और फैक्ट्स ऐंड फिगर्ज़ को सामने रख कर इस को दोबारा पेश किया जाए। असूली तौर पर यह बड़ा नेक काम है। इस के साथ ही यह भी होना चाहिए कि ज़मीन पर एक ही टैक्स लगे और वह ग्रेडिड टैक्स हो और बाकी के दूसरे टैक्स मनसूख कर दिये जाएं। आज जमहूरी तन्त्र का यह तकाज़ा है कि दूसरे टैक्स और लैवीज़ मनसूख कर दिये जाएं। ज्ञानी जी बड़े सीज़न्ड आदमी हैं और उन्हें चाहिए कि वह इसे वापस लेकर दोबारा गौर फरमाएं और यह जो बड़ा भारी लैकुना है इस को दूर करके अच्छा कदम उठाएं। जिस तरह मरला टैक्स को वापस लेकर अच्छा कदम उठाया है इस को भी वापस लेकर कोई कम्परीहैंसिव बिल लाएं जिस में कोई कम्पलीकेशन न हो।

**ਡਾਕਟਰ ਭਾਗ ਸਿੰਘ** (ਗੜ੍ਹਸ਼ੰਕਰ 'ਜਨਰਲ'): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਸ Bill ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Revenue Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਹ ਪਹਿਲਾ ਮੌਕਾ ਹੈ ਕਿ tax ਆਇਦ ਕਰਦੇ ਹੋਏ ਕਿਸੇ ਅਸੂਲ ਦੀ ਪੈਰਵੀ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਜਦ ਕਦੇ ਕੋਈ ਨਵਾਂ Bill ਆਇਆ ਹੈ, ਉਸ ਬਾਰੇ Communist ਮੈਂਬਰਾਂ ਜਾਂ ਦੂਜੀਆਂ leftist ਪਾਰਟੀਆਂ ਜੋ ਕੁਝ ਕਹਿੰਦੀਆਂ ਹਨ, ਉਹ history ਬਣ ਚੁੱਕੀ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਇਸ ਗੱਲ ਤੇ ਲਗਾਤਾਰ ਜ਼ੋਰ ਦਿੰਦੇ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕਿ tax ਉਸ ਆਦਮੀ ਤੇ ਲਾਇਆ ਜਾਵੇ ਜਿਹੜਾ ਦੇਣ ਦੇ ਕਾਬਲ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਸ਼ਖਸ ਤੇ ਨਾ ਲਾਇਆ ਜਾਵੇ ਜੋ ਅਦਾ ਕਰਨ ਦੇ ਕਾਬਲ ਨਹੀਂ। ਸਾਡੇ Land Revenue ਦਾ system flat rate ਦਾ system ਹੈ। ਉਸ ਸ਼ਖਸ ਤੇ ਵੀ ਮਾਲੀਏ ਦੀ ਸ਼ਰਹ ਉਹੀ ਹੈ ਜਿਹਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ, holding uneconomic ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਅਤੇ ਜੋ ਹੋਰ ਰੋਜ਼ਗਾਰ ਨਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਉਸ ਨਾਲ ਬੱਝਾ ਬੈਠਾ ਹੈ ਅਤੇ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਏਕੜਾਂ ਦੇ ਮਾਲਕਾਂ ਤੇ ਵੀ ਉਹੀ ਸ਼ਰਹ ਨਾਲ ਮਾਲੀਆ ਲਗਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਤਰੀਕਾ ਗਲਤ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਪਹਿਲਾ ਮੌਕਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ Bill ਵਿਚ 50 ਰੁਪਏ ਮਾਮਲਾ ਦੇਣ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਛਡ ਕੇ ਇਕ ਅਸੂਲ ਦਾ ਲਿਹਾਜ ਰਖਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਪਸੰਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਇਹ ਕਦਮ right direction ਵਿਚ ਹੈ ਅਤੇ ਅੱਗੇ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਵਲ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੇ ਇਕ ਹੀ graded agricultural income tax ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਹੁੰਦੇ ਹੋਏ ਬਾਕੀ ਦੇ ਲਾਤਾਦਾਦ tax ਨਹੀਂ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ। ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਤਰਫ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਸ ਪਹਿਲੇ ਕਦਮ ਤੇ ਗਿਆਨੀ ਜੀ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ। (ਤਾੜੀਆਂ)

ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਅੰਦਰ maximum tax ਅਤੇ minimum tax ਦਾ ਫ਼ਰਕ ਇਕ ਅਤੇ 7 ਦਾ ਹੈ। ਦੂਜੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਜਿਥੇ taxation ਵਿਚ ਸੁਧਾਰ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਹ ਫ਼ਰਕ ਇਕ per cent ਅਤੇ 17 per cent ਦਾ ਹੈ। ਮੇਰੇ ਇਹ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮਕਸਦ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਟੈਕਸ ਦੇਣ ਦੇ ਕਾਬਲ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰਿਆਇਤ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਆਪਣੀਆਂ Plans ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਤਰੱਕੀਯਾਫਤਾ ਮੁਲਕਾਂ ਤੋਂ ਸਬਕ ਸਿਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਿਖਣਾ ਪਏਗਾ।

हाऊस में Opposition को कतई न बोलने दें और यह convention कायम कर दें तो मुझे उस में कोई एतराज़ नहीं ।

**Minister for Finance** : May I point out that the time for speeches was fixed at the suggestion of the Leader of the Opposition ?

**पंडित श्री राम शर्मा** : आप वह फिकरा भूल गए हैं जो आप ने उस वक्त कहा था । मेरा तो Chairman साहिब से ताल्लुक है ।

**Mr. Chairman**: You may carry on, please.

**पंडित श्री राम शर्मा** : अब, चेयरमैन साहिब, मैं law and order के मुताल्लिक आम हालात का थोड़ा सा ज़िक्र करता हूं । मैं यहां पर एक वह चीज़ बताना चाहता हूं जिस का movement से कोई ताल्लुक नहीं । आप सुनने के बाद हैरान होंगे कि यहां पर क्या हो रहा है । ज़िला हिसार के एक Police के Head Constable के घर चोरी हो गई। उस Head Constable ने Report दर्ज करवा दी । उस के बाद पुलिस ने कोशिश कर के एक आदमी को गिरफ्तार कर लिया । गिरफ्तारी के बाद उस आदमी ने Police की custody में बयान दिया कि साहिब यह काम तो मुझ से फलां फलां आदमी ने करवाया था और वह भी मेरे साथ है । इस पर Police ने उस आदमी को भी arrest कर लिया और मेरे ख्याल में यह बजा किया गया । उस वक्त पुलिस को यह मालूम नहीं था कि जिस आदमी को उन्होंने arrest किया है वह किस का आदमी है । वह आदमी Government of India के Secretariat के एक बहुत बड़े ज़िम्मेदार अफसर का Driver था । Police को यह बात पहले मालूम नहीं थी । बाद में जब उस की पहचान का पता लगा तो उस को छोड़ दिया गया । शायद उस को ज़मानत पर छुड़ा लिया गया क्योंकि पुलिस काम करते हुए उस हद तक पहुंच गई थी जहां उस को नहीं जाना चाहिए था । मेरा यह बताने का मतलब यह है कि यहां पर गरीब आदमियों के लिए और कानून हैं और बड़े बड़े आदमियों के लिए और कानून है । जो आदमी हकूमत के मालिक हैं उन के लिए कानून अलहदा हैं । उस जुर्म से उस Driver को बचाने के लिए S.P., Hissar, ने यह लिख दिया कि पुलिस से गलती हो गई है । जिस आदमी की चोरी हुई थी उसे उस की चीज़ें वापिस दिलाने की बजाए उस को तंग किया जा रहा है और D.I.G. साहिब से उस की transfer का हुकम हो रहा है । आप गौर कीजिए कि यह कैसा इनसाफ है ।

**चकबंदी तथा स्वास्थ्य मंत्री** : आप क्या कहानी सुना रहे हैं।

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं यह कहानी सुना रहा हूं कि जहां से आप तशरीफ लाए हैं, जहां पर जा बजा वज़ीर साहिब जाते रहे हैं वहां पर किस तरह से law and order चलता है और कैसे इन्साफ होता है । तो चेयरमैन साहिब अब वहां पर यह हो रहा है कि जिस ने चोरी की है उस को छोड़ दिया गया है और जिस की चोरी हुई है वह मुलज़िम बना लिया गया है । पहले पुलिस अपनी कार्यवाही करती जा रही थी लेकिन बाद में सब मामला साफ कर दिया गया।

[पंडित श्री राम शर्मा]

मामलों के अन्दर तमीज़ नहीं करेगी। यहां इस हाउस के एक आनरेबल मेम्बर साहिब के साथ मार-पीट का वाक्या हुआ है। अगर इस सिलसिला में कोई कार्य-वाही न की गई तो जनाब क्या समझते हैं कि इस हाउस का कोई भी मेम्बर बमै आपके और चीफ मिनिस्टर के इन लोगों से safe है? हरगिज़ नहीं। आपको तो जनाब इस बात की शिकायत हो गई कि आप Secretariat में गए तो आपके साथ वह बदतमीज़ी के साथ पेश आए मगर आप ज़रा उस मेम्बर का दिल भी देखें जिस को पुलिस ने बंद कर के पीट डाला। जब आप की और हमारी यह हालत है तो आप ज़रा गौर फरमाएं कि एक ordinary आदमी की क्या गत बनती होगी। इसका मैं ने इस लिए ज़िक्र किया है कि हमारे गवर्नर साहिब ने Address की इबतदाई बात खत्म होते ही तीसरे पैरा में यह बात शुरू कर दी कि पुलिस ने यह किया, वह किया। इतने डाकू मारे और इतने डाकू पकड़े वगैरह वगैरह। अब आप खुद फैसला करें और यह हाउस खुद इस बात को देखे...

**Mr. Chairman**: Please wind up now.

**पंडित श्री राम शर्मा**: मैं अब ज्यादा वक्त नहीं लेता और खत्म करता हूं। मैं इस बात को यह कह कर खत्म करता हूं कि आपके पुलिस की तारीफ करने के बावजूद उस में रिश्वत भी जारी है और भी ऐसी बातें मौजूद हैं जो मैं ने बताई हैं और इनकी बरवक्त रोकथाम होनी चाहिए।

इसके इलावा मैं एक बात पटवारियों के मामला के बारे में भी कहना चाहता हूं। यह जो उनकी हड़ताल है और जो सारी चीज हो रही है यह एक unprecedented वाक्या है। इसकी मिसाल भी हिन्दुस्तान में तो क्या दूसरे मुल्कों में भी नहीं मिलती। यह पटवारी जो इस सरकार की नौकरी में हैं या इसके मुलज़िम हैं इनकी तादाद कोई 13 हज़ार है। इन 13 हज़ार में से 4,225 तो 3 फरवरी तक गिरफ्तार हो कर जेलखाने की हवा खा रहे हैं, 5 हज़ार suspended हैं, दो हज़ार dismissed हैं और बाकी जो डेढ़ या पौने दो हज़ार का balance बचता है वह निहायत वफादारी के साथ इस गवर्नमेंट आलिया की ताबेदारी में हुक्म और ज़ाबता बजा रहे हैं। मैं यह कहना चाहता हूं कि आप ने कहीं यह बात सुनी है पुरानी हिस्ट्री में—अंग्रेज़ों के राज में या मुगलों के अहद में या पठानों वगैरह के वक्त में या आजकल भी किसी मुल्क में कि जहां गवर्नमेंट के 13 हज़ार मुलाज़िम हों और उन में से 90 या 95 फीसदी जेलखानों में डाल दिए जाएं और dismiss कर दिए जाएं? यह गल्ती किस की है और इस का शुक्रिया किस को अदा किया जाए? जब मैं जेल में था तो मैं ने एक उर्दू अखबार में यह खबर पढ़ी कि चौधरी सूरज मल ने पटवारियों के नाम पर चादर झाड़ दी। (हंसी)

**चकबंदी तथा स्वास्थ्य मंत्री**: क्या फरमाया जनाब ने?

**चकबंदी तथा स्वास्थ्य मंत्री** : On a point of order, Sir. पंडित जी ? क्या मैं एक बात पूछ लूं ? यह कब की बातें सुना रहे हैं आप ?

**श्री लाल चन्द** : On a point of order, Sir, क्या यह आपकी इजाज़त के बगैर इस तरह पूछ सकते हैं ? इन्होंने अगर पूछना भी है तो आपकी इजाज़त से ही पूछ सकते हैं ।

**Mr. Chairman** : He has given way.

**पंडित श्री राम शर्मा** : चेयरमैन साहिब, मैं यह गुज़ारिश करता हूं कि अगर किसी मैम्बर साहिब या वज़ीर साहिब के दिल में किसी प्रकार की शंका है तो ज़रूर पूछें, मैं बताने के लिए हाज़र हूं । हां, तो जनाब हमारे यह Health Minister साहिब--इनकी अपनी health तो खासी अच्छी हो गई है (हंसी) । यह पूछ रहे हैं कि यह कब की बात है । खूब पूछा ! मैं कहता हूं कि गवर्नमेंट हर महीने तो नहीं बदलती है । गवर्नमेंट तो एक continuous body (स्थाई चीज़) है और इसकी responsibility continuous (जिम्मेदारी जारी) रहती है । या तो फिर आप को आपस में यह फैसला करना चाहिए कि जब जाएं तो जिम्मेदारी भी साथ ले जाएं । या आप इनकार करें कि चौधरी साहिब के वक्त की बात है और वही ज़िम्मेदार हैं। जब चौधरी लहरी सिंह जी चले गए हैं.........

**Shri Harbhagwan Maudgil.** : On a point of order, Sir. Is it the responsibility of this Government if such things happened during the ministership of the Leader of the Opposition ?

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह point of order है भी या नहीं मैं यह नहीं कह सकता मगर जो आदमी गवर्नमेंट में है उसकी ज़िम्मेदारी है । खैर यह बात तो बहुत देर की नहीं है और करीब की ही है । शायद यह उस वक्त की हो जब चौधरी सूरज मल जी का रुख इधर को हो चुका था (हंसी) । मैं अर्ज़ कर रहा था कि यह बात असूलन ग़लत है । इन तौर तरीकों के होते हुए हम law and order को ठीक नहीं कह सकते । मुझे चोर डाकुओं से कोई हमदर्दी नहीं है । मुझे हमदर्दी इस बात से है कि आया पंजाब में रूल जो है वह law का है या जंगल का है । अगर रूल जंगल का है तब तो बेशक आप ऐसी बातें करें, अगर यहां rule of law है तब ऐसा नहीं हो सकता । फिर करनाल में क्या हुआ ? वहां पर भी इसी तरीके से जहां तक मेरी इत्तलाह है एक डाकू या बुरा आदमी मारा गया और बाद में यह भी पता चला कि वह तो चीफ मिनिस्टर साहिब तक रसाई रखता था । यह चीज़ अखबारों में आई है और वहां से हम ने पढ़ी है और आप सब ने पढ़ा होगा । आखिर हुआ क्या ? वही जिसकी कि आपने पुलिस को आदत डाल दी है कि encounter बनाओ और मारो । जब यह हालत है तो वह बदमाशों में तमीज़ नहीं करेगी कि वह कौन है और किस का है । इसी तरह से अगर यह बात चलती रही तो थोड़े दिनों के बाद वह भले आदमी और बुरे आदमी में भी तमीज़ नहीं करेगी और फिर political

[पंडित श्री राम शर्मा]

आखरी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि सूबे में ला एंड आर्डर की पोज़ीशन बहुत खराब है। सर्विसिज़ के अन्दर हालात बहुत खराब हैं। गवर्नमेंट को चाहिए कि वह इस lawlessness को दूर करे और एडमिनिस्ट्रेशन के अन्दर जो कुरप्शन है उसे दूर करें। अगर यह मिनिस्ट्री इन चन्द एक बातों में इसलाह कर देती है तो लोगों की बहुत सी शिकायतें दूर हो जाती हैं और एडमिनिस्ट्रेशन में काफी सुधार हो सकता है। गो हमारा अपोज़ीशन का काम तो फिर भी यही रहेगा लेकिन आप के पास इस मामला पर शिकायत नहीं होगी।

5.00 p.m.

पेश्तर इस के कि मैं अपनी सीट पर बैठूं, मैं मुख्य मन्त्री साहिब से गुज़ारिश करूंगा कि श्री मौदगिल बहुत बोल रहे हैं, वह उनकी खिदमत का जरूर ख्याल रखें।

**श्री शेर सिंह** (झजर) : अध्यक्ष महोदय, आज इस माननीय सदन के समक्ष हमारे राज्यपाल महोदय के अभिभाषण के सम्बन्ध में जो धन्यवाद प्रस्ताव प्रस्तुत किया गया है उस पर विचार हो रहा है। अभी अभी हमारे सदन के माननीय सदस्य ने यह निवेदन किया है कि हमारी इस सरकार को कानून व्यवस्था का अगर हम हाल देखें जिस की इतनी प्रशंसा की है तो सारे पंजाब के लिए बड़ी लज्जाजनक बात होगी। अभी अभी बहू अकबरपुर का ज़िक्र हुआ तो हमारे भाई बहुत सटपटाये और मुख्य मन्त्री तो इस विषय पर चैलंज कबूल करने के लिए तैयार हो गए। शायद उन के दिमाग़ में जो वाक्या वहां हुआ उस की कोई और तसवीर हो। उन को इस बात का भरोसा नहीं कि इस देश की पार्लियामेंट और कांग्रेस पार्टी के सदस्य जिन्होंने फीरोज़पुर जेल के सम्बन्ध में आंसू बहाए और उन्होंने अपना बयान भी दिया जो अखबारों में छपा और उस के बाद जब हाई कोर्ट के एक जज ने उस की जांच की और जांच की रिपोर्ट पेश की तो उस रिपोर्ट में यही नहीं बल्कि और बहुत सी बातें कहीं जोकि अपने बयान में नहीं दी थीं। श्री अलगुराय शास्त्री ने बहू अकबरपुर के बारे में पब्लिक में और अखबार नवीसों को बयान दिया और उन जैसे चतुर और लायक आदमी पर आप भरोसा नहीं करते तो मैं आप का चैलंज कबूल करता हूं कि आप जांच करवा लें और मैं बिला खौफ़ तरदीद यह कह देना चाहता हूं कि आप श्री अलगुराय शास्त्री जी के उस बयान पर यकीन नहीं करते जो उन्होंने अखबारों में दिया तो मैं आप का चैलंज कबूल करता हूं। आप हाई कोर्ट का जज मुकर्रर करके एनक्वायरी करवा लें। अगर हमारे मुख्य मन्त्री खुद इस गांव के अन्दर जाएं और लोगों से दरियाफ्त करें, लोगों की बातें सुनें......

**चकबंदी तथा स्वास्थ्य मंत्री** : मैं गया हूं।

**प्रोफैसर शेर सिंह** : आप इस वाक्या से पहले गए हैं, बाद में नहीं गए।

**चकबंदी तथा स्वास्थ्य मंत्री** : पहले भी गया था, बाद में भी गया था।

**प्रोफैसर शेर सिंह** : मुझे मालूम है कि आप पहले गए थे उस वक्त आप ने गांव वालों के साथ वायदा किया था कि सत्याग्रह में नहीं जाओगे तो इस्तेमाल होगा नहीं तो इस्तेमाल तोड़ दूंगा। तो गांव वालों ने जवाब दिया कि हम सत्याग्रह में अवश्य जायेंगे। उस के बाद आप ने कहा कि मैं नहीं तोडूंगा।

**पंडित श्री राम शर्मा :** फरमाया जनाब यह कि अखबारों में यह खबर निकली थी कि पटवारियों के नाम पर चौधरी सूरज मल ने चादर झाड़ दी (हंसी) । मतलब यह कि आपके पास उनको देने के लिए कुछ भी नहीं । फिर आप लोगों ने इस पटवारियों के मामला को गवर्नमेंट के वकार को सवाल बना लिया है । मैं मुख्य मंत्री जी से अर्ज़ करूंगा कि वह इसे गवर्नमेंट के वकार का सवाल न बना कर इस मसला को हल करें । मुख्य मंत्री साहिब को इस बात का काफी तजरुबा भी है कि गवर्नमेंट का पब्लिक के सामने वकार का सवाल खड़ा नहीं होता । अगर गवर्नमेंट में और पब्लिक में झगड़ा हो तो गवर्नमेंट को ही reconciliation का कदम उठाना पड़ता है और उसको अपनी बात कुछ न कुछ छोड़नी ही पड़ती है । अगर आपको बहुत मजबूरियां हैं और बहुत तंग हैं तो इस तरह की पकड़ धकड़ का क्या फायदा ? जिस तरह इन पटवारियों को बरखास्त किया है उसी तरह बाकी सब मुलजिमों के सामने भी अपनी चादर झाड़ दो कि जाओ भाई अपने २ घर हमारे पास कुछ नहीं । खैर मैं मुख्य मंत्री साहिब से कहूंगा कि उनको इस वकार के सवाल को छोड़ कर इन पटवारियों की बात सुननी चाहिए । फिर गवर्नमेंट कहती है कि क्या करें पैसे नहीं हैं । ठीक है वाकई पैसे नहीं हैं । मगर मैं कहता हूं कि अगर आपके यही तौर तरीके रहे और आपके अखराजात के यह अंदाज़ न रुके तो आपके पास जो है भी वह भी नहीं रहेगा आपके हां दो तीन जगह तो भारी फज़ूल खर्चियां होती हैं और वह गवर्नमेंट का लाखों नहीं करोड़ों रुपए खा जाते हैं। इन में एक तो आपका यह नहर का महकमा है और दूसरा P. W. D. का । इनके इलावा और भी कई इनके भाई-बन्धु महकमे होंगे । यह नहीं कि वह पब्लिक से नहीं खाते । उनसे खाने के साथ २ गवर्नमेंट का भी लाखों करोड़ों रुपया हज़म कर जाते हैं । इस तरह खाने के साथ २ दूसरी फज़ूल खर्चियां भी बहुत हो रही हैं । हमारे सरदार अजमेर सिंह जी ने खूब तरक्कियाती बातें बताईं और कहीं कि बहुत तरक्की कर ली है । उधर हमारे चौधरी लहरी सिंह जी तो law and order की ही महिमा गाते जा रहे थे । मगर मैं कहता हूं कि भारी फज़ूल खर्चियां हो रही हैं और गवर्नमेंट का लाखों करोड़ों रुपया बरबाद हो रहा है । इन महकमों में काफी बचत की जा सकती है । वक्त आ गया है हमारी इस पार्टी के लिए कि जो असूल इसने शामिल किया है उस पर अमल करें । आप socialistic pattern of society के साथ मज़ाक न कीजिए । किसी सरकारी मुलाजिम को 100 रुपया से कम नहीं मिलना चाहिए और एक हज़ार से ज्यादा नहीं मिलना चाहिए (*Cheers*) यह बात आप पहले पटवारियों से ही शुरू करें और इसके बाद फिर ऊपर वालों से शुरू करें । जब गवर्नमेंट और इस की services लोगों के सामने एक मिसाल पैदा न कर सकें और छोटे बड़े में 1 : 10 की proportion नहीं रख सकते हैं तो बाकी लोगों से आप किस बात की उम्मीद कर सकते हैं ? इस लिए मैं कहता हूं कि रुपया बच सकता है । ऐसी बात नहीं कि रुपया न बचे ।

[श्री शेर सिंह]
अंगूठा लगवा लिया और अखबार में निकलवा दिया कि माफी मांग ली । रोता हुआ आया वह, उसने कहा मैं मुंह दिखाने के लायक नहीं रहा । मुझे जबरदस्ती अंगूठा लगवा कर मुआफी मांगने पर मजबूर किया गया । अखबारों में निकल गया कि उस ने मुआफी मांग ली । अगले दिन वह फिर गया । यह अवस्था रही है। कानून की खूब मिट्टी पलीद की गई । हमारे ऊपर साम्प्रदायिकता का इलज़ाम लगाया जाता है । इस तरह की अवस्था थी पिछले पांच छः महीनों में । मैं ने आज तक हिसार में केन्द्रीय जाट सभा का नाम नहीं सुना । वज़ीर साहिब को मालूम होगा, शायद वह बना कर आए हों । पहले केन्द्रीय जाट सभा के नाम की कोई संस्था हिसार के अन्दर नहीं थी । (आवाज़ें है और थी )। वह कहां register हुई है ? कहां हैं उस के कागज़ ? उस के नाम से सरकार की तरफ से इश्तहार छपवाए गए और लगवाए गए । Dr. Gopi Chand Bhargava यहां मौजूद नहीं हैं इस वक्त, मैं ने उन से कहा कि रोहतक में जा कर देखें । Publicity Department के दफ्तर में केन्द्रीय जाट सभा के कागज़ पड़े हुए हैं, हज़ारों की तादाद में वह इश्तहार पड़े हुए हैं जो कि Publicity Department ने तकसीम किये अपने हाथ से । (पण्डित श्री राम शर्मा : लिखा क्या था उन में ?) उन इश्तहारों में यह लिखा था कि जाट वज़ीर आज़म बना है इस लिये बनियों और दूसरे लोगों ने यह सिलसिला उठाया है । बड़ी मुश्किल से आया है जाट राज ! (*Interruptions*) हमारे यहां एक अखबार है जाट गज़ट (Jat Gazette) सारी ज़िन्दगी वह अखबार फिरकापरस्ती का प्रचार करता रहा है और निहायत ही घटिया किस्म की फिरकापरस्ती का प्रचार करता रहा है वह अखबार अंग्रेज़ के राज्य में । उस अखबार की हज़ारों कापियां हमारी कांग्रेस सरकार आन्दोलन के दिनों में खरीदती थी और Publicity का महकमा उन को तकसीम करता था, बांटता था, । प्रचार यही होता था कि हमारे सामने तो फिरकापरस्ती का कोई सवाल नहीं है । हमें तो शर्म आती है कि जिस पार्टी के अन्दर हम भी रहे और आज भी उस के सिद्धान्तों को मानते हैं, उस के सिद्धान्तों से दूर नहीं गए (*Interruptions*) मैं यह निवेदन कर रहा था कि हम जो कह रहे हैं कि हमारे सामने मज़हब का या और किसी चीज़ का सवाल नहीं है इस सरकार ने पिछले पांच छः महीनों में इतनी घटिया किस्म का प्रचार किया है,—मैं ज़्यादा तो कहना नहीं चाहता, लेकिन झूठ बोलने का सिलसिला इतना शुरू हुआ कि अगर राष्ट्रपिता की रूह सुन रही होगी तो इन को कोस रही होगी (*Interruptions*) मैं जालन्धर का किस्सा सुनाता हूं (*Interruptions*) एड्रेस में उन कामों का ज़िक्र है जोकि Development के किये गए हैं । उन की बहुत प्रशंसा हुई है । Regional Committees का ज़िक्र आया है । हमारा विचार था कि Committees बनेंगी तो उन के पास कुछ अधिकार होंगे वह कुछ काम कर सकेंगी लेकिन उन कमेटियों के चेयरमैन ऐसे बने हैं कि न तो उन के पास कोई कागज़ है, न कलम है और न ही दवात है....

उस के बाद आपने कहा कि अगर सत्याग्रह में भाग नहीं लेंगे तो गांव की मोरियां पक्की बदलवा दूंगा । अगर सत्याग्रह करोगे तो नहीं बदलवाऊंगा लेकिन लोगों ने जवाब दिया कि हम सत्याग्रह अवश्य करेंगे तो बाद में आप ने कहा कि मोरी नहीं बदलवाऊंगा । (*Laughter*) यह हमारे मन्त्री महोदय की हालत है । आज अगर उन के अन्दर हिम्मत है तो वह उस गांव के अन्दर जाएं, उन की बात सुनें और बात सुन कर खुद ही फैसला कर लें कि आज अगर उन के अन्दर हिम्मत है तो वे लोगों की गवाहियां लें और देखें कि कितने ऐसे आदमी मिलते हैं जो उनकी बातों की तस्दीक करते हैं । मैं चैलेंज देता हूं कि कोई भी आदमी नहीं मिलेगा। आज अगर हिम्मत है तो ज्यूडीशियल एनक्वायरी करवा कर देख लें । मुख्य मन्त्री स्वयं जांच करवायें या किसी को भेजें लेकिन यह तरीका प्रजातन्त्र का नहीं जिस ढंग से कि आप आज चला रहे हैं । पच्चीस तीस आदमियों को लिटा कर पीटा जाय और एक बूढ़े आदमी को जिस के घुटनों में दर्द हो उठने को कहा जाए तो जब वह कहे कि मैं मजबूरन उठ नहीं सकता, उसे मूंछ से पकड़ कर उठाया जाए । अध्यक्ष महोदय, अन्दाज़ा लगाइए उस अवस्था का जब तीन महीने के बच्चे को बड़ी निर्ममता और कठोरता के साथ सड़क पर फैंक दिया जाए । यह दृश्य लोगों के सामने रखा गया है । इस प्रकार नृशंसता तथा क्रूरता का नग्न नृत्य वहां पर पुलिस द्वारा खेला गया । अध्यक्ष महोदय, आप ज़रा अनुमान लगाएं कि किस प्रकार अपने ही भाइयों के साथ अपने ही बच्चों और माताओं के साथ मानवता से शून्य व्यवहार किया गया। जब अपने ही भाइयों के हाथों लोगों के साथ इस प्रकार हृदयहीन व्यवहार हो तो मुझे यह कहने में संकोच नहीं कि ऐसी परिस्थिति में जनतन्त्र एक हास्यास्पद सी वस्तु बन कर रह जाता है । मैं अपने भाइयों से निःसंकोच कह देना चाहता हूं कि शासन के मद मे चूर हो कर जनता के साथ ऐसा निर्मम तथा नृशंस व्यवहार करना कदाचित उचित नहीं । यह चीज़ आने जाने वाली है । एक दिन मन्त्री हैं तो कल नहीं होंगे लेकिन हृदयहीन हो कर कोई आदमी शासन नहीं कर सकता । शासन करते समय यह ठीक है सज़ा देनी पड़ती है, सख्ती भी करनी पड़ती है । लेकिन शासक का हृदय एक पिता का हृदय होता है दुश्मन का नहीं । हमारी सरकार का हृदय दुश्मन का हृदय है । उन्हों ने जनता के साथ इस प्रकार का व्यवहार किया जैसे दुश्मन अपने दुश्मन के साथ करता है । इस प्रकार हृदयहीनता से काम करना निहायत शर्म की बात है, यह कोई श्रेयस्कर कार्य नहीं था । यह है पिछले दिनों की कानून व्यवस्था का एक दृश्य ! मैं इस पर अधिक नहीं बोलना चाहता । लेकिन मुझे दुःख होता है कि पिछले पांच छः महीनों में कानून व्यवस्था की जो स्थिति हमारे प्रान्त में रही उसकी मिसाल कहीं नहीं मिलेगी । मेरे पास सत्तर साल का एक बूढ़ा सितम्बर के महीने में रोता हुआ आया और उस ने बयान दिया कि मैं सत्याग्रह करने के लिए गया तो मुझे पुलिस लाइन के अन्दर अलग कोठड़ी में बन्द कर दिया गया और आठ सिपाहियों ने मुझे पीटा कि तुम अपना नाम बताओ । मैंने अपना नाम बताने से इनकार किया लेकिन आखर मजबूरन बता दिया तो उन्होंने ज़बरदस्ती हाथ पकड़ कर सफेद कागज़ पर

[ਸਰਦਾਰ ਹਰਚਰਨ ਸਿੰਘ]

ਐਨੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਹੋਵੇ ਉਸ ਨੂੰ ਬੜੀ ਹੀ ਸਮਝ ਦੇ ਨਾਲ ਅਤੇ ਬੜੀ ਦਾਨਸ਼ਮੰਦੀ ਦੇ ਨਾਲ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਉਤੇ ਬਾਰਡਰ ਦਾ ਸੂਬਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਬੜੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਕੰਮ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਮੈਨੂੰ ਆਸ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਇਸ ਸਾਲ ਵੀ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਕੰਮ ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੁੰਦੇ ਰਹੇ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਬਹੁਤ ਚੰਗੀ ਹਾਲਤ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ। ਪੰਜਾਬ ਅਤੇ ਪੈਪਸੂ। ਨਵੰਬਰ, 1956, ਨੂੰ ਇਕੱਠੇ ਹੋਏ ਸੀ। ਗਵਟਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ Address ਵਿਚ ਜਿਥੇ merger ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਹੈ ਉਥੇ ਪੈਪਸੂ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਦਾ ਵੀ ਜ਼ਿਕਰ ਆਇਆ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਮੈਨੂੰ ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਅਫਸਰਾਂ ਨਾਲ ਚੰਗਾ ਸਲੂਕ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ।

(*At this stage Chaudhri Sri Chand, a member of the Panel of Chairmen occupied the Chair.*)

ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਜਿਥੇ ਸਲੂਕ ਚੰਗਾ ਨਾ ਹੋਵੇ ਉਥੇ ਫਿਰ ਲੋਕ ਰੌਲਾ ਵੀ ਪਾਉਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ representations ਵੀ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਇਕ ਇਨਸਾਨੀ ਕਮਜ਼ੋਰੀ ਹੈ ਕਿ ਚੂੰਕਿ ਇਥੋਂ ਵਾਲੇ ਉੱਚੀ position ਦੇ ਲੋਕ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਉਹ ਪੈਪਸੂ ਵਾਲਿਆਂ ਨਾਲ ਅੱਛਾ ਸਲੂਕ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀ ਤਵਜੁਹ ਇਸ ਗਲ ਵਲ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਨਿਆਇਕ ਨਿਗਾਹ ਨਾਲ ਨਿਰਪਖ ਹੋ ਕੇ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਲਾਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਖਿਆਲਾਤ ਪੈਦਾ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ ਉਹ ਗੌਰਮਿੰਟ ਲਈ ਅੱਛਾ ਨਾਉਂ ਪੈਦਾ ਨਹੀਂ ਕਰਨਗੇ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀ ਇਸ ਨਾਲ ਸ਼ਾਨ ਬਣੇਗੀ ਇਸ ਬਾਰੇ ਜੋ ਵੀ ਮਹਿਕਮਿਆਂ ਦੀ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾਉਣ ਦਾ ਇਕਰਾਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਜੇ ਉਹ ਵੀ ਮੈਂਬਰ ਨਾ ਆਏ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਭਰੋਸਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਕਮੇਟੀ ਕੋਈ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਣ ਲਗੀ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਣ ਲਗੀ।

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਸ ਸੂਬੇ ਦੇ law and order ਬਾਰੇ ਗਲ ਆਈ ਹੈ। ਇਸ ਉਤੇ ਕਾਫੀ ਬਹਿਸ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਲੋਂ ਹੋਈ ਹੈ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਕੰਮ ਕਰਨ ਲਗਿਆ ਗਲਤੀਆਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਪਰ ਜਿਹੜੀਆਂ ਗਲਤੀਆਂ ਹੋ ਜਾਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਰੁਸਤ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਜੋ ਵੀ ਗਲਾਂ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਆਉਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਤੇ ਸੁਲਝਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਤੁਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹੋ ਕਿ border ਦੇ ਉਤੇ ਜਿਹੜੀ smuggling ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਉਸ ਨੇ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਬੜਾ ਬਦਨਾਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਇਸ smuggling ਦੇ ਨਾਲ ਜਿਥੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਇਤਨਾ ਭਾਰੀ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਥੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਜੋ ਸਿਲਸਿਲਾ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਵੀ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਜਿਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਦਬਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਉਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਦਬਾਇਆ ਜਾਂਦਾ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਖਾਸ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ, ਖਾਸ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕਰਕੇ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਦਬਾਉਣ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ।

**Shri Harbhagwan Maudgil** : On a point of order, Sir. Is it within the province of the Punjab Government to form the Regional Committees ? (*Interruptions*)

**श्री शेर सिंह** : जिस तरीके से Regional Committees ने काम शुरू किया है कोई आशा नज़र नहीं आती कि वह कोई useful काम कर सकेंगी । Regional Committees के अधिकारों पर छापा नहीं मारना चाहिये । (*Interruptions*) यह जो बिजली और पानी का सिलसिला है, मैं अर्ज़ करूं कि बिजली की हालत यह है कि रोहतक से एक S.D.O. कम कर दिया गया है । पानी के सम्बन्ध में Floods को रोकने के लिये एक XEN Rohtak के अन्दर लगाना था लेकिन वह भी नहीं लगाया गया । गुड़गांव स्कीम भी जिस पर 6 करोड़ रुपया खर्च होना था उस में कोई कार्यवाही नहीं की गई । रीवाड़ी की स्कीम भी ठण्डे बस्ते में डाल रखी है । Regional Committees के नाम पर हरियाने के साथ जो सलूक हुआ है आप उस का अन्दाज़ा लगाएं ।

यह ख्याल था कि Regional Committees बनने से हरियाने को कुछ ज़्यादा मिलेगा लेकिन जो स्कीमें पहले मंज़ूर हो चुकी थीं, जो कागज़ों पर मौजूद थीं और जिन के लिये रुपया भी मन्ज़ूर हो चुका था उन को भी अमल में नहीं लाया जा रहा । पहली बनी हुई Divisions और Sub-Divisions को भी तोड़ा जा रहा है । पुरानी मंज़ूर शुदा स्कीमों को भी रद्दी की टोकरी में फैंका जा रहा है और नाम लिया जा रहा है हरियाने का, रीवाड़ी का, हिसार का और रोहतक का । गुड़गांव की 5 करोड़ रुपये वाली स्कीम को खटाई में डाल दिया है । रीवाड़ी की स्कीम को पीछे फैंक दिया, Divisions की Divisions को तोड़ दिया । मैं निवेदन करना चाहता हूं कि केवल हरियाना का नाम लेने से बात नहीं बनती उन को इन इलाकों के साथ इन्साफ करना चाहिये ।

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** (ਮੁਕਤਸਰ) : ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਅਜ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਗਵਰਨਰ ਦੇ Address ਉਪਰ ਟੀਕਾ ਟਿਪਣੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ ਆਜ਼ਾਦ ਕਰਾਉਣ ਲਈ ਬੜੀ ਜਦੋ ਜਹਦ ਕੀਤੀ ਗਈ ਅਤੇ ਅੱਜ 11 ਸਾਲ ਹੋ ਗਏ ਹਨ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਅਜ਼ਾਦ ਹੋਇਆਂ। ਦੇਸ਼ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਜਿਹੜਾ ਤਰੱਕੀ ਦਾ ਪ੍ਰੋਗ੍ਰਾਮ ਹੈ ਦੇਸ਼ ਨੇ ਉਸ ਉਤੇ ਚਲਣਾ ਹੈ । ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲੈਨ ਜਿਹੜੀ ਪੈਪਸੂ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ combined ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਉਪਰ 166 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਹੋਣਾ ਹੈ । 1956-57 ਵਿਚ ਉਸ ਦੇ ਉਪਰ 24 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ ਅਤੇ 1957-58 ਵਿਚ 34 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਲਈ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ । ਜਿਹੜਾ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦਾ ਵੇਰਵਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਹੜਾ ਇਸ ਸਾਲ ਵਿਚ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ ਉਹ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਾਫੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਬਹੁਤ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਨੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਦੂਸਰਿਆਂ ਸਾਰਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਨਾਲੋਂ ਵਧ ਕੇ ਅਛੇ ਕੰਮ ਕਰਨੇ ਹਨ । ਬਾਰਡਰ ਦਾ ਸੂਬਾ ਹੋਣ ਕਰ ਕੇ ਸਾਰੇ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਰਾਖੀ ਕਰਨੀ ਹੈ । ਜਿਸ ਸੂਬੇ ਦੇ ਸਿਰ ਉਤੇ

[ਸਰਦਾਰ ਹਰਚਰਨ ਸਿੰਘ]

ਅਤੇ ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਜਾਂ ਹੋਰ ਵੀ low degree ਦੇ ਕੰਮ ਕਰਨ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਕਿਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਅਗੇ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ? ਜਦ ਤਕ ਗੌਰਮਿੰਟ ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਤੇ ਨਿਗਾਹ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ ਜਿੰਨੀ ਦੇਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਉਹ ਖਿਆਲਾਤ ਪੈਦਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੇ ਜਿਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਕਿ ਹਕੂਮਤ ਬਨਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਜਿੰਨੀ ਦੇਰ ਇਸ ਸਾਂਚੇ ਵਿਚ ਢਲੇ ਹੋਏ ਲੋਕ ਇਨ੍ਹਾਂ ਉਚੀਆਂ ਉਚੀਆਂ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਮੁਕਰਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਹੇਠਲਿਆਂ ਲਈ ਇਹ ਆਦਰਸ਼ ਸਥਾਪਤ ਕਰ ਸਕਣ ਉਤਨੀ ਦੇਰ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੋ ਸੂਬੇ ਨੇ ਨਿਸ਼ਾਨਾ ਚੁਣਿਆ ਹੈ; ਉਸ ਤਕ ਅਸੀਂ ਕਦੇ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚ ਸਕਦੇ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਕਈਆਂ ਜਗ੍ਹਾਂ ਤੇ ਬੜਾ ਅੱਛਾ ਕੰਮ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਕਈਆਂ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਸਾਡੇ ਅਫਸਰ ਅਜਿਹੇ ਹਨ—ਜ਼ਿਲ੍ਹਿਆਂ ਵਿਚ ਵੀ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ ਦਿਲੋ ਦਿਮਾਗ ਉਤੇ ਇਹ ਗਲ ਬਿਠਾ ਲਈ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਮੁਲਕ ਨੂੰ ਅਗੇ ਲੈ ਜਾਣਾ ਹੈ । ਉਹ ਕਿਉਂ ਨਾ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਬਨਣ ? ਉਹ ਲਾਇਕ ਅਫ਼ਸਰ ਹਨ, ਸਮਝਦਾਰ ਹਨ । ਅੱਜ ਹਰ ਇਕ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨੀ ਦੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਇਹ ਉਮੰਗ ਹੈ । ਪਰ ਇਹ ਭਾਵ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਵਿਚ ਹੋਵੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹਥਾਂ ਵਿਚ ਸਤਿਆ ਹੈ: ਜੋ ਚੰਗੇ ਲਿਖੇ ਪੜ੍ਹੇ ਹੋਏ ਹਨ, ਸਿਆਣੇ ਹਨ, ਲਗਨ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਕੰਮ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਗੇ ਲੈ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਮੁਲਕ ਜ਼ਰੂਰ ਤਰੱਕੀ ਵਲ ਚੌਕੜੀਆਂ ਭਰ ਭਰ ਕੇ ਅਗੇ ਵਧ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਪਰ ਜੇ ਅਜ ਵੀ ਉਹ ਲੋਕ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਨਾ ਚਲਣਗੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਮੁਲਕ ਦੀ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਬਦਕਿਸਮਤੀ ਹੋਵੇਗੀ । ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਭਾਵੇਂ ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਸਾਡੇ ਅਫਸਰ ਅਛੇ ਹਨ ਔਰ ਸ਼ਲਾਘਾਯੋਗ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ ਜਿਸਦੇ ਨਤੀਜੇ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਅੱਜ ਤੁਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹੋ ਕਿ ਕਿੰਨੇ blocks ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਬਣ ਗਏ ਹਨ । ਫਿਰ ਵੀ ਇਸ ਪਾਸੇ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹੋ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬਲਾਕਾਂ ਉਤੇ ਜਿਤਨਾ ਰੁਪਿਆ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਤਨਾਂ ਹੀ ਰੁਪਿਆ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਇਕਠਾ ਕਰਕੇ ਦਿਤਾ ਹੈ । ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬੀ ਤਾਂ ਬੜੇ ਤਕੜੇ, ਸਿਆਣੇ ਅਤੇ ਬਹਾਦਰ ਹਨ ਅਤੇ ਜਿਹਾ ਕਿ ਮੈਂ ਸ਼ੁਰੂ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਸੀ ਪੰਜਾਬ ਨੇ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੀ ਅਗਵਾਈ ਕਰਨੀ ਹੈ । ਉਹ ਲਾਜ਼ਮੀ ਤੌਰ ਤੇ ਕਰਨਗੇ । ਇਸਦਾ ਇਕ ਸਬੂਤ ਇਹ ਹੀ ਹੈ ਕਿ ਬਲਾਕਾਂ ਵਿਚ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਕਰਕੇ ਕੰਮ ਦੇ ਤੋਰਨ ਵਿਚ ਬੜਾ ਸਲਾਘਾਯੋਗ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਕਈਆਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜਿਥੇ ਪੰਜ ਸਤ ਸਾਲ ਪਹਿਲੇ ਕੋਈ ਪੁਛਦਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਅੱਜ ਬਹੁਤ ਬਿਹਤਰ ਹੋ ਗਈ ਹੈ । ਜਿਥੋਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਪਹਿਲਾਂ ਬਿਲਕੁਲ ਅਨਪੜ੍ਹਤਾ ਸੀ; ਜਿੱਥੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਸ਼ਿਕਸ਼ਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਉਥੇ ਆਦਮੀਆਂ ਵਾਸਤੇ, ਔਰਤਾਂ ਵਾਸਤੇ, ਬੱਚਿਆਂ ਵਾਸਤੇ, ਬੱਚੀਆਂ ਵਾਸਤੇ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ । ਇਹ ਵਾਕਈ ਬੜਾ ਸ਼ਲਾਘਾਯੋਗ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ social ਨਿਜ਼ਾਮ ਨੂੰ, ਵਿਹਾਰਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਬਦਲਕੇ ਚੰਗੇ ਪਾਸੇ ਲੈ ਜਾਣ ਦੇ ਉਪਰਾਲੇ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿਸਦੇ ਨਤੀਜੇ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਅੱਜ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਰਹਿਣ ਸਹਿਣ ਅੱਛਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਹ ਗੱਲ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕਈ ਅਫ਼ਸਰ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਕਰ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅਫ਼ਸਰ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਸੇਵਾ ਭਾਵ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਨ ਉਸ ਕੰਮ ਤੇ ਛਾਂਟ ਕੇ ਲਗਾਏ

ਅਗੇ ਚਲਕੇ ਪੈਰਾ ਨੰਬਰ ਪੰਜ ਵਿਚ corruption ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵੀ Address ਵਿਚ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਰਸਮੀ ਗੱਲਾਂ ਕਹੀਆਂ ਗਈਆਂ ਸਨ ਪਰ ਅਸਲ ਵਿਚ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ corruption ਦਿਨ-ਬ-ਦਿਨ ਵਧ ਰਹੀ ਹੈ। ਹਰ ਮਹਿਕਮੇ ਵਿਚ ਹਰ ਜਗਾਹ ਇਹ ਅਗੇ ਨਾਲੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਇਹ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿੰਨੀ ਦੇਰ ਉੱਤੋਂ, ਜਿਥੋਂ ਕਿ ਸਾਰੀ ਹਕੂਮਤ ਚਲਦੀ ਹੈ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਨਾ ਹੋਵੇ ਉਹ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਦੂਜਿਆਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਰੂਪ ਵਿਚ ਨਾ ਰਖਣ ਤਦ ਤਕ ਇਹ corruption ਦੀ ਬੀਮਾਰੀ ਬੰਦ ਨਹੀਂ ਹੋਣ ਵਾਲੀ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਸਾਡੇ ਸਾਰੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹਿਆਂ ਦੇ ਉਪਰਲੇ ਅਤੇ incharge ਅਫ਼ਸਰ ਠੀਕ ਹੋਣ ਤਾਂ ਕੋਈ ਕਾਰਨ ਨਹੀਂ ਕਿ ਕਿਉਂ ਨਾ ਹੇਠਲੇ ਅਫ਼ਸਰ ਠੀਕ ਹੋਣ। ਜੇ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਆਪਣੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ੧੮ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਾਸਤੇ ਅਜਿਹੇ ੧੮ ਅਫ਼ਸਰ ਚੁਣ ਲਵੇ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਸਕਣ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਦੂਜੇ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਉਪਰ ਚੰਗਾ ਅਸਰ ਪਵੇਗਾ ਤੇ ਉਹ ਈਮਾਨਦਾਰੀ ਨਾਲ, ਪੂਰੀ ਲਗਨ ਤੇ ਪਿਆਰ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਨਗੇ। ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ--ਬੜਾ ਦੁਖ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਈਆਂ ਜ਼ਗ੍ਹਾਂ ਤੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹਿਆਂ ਦੇ ਜਿਹੜੇ Heads of the Department ਹਨ, ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਦੇ heads ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਲਾਂ ਅਤੇ ਦਿਮਾਗਾਂ ਵਿਚ ਉਹ ਨਕਸ਼ਾ ਬਿਲਕੁਲ ਨਹੀਂ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ ਬਣਾਉਣ ਵਾਲਾ ਗਾਂਧੀ ਜੀ ਅਤੇ ਕਾਂਗਰਸ ਨੇ ਕੌਮ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਉਸਦਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਰੱਤੀ ਭਰ ਵੀ ਅਸਰ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਇਹ ਜੋ machinery ਹੈ ਜਿਤਨੀ ਦੇਰ ਇਸ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਕੌਮੀ ਖਿਆਲਾਤ ਦਾ ਨਹੀਂ ਬਣਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਅਤੇ ਜੋ ਅਸੂਲ ਅਸੀਂ ਪੰਜਾਬ ਤੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ ਉਤਾਂਹ ਚੁੱਕਣ ਲਈ ਆਪਣੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖੇ ਹੋਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਘਟਾਇਆ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦਾ ਤੁਸੀਂ ਯਾਦ ਰਖੋ ਕਿ ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ ਸਾਨੂੰ ਕਦੇ ਵੀ ਸਫ਼ਲਤਾ ਪ੍ਰਾਪਤ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਣ ਲੱਗੀ [cheers from Opposition benches].

ਅੱਜ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਨਸ਼ਾਬੰਦੀ ਦਾ ਇਕ ਖਾਸ ਪਰੋਗਰਾਮ ਹੈ, ਇਕ ਖਾਸ ਨਿਸ਼ਾਨਾ ਹੈ। ਆਪ ਜਾਣਦੇ ਹੋ ਕਿ ਸ਼ਰਾਬ ਨਾਲੋਂ ਵੀ ਹੋਰ ਭੈੜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੁਨੀਆਂ ਵਿਚ ਹਨ ਜੋ ਹਰ ਰੋਜ਼ ਸਾਡੇ ਵੇਖਣ ਅਤੇ ਸੁਨਣ ਵਿਚ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਬੁਰਾਈਆਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨਾ ਸਾਡਾ ਪਹਿਲਾ ਤੇ ਜ਼ਰੂਰੀ ਫ਼ਰਜ਼ ਹੈ। ਕਾਂਗਰਸ ਅਤੇ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਸ਼ਰਾਬ ਬੰਦੀ ਲਈ ਤੇ ਇਕ ਤਕੜੀ ਨੀਤੀ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਸ਼ਰਾਬ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਨ ਦਾ ਇਕ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਪਰੋਗਰਾਮ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਦੇ ਵਡੇ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਨੂੰ ਵੇਖਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਹ ਇਕ ਹਕੀਕਤ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਹਰ ਵਕਤ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਨਸ਼ੇ ਵਿਚ ਮਖ਼ਮੂਰ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ। ਖਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਡੇ ਵਡੇ ਦਿਨਾਂ ਨੂੰ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ੨੬ ਜਨਵਰੀ ਆਦਿ ਹਨ ਜਦੋਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਾਰੇ National festival ਮਨਾਉਂਦੇ ਹਾਂ ਇਹ ਉਸੇ ਆਪਣੇ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਚੀਜ਼ਾਂ ਕਰਨ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਆਪ ਹੀ ਸਮਝੋ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਅਸਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਦੂਜਿਆਂ ਤੇ ਪੈ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਵੇਂ administration ਅੱਛੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ? ਇਤਨਾ ਹੀ ਨਹੀਂ cultural ਮੌਕਿਆਂ ਤੇ ਵੀ culture ਦੀ ਆੜ ਵਿਚ ਜੋ ਇਹ ਬਦਮਾਸ਼ੀ ਦੇ

[ਸਰਦਾਰ ਹਰਚਰਨ ਸਿੰਘ]
revenue ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਕੰਮ ਹੈ ਇਹ ਜਲਦੀ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਸਿਖਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਨਾਲ ਜਿਹੜੀ ਸਖ਼ਤੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਮੈਂ ਉਸ ਦੀ ਸ਼ਲਾਘਾ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ । ਮੈਂ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੂੰ ਸਲਾਹ ਦਿਆਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਮਾਮਲੇ ਉਪਰ ਫੇਰ ਗੌਰ ਕਰਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ representatives ਨੂੰ ਫੇਰ ਬੁਲਾ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਿਆ ਜਾਏ ਕਿ ਇਹ ਸਾਡਾ programme ਹੈ ਤੇ ਕੁਝ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਵੀ ਮੰਨੀ ਜਾਏ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਨਾਲ ਮੈਨੂੰ ਉਮੀਦ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਮਸਲਾ ਸੁਲਝ ਸਕਦਾ ਹੈ । (ਘੰਟੀ)

**सभापति महोदय :** आप बस करें । इस तरह से time मुकर्रर नहीं किया जा सकता ।

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਚਰਨ ਸਿੰਘ:** ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, agrarian reforms ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ agrarian reforms ਲਈ ਬੜੇ ਚੰਗੇ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣੇ ਹੋਏ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਅਜੇ ਤਕ ਅਮਲ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ । ਅੱਜ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕੀ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਾਨੂੰਨਾਂ ਨੂੰ ਅਮਲੀ ਜਾਮਾ ਨਹੀਂ ਪਹਿਨਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਅਮਲ ਕਰਨ ਲਈ ਜਲਦੀ ਤੋਂ ਜਲਦੀ ਕਦਮ ਉਠਾਏ । ਫਿਰ ਇਹ ਵੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਇਕੋ ਕਿਸਮ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਇਕੋ ਹੀ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਦੋ ਕਿਸਮ ਦੇ ਦੋ ਕਾਨੂੰਨ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੇ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਇਹ ਚਲਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ।

**ਸਰਦਾਰ ਭਾਗ ਸਿੰਘ:** On a point of order, Sir. ਅਗੇ ਆਪਣੇ ਹਾਊਸ ਦਾ ਇਹ ਰਿਵਾਜ ਸੀ ਕਿ ਜੇਕਰ Opposition ਦਾ ਇਕ ਮੈਂਬਰ ਬੋਲੇ ਤਾਂ Treasury Benches ਤੋਂ ਦੋ ਬੋਲਦੇ ਸਨ । ਅਤੇ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜੇਕਰ ਉਧੋਂ ਦੋ ਦੋ ਬੋਲਣ ਤਾਂ ਇਸ ਪਾਸਿਉਂ ਚਾਰ ਬੋਲਦੇ ਸਨ । ਪਰ ਅਜ Opposition ਦੇ ਹੀ ਸਾਰੇ ਆਦਮੀ ਬੋਲ ਰਹੇ ਹਨ ਤੇ Treasury Benches ਵਲੋਂ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਬੋਲਣ ਦਿਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ । ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਬੇਇਨਸਾਫੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ।

**श्री मंगल सैन** (रोहतक) : अध्यक्ष महोदय, सोमवार के दिन पंजाब प्रदेश के राज्यपाल महोदय ने विधान परिषद् और विधान सभा के सभासदों के सामने अपना भाषण दिया । उस भाषण को पढ़ने के पश्चात् तो ऐसा लगता है कि मानो पंजाब प्रदेश जो है उस में बड़ा भारी परिवर्तन हो चुका है । पंजाब के खेत अब पानी से महरूम नहीं रहे, चारों ओर हरियाली ही हरियाली दिखाई दे रही है । उन के इस मोटे शानदार कागज़ पर छपे हुए भाषण को देख कर ऐसा पता लगता है कि अब पंजाब में कोई ऐसा ग्राम नहीं रहा जहां सूर्य भगवान के अस्त हो जाने के पश्चात् बिजली न जगमगाती हो । इस भाषण को पढ़ने के पश्चात् ऐसा प्रतीत होता है कि अब पंजाब में कोई शिशु, कोई बालक नहीं है जो किसी अच्छे विद्यालय में शिक्षा प्राप्त न कर रहा हो, उन के भाषण को पढ़ने के पश्चात् ऐसा लगता है कि नवयुवकों और कला प्रिय नागरिकों को कला सिखाने के लिये उत्तम से उत्तम प्रबन्ध किये जा रहे हैं............ चेयरमैन साहिब, सामने बैठे वह माननीय सदस्य

ਜਾਣ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਕਿ ਅਸਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਨਕਸ਼ਾ ਬਦਲਨਾ ਹੈ, ਖਾਸ ਕਰ ਬਲਾਕਾਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਸਕੀਮ Government of India ਅਤੇ Punjab Government ਨੇ ਮਿਲਕੇ ਚਾਲੂ ਕੀਤੀ ਹੋਈ ਹੈ ਤਾ ਬੜੀ ਕਾਮਯਾਬੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਉਥੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਅਫਸਰ ਭੇਜਣੇ ਹਨ। ਉਥੇ ਇਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਟੀਮ ਦੇਣੀ ਹੈ। ਇਹ ਉਹ ਆਦਮੀ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਮਾਮਲਿਆਂ ਵਿਚ ਸਲਾਹਕਾਰ ਹੋਣ, agriculture ਬਾਰੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ expert opinion ਦੇ ਸਕਣ, Co-operatives ਬਾਰੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ guide ਕਰ ਸਕਣ। ਇਕ ਇਕ ਲਖ ਆਬਾਦੀ ਦਾ ਇਕ ਬਲਾਕ ਹੈ। ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ guide ਅਤੇ organise ਕਰਨ ਦਾ ਕੰਮ ਬੜੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਤੇ ਸਿਆਣਪ ਦਾ ਕੰਮ ਹੈ। ਪੰਜ ਸਾਲ ਦੀ ਸਕੀਮ ਹੇਠ ਅਸਾਂ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ blocks ਵਿਚ ਵੰਡ ਦੇਣਾ ਹੈ। ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਚੰਗੇ ਅਫ਼ਸਰ ਹੋਣਗੇ ਤਾਂ ਹੀ ਇਹ ਆਬਾਦੀ ਅਗਾਂਹ ਵਧ ਸਕੇਗੀ। ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਦੀ ਛਾਂਟੀ ਵਿਚ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬੜੀ ਸਮਝ ਦੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ B.D.Os ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ blocks ਵਿਚ ਲਗਾਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ 2½ ਕਰੋੜ ਵਿਚੋਂ ੧੫੪ ਜਾਂ ੧੬੦ ਆਦਮੀ ਵੀ ਚੰਗੇ ਨਾ ਛਾਂਟੇ ਜਾ ਸਕੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਲੋ ਦਿਮਾਗ ਵਿਚ ਇਹ ਹੀ ਖਿਆਲ ਹੋਵੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਥੋਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਵਲ ਅਗੇ ਲੈ ਜਾਣ ਲਈ ਨਿਰਸੁਆਰਥ ਭਾਵ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸਾਡੀ ਬੜੀ ਗਲਤੀ ਹੋਵੇਗੀ। ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਕਾਲਜਾਂ ਵਿਚ ਪ੍ਰੋਫੈਸਰ ਹਨ ਅਤੇ revenue ਦੇ ਅਫ਼ਸਰ ਹਨ।

ਹੋਰ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਖਿਆਲਾਤ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਹਨ--ਮੇਰੇ ਵੇਖਣ ਵਿਚ ਆਇਆ ਹੈ ਕਿ ਕਈ ਜਗ੍ਹਾਂ ਤੇ ਕਈ ਆਦਮੀ ਜਿਸ ਕਿਸੇ ਕੰਮ ਦੇ ਉਤੇ ਲਗੇ ਹੋਏ ਹਨ ਉਹ ਉਸ ਨੂੰ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚਲਾ ਸਕਦੇ ਹਨ Co-operative Department ਦੇ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਈ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਨੂੰ ਮੈਨੂੰ ਕਈ ਦਫਾ ਮਿਲਣ ਦਾ ਇਤਫਾਕ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਫੇਰ ਅਗਾਂਹ ਨੂੰ ਵੀ ਤੁਸੀਂ agricultural farms ਬਨਾਉਣੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਚੰਗੇ ਅਫ਼ਸਰ ਛਾਂਟੀ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੈਨੂੰ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਦੇ ਵਡੇ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਦਾ ਪਤਾ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਅਸੀਂ ਪੰਚਾਇਤ ਰਾਜ ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਸੂਲਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਛਾਂਟੀ ਅਸਾਂ ਕਰਨੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਬਿਹਤਰ ਤੋਂ ਬਿਹਤਰ ਆਦਮੀ ਲਿਆਏ ਜਾਣ। ਆਪ ਦੇਖੋ ਸਾਡੇ 18 ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਹਨ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ incharge ਜਿਹੜੇ D. C. ਹੋਣ ਉਹ ਬੜੇ ਚੰਗੇ ਹੋਣ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਲਾਕਾਂ ਵਿਚ ਅਸੀ ਚੰਗੇ ਚੰਗੇ B. D. O. ਲਾਈਏ ਜਿਹੜੇ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਅਗੇ ਚਲਾ ਸਕਣ। ਮੈਨੂੰ ਉਮੀਦ ਹੈ ਕਿ ਆਣ ਵਾਲੇ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਦਮਾਂ ਤੇ ਚਲ ਕੇ ਅਸੀਂ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕਾਂਗੇ।

ਇਕ ਗਲ ਮੈਂ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। (ਘੰਟੀ)

ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹਿਣੀ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂ ਹੜਤਾਲ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹਾਂ ਪਰ ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਅੰਦੋਲਨ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ ਮੈਂ ਇਸ ਉਪਰ ਬੜਾ ਸੋਚਿਆ ਹੈ ਇਸ ਵੇਲੇ ਤਕਰੀਬਨ 13 ਹਜ਼ਾਰ ਆਦਮੀ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕਈਆਂ ਦੀ service ਦੋ ਦੋ ਸਾਲ ਦੀ ਹੋ ਗਈ ਹੈ, ਕਈਆਂ ਦੀ ਚਾਰ, ਚਾਰ ਜਾਂ ਪੰਜ ਪੰਜ ਜਾਂ ਦਸ ਦਸ ਸਾਲ ਬਲਕਿ ਇਸ ਤੋਂ ਵੀ ਵਧ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਬੜੇ experienced ਆਦਮੀ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਖੋਹ ਬੈਠੇ ਤਾਂ ਇਸ ਨਾਲ ਸੂਬੇ ਦਾ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਫੇਰ

[श्री मंगल सैन]
कर देखें तो सही कि इन्होंने क्या अत्याचार नहीं किये । जब हरियाना के अन्दर रोहतक ज़िले के नागरिकों ने इस सरकार की भाषा सम्बन्धी गलत नीति के खिलाफ आवाज़ उठाई और कहा कि हम पंजाबी पढ़ने के लिये तैयार नहीं तो इस सरकार की पुलिस की ओर से वहां के सम्मानित नागरिकों पर क्या २ अत्याचार नहीं ढाये गये । गांव में पुलिस का जा कर बैठ जाना और सारे गांव को इकट्ठा कर के कहना कि यहां से कोई सत्याग्रही नहीं जाना चाहिए । सत्याग्रही तैयार होते हैं, उन को वहीं पकड़ लिया जाता है, उन को ज़लील कर के बुरी तरह अपमानित किया जाता है । फिर सत्याग्रहियों ने जिस कानून को तोड़ा है उस के तहत action नहीं लिया जाता बल्कि उस से ज़्यादा से ज़्यादा आगे बढ़ कर इनसानियत सोज़ सलूक किया जाता है । बिना किसी कारण सारे गांव के आदमियों को बुला लेना, पंचायत को बुला लेना, रिश्तेदारों को बुला लेना, ज़बरदस्ती बयानात पर अंगूठे लगवा लेना यह मामूली बातें हैं । और जो पुलिस के अफसरान वहां हैं वह परले दर्जे की फिरका-परस्ताना ज़हनियत के हैं । दो-दो लाख रुपए जुरमाने की बातें की गई हैं । अन्धेरगर्दी मचा रखी है इन्होंने । किसी को किसी किस्म का सफाई का मौका नहीं दिया जाता । आज पकड़ा, दूसरे ही दिन 500 रुपए जुरमाना कर दिया जाता है। वकील को बुलाने तक का मौका नहीं दिया जाता और वहीं Magistrates से orders ले आते हैं । हर तरीके से देहातियों को परेशान किया जाता रहा है। मासूम बच्चों और स्त्रियों पर लाठियां चलाई गईं । इस House के सम्मानित सदस्य, Opposition के Leader ने सारी घटना House के सामने रखी । 5 अगस्त की घटना है जिस दिन मैं ने सत्याग्रह किया । चेयरमैन साहिब, उस दिन निहत्थी जनता को पुलिस ने बुरी तरह से पीटा और बिला किसी कारण । हालांकि मैं ने एलान किया था कि शांति व्यवस्था भंग नहीं होगी फिर भी D.S.P. ने बेतहाशा लाठियां चलाईं । एक आदमी अपनी दुकान पर बैठा है और पुलिस के सिपाही उस की दुकान से सामान उठा २ कर ले जाना शुरू कर देते हैं । वह कहता है कि आप बिना पैसे दिए सामान नहीं ले जा सकते । उस नौजवान को धरती पर डाल कर लाठियों से पीटा गया । वह कान से बहरा हो गया है और उस को लकवा मार गया है । यह है आज पंजाब की शान्ति की अवस्था जिस का वर्णन राज्यपाल ने किया है । मुझे दुख से कहना पड़ता है कि आज हमारे मुख्य मन्त्री परले दर्जे की साम्प्रदायिकता और agitation की बातें करते हैं । एक स्थान पर मुख्य मन्त्री जी ने कहा "अरे मैं तो जाट हूं और यह सत्याग्रह तो जाटों के खिलाफ बगावत है ।" पंजाब के अन्दर इस प्रकार के भाषण किए गए । मैं राज्यपाल महोदय तक यह बात पहुंचाना चाहता हूं कि अगर इसी तरह से आग से खेलते रहे तो पंजाब का भविष्य सुधर नहीं सकता । राज्य पाल महोदय ने जो शान्ति व्यवस्था की प्रशंसा की उस से मुझे बहुत ही कष्ट हुआ । प्रदेश की प्रगति के बड़े ही सुहावने और रंगीन चित्र खींचे गए । कहते हैं ग्रामीण जनता

अपना हाथ हिला रहे हैं पहले उन की सुन लें। (एक आवाज़ : वह कह रह हैं कि कुछ समझ नहीं आ रहा ।) जब वह बोलते हैं तो हमारे पल्ले भी कुछ नहीं पड़ता। (ਇਕ ਆਵਾਜ਼ : ਤਦੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਵਖਰੇ ਹੋ ਜਾਉ) ।

इस लिए श्रीमान् जी मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि Address को पढ़ने के पश्चात् ऐसा लगता है कि पंजाब के अन्दर सब सुख और शान्ति की व्यवस्था व्यापक है और यहां पंचशील का इतना प्रसार और प्रचार है कि वह प्रत्येक नागरिक के हृदय के अन्दर ही व्याप्त हो गया है और जियो और जीने दो के असूल पर पंजाब की जनता चल रही है और जो यहां की पुलिस के अफसरान हैं वे इतने भद्र हो चुके है कि अब वे पुराने तरीके छोड़ बैठे हैं । राज्यपाल महोदय ने अपने भाषण में बतलाया है कि अब वे अपराधियों को भी उपदेश दे कर सुलझे हुए नागरिक बना रहे हैं ।

चेयरमैन साहिब, वास्तव में व्यवस्था इस के बिल्कुल विपरीत है । पंजाब के रहने वाले प्रत्येक नागरिक और देश से प्रेम रखने वाले नागरिक पंजाब के इस क्रूर शासन को जब देखते हैं तो उन का हृदय विदीर्ण हो जाता है । यदि वे अपने विचार के अनुसार किसी बात को ठीक समझते हैं और उसे सरकार से मनवाने के लिये शान्तिप्रिय रास्ते पर चलते हुए और बापू के बतलाये हुए मार्ग पर चल कर सत्याग्रह करना चाहते हैं तो पंचशील के असूल को मानने वाली सरकार की पुलिस ने उस निहत्थी जनता पर किस प्रकार से ज़ुल्म ढाये और अत्याचार किये यह किस से छिपे हैं ? हमारे प्रान्त की इस शानदार राजधानी के अन्दर ही पंजाब सरकार के Secretariat के सामने जब वे निहत्थे शान्तिप्रिय सत्याग्रही आते थे तो इस पुलिस की तरफ से जो ज़ुल्म उन पर किये जाते थे वह किस से छिपे हैं ? हमारे भद्र और पूज्य सन्यासियों को कड़ी धूप में किस प्रकार से घसीटा गया और उन का अपमान किया गया और हमारी इबादत गाह यानी आर्यसमाज मन्दिर को इन्हीं लोगों की पुलिस ने अपवित्र किया और भ्रष्ट किया और जो सज्जन वहां उपस्थित थे उन का अपमान किया यह तमाम बातें किस से छिपी हुई हैं ? फिर यहीं पर ही इन को सबर नहीं आया । इसी सिलसिले में जब हमारी इस सभा के सम्मानित सदस्य श्री लाल चन्द सभ्रवाल यहां अपना जत्था लेकर सत्याग्रह करने के लिये पहुंचे तो उन्हें स्टेशन पर पकड़ लिया गया और पहले उन्हे सारा दिन थाने में बिठाए रखा और फिर रात के तीन बजे यहां से ले जाया गया तो रास्ते में उन की बस का accident हुआ और वह सख्त ज़ख्मी हो गये तो इन की पुलिस काफी देर तक तमाशा देखती रही और उन्हें डाक्टरी सहायता देने के लिये कुछ न किया । फिर जब उन्हें वहां से पटियाला राजेन्द्र हस्पताल में ले जाया गया तो इन को मरने से बचाने के लिये जब एक नवयुवक ने अपना खून दिया तो इस पंचशील को मानने वाली सरकार ने उस नवयुवक को सिर्फ इसी लिये नज़रबन्द किया कि उस ने उन की जान बचाने के लिये खून क्यों दिया ( आवाजें—Shame, shame) यह बापू का नाम लेने वाले इस तरह से सत्य से हंसी करते हैं । यह ज़रा अपना गिरेबान में नज़र डाल

[श्री मंगल सैन]

उस के लिए यह सारे ग्राम सेवक रखे गए हैं । ( Shame, shame from Opposition benches.)

फिर चेयरमैन साहिब , गवर्नर साहिब ने अपने भाषण में (घंटी) ज़िक्र किया है कि हम तो पटवारियों की हालत को ठीक करते हैं परन्तु वह सुनने को तैयार नहीं हैं । यह बात ठीक नहीं है । मैं प्रबल शब्दों में आप के द्वारा गवर्नर साहिब को यह बात निवेदन करना चाहता हूं कि पटवारी शासन व्यवस्था के ढांचे का बड़ा भारी हिस्सा है । वह बेचारा खेती कितनी हुई, पानी कितना आया, बारिश कितनी हुई, ग्राम में राजनैतिक संगठनों की ओर से कितनी meetings हुई, कितने जन्म तथा मौतें हुई यह सारा हिसाब किताब उस बेचारे को रखना पड़ता है । उस एक आदमी पर इतना भारी उत्तरदायित्व हो और वह बेचारा पिस्ता हो तभी तो शोर मचाएगा । वरना किस का दिमाग़ खराब है कि जेल जाए । अगर उन की बात मान ली जाती तो वह सत्याग्रह क्यों करते । उन की बात मान ली जानी चाहिए ।

**राम्रो गजराज सिंह** (गुड़गांव) : श्रीमान् चेयरमैन साहिब, आज गवर्नर साहिब के Address पर बहस हो रही है । यह एक आईनी तरीका पर मौका होता है सरकार को अपनी पालिसी बताने का और Opposition को अपनी पालिसी के नुक्तानिगाह से इस पालिसी को देखने का और बहस करने का और इस Address को किसी की ज़ात और शखसियत के साथ नहीं जोड़ा जा सकता । यह गवर्नर साहिब का Address किसी एक शख्स की पालिसी का इज़हार नहीं । इस लिए इसे इस नुक्तानिगाह से देखना ठीक नहीं ।

मेरे कुछ साथियों ने ऐसी बातें कहीं हैं कि जिनका सम्बन्ध पालिसी से नहीं था । यह Address न तो कोई legislation है और न ही इसके द्वारा कोई enactment लाई जा रही है कि उस पर Opposition करने की ज़रूरत हो । बाकी जो हालात बताए गए हैं उनके बारे में एतराज़ तभी हो सकते थे जब कि यहां पर judiciary function न करती होती । हरेक के लिए जो कोई aggrieved हो अदालतें हैं मुकदमों को हाईकोर्ट और Supreme Court तक ले जाया जा सकता है । Commission और Enquiry Judges मौजूद हैं इस लिए हरेक incidence को यहां पर बताना मैं समझता हूं मुनासिब बात नहीं । हमें तो यह देखने की ज़रूरत है कि किन हालात में ऐसी बातें हुई । मैं इस के बारे में केवल दो एक अलफाज़ कहना चाहता हूं ।

आज elections के नतीजा के तौर पर हरियाना प्रांत जिसमें अम्बाला डिवीज़न और महेन्द्रगढ़ का ज़िला शामिल है उस ने जो judgement दी है वह काबले ग़ौर है । शहरों में रहने वालों की तो शायद कभी कोई बात सुन ली जाए लेकिन देहात में रहने वाले आदमी को तो आदमी में शुमार नहीं किया जाता ।

सुखी हो रही है, चारों ओर हरियाली ही दिखाई देती है । भाखड़ा बांध है जो संसार में बेमिसाल example होगी और कहते हैं कि इस की दीवारें ऊंची उठती चली जा रही हैं । मगर मुझे दुख से कहना पड़ता है कि ज्यों २ भाखड़ा की दीवारें ऊंची उठती जा रही हैं त्यों २ प्रजातन्त्र की दीवारें हिलती दिखाई दे रही हैं । (राओ वीरेन्द्र सिंह : प्रजा ने कितनी वोटें दी हैं आप को ?) मैं उधर भी आने वाला हूं । मैं आप के कारनामे भी जानता हूं । यह प्रजातन्त्र के माननीय मन्त्री tours निकालते हैं उन दिनों जब elections होते हैं । कभी फीरोज़पुर का कभी फाज़िलका, कभी रीवाड़ी कभी बल्लभगढ़ । मगर क्या वहां पर बाद में नहीं जा सकते थे ? 7 फरवरी को या 9 को उन लोगों को किस बात का कष्ट था ? (आवाज़ें : Personal, Level पर discussion नहीं होनी चाहिए ।) चेयरमैन साहिब, पंजाब की ग्रामीण जनता कहती है कि उस पर बहुत ज्यादा tax लगाए जा रहे हैं, हम यह बोझ बरदाश्त नहीं कर सकते। हिसार में अभी कल ही, D.C. की कोठी के सामने 5,000 किसानों ने ज़बरदस्त demonstration की है और इस लिए की है कि हम यह betterment fees देने के लिए तैयार नहीं हैं । पहले ही हम water rates वगैरह देते हैं । अभी कल ही तो उन्होंने अपनी स्त्रियों के ज़ेवर बेच कर धरती खरीदी है । यह टैक्स वह बरदाश्त नहीं कर सकते ।

फिर ग्रामीण क्षेत्रों के विकास का वर्णन किया गया कि सड़कें बहुत बन गई हैं और और भी बनने वाली हैं । मुझे सिरसा तहसील में जाने का इत्तिफाक हुआ। सिरसा से रानीया 11 मील का सफर है । यह सड़क योजना में कई बार आई है पर कोई अमल नहीं हुआ । होडल से हसनपुर की सड़क भी योजना में आती है परन्तु वह भी वैसे ही कच्ची ही पड़ी हुई है । कहा गया दिल्ली को बिजली दी है। मगर मैं पूछता हूं कि दिल्ली वालों को $1\frac{1}{2}$ आना फी यूनिट क्यों बिजली दी गई जबकि पंजाब की जनता को 5 आने unit दी गई है ? रोहतक के एक सरमायादार को, जो corporation बना कर बैठा है, बिजली क्यों दी जाती है इसलिये कि वह मनमाने पैसे ले । इस तरह वह गरीब जनता का खून चूसता है। मैं आक्षेप नहीं लगाना चाहता परन्तु हो सकता है कि उस ने इन को थैलियां दी हों, इस लिए उस की रियायत करते हैं । मुझे पता तो नहीं मगर ऐसी वैसी बात ज़रूर है ।

इसी प्रकार से भाषण के अन्दर कहा है कि जो Development Blocks हैं वह आगे को बढ़ रहे हैं, बड़े कामयाब हो रहे हैं । मैं सरकार के नोटिस में लाना चाहता हूं कि वह स्यासी दलबन्दी के वास्ते इस्तेमाल हो रहे हैं । यह ग्राम सेवक इस लिए नहीं हैं कि ग्रामीणों को guide कर सकें, नगर कैसे अच्छे रखे जा सकते हैं, नालियां साफ रखी जा सकती हैं । बीमार पशुओं को औषधि दे सकें बल्कि यह तो कांग्रेस का प्रचार करने के लिए हैं, एक दल का प्रचार करने के लिए हैं।

[राम्रो गजराज सिंह]

बरसों से चला आ रहा है । यह एक पालिसी का सवाल है । कांग्रेस गवर्नमेंट की पालिसी development की पालिसी है, ठीक है । लेकिन इस प्रांत के किसी हिस्से को development के क्षेत्र में रखा जाए और किसी को बाहर यह मेरी समझ से बाहर है। पालिसी तो यह होनी चाहिए कि किसी इलाके को बाहर न रखा जाए तो फिर क्यों इस इलाके को development के बाहर छोड़ा जाए

(**एक माननीय सदस्य** : यह आपका ज़िला है इस लिए ?)

मेरा ज़िला तो सारा पंजाब है। (प्रशंसा)

तो मैं सरकार के नोटिस में लाना चाहता हूं कि सन् 1927 से Gurgaon Tunnel की scheme मंज़ूर हुई है । फिर कई बार मिनिस्टर साहिब ने यकीन भी दिलाया है और मैं उन का मश्कूर हूं लेकिन कुछ अफसरान के इस पर बिगड़ने से काम अभी तक शुरू नहीं किया गया । हमारे चीफ इंजीनियर साहिब इस बात पर नाराज़ हो गए कि उन की जगह किसी और Engineer का नाम क्यों लिया गया है । आज इसे एक हर्फ से रद्द कर दिया गया है । हमारी एक करोड़ 16 लाख की स्कीम होते हुए भी यह कहा गया है कि बरसात के तीन महीनों में पानी देंगे जबकि देहात पहले ही पानी में डूबे हुए होते हैं । और उन्हें पानी की ज़रूरत नहीं होती ।

इस के बाद बांधों का सवाल आता है। बान्धों का सवाल मौत और जीवन का सवाल होता है लेकिन इस का कोई इन्तज़ाम नहीं । Mohindergarh, Kangra और Gurgaon के ज़िले में इस की अशद ज़रूरत है। जब मैं District Board का Chairman था तो दो लाख की स्कीम तैयार करके Deputy Commissioner के हवाले कर दी । लेकिन यह हकीकत है कि Deputy Commissioner को अभी तक यह पता नहीं चलता कि यह किस वज़ीर साहिब का महकमा है । और आप सब जानते हैं कि दो लाख की रक्म में तो maintenance भी नहीं हो सकती ।

तीसरी चीज है electricity की supply । इस के बारे में सब छोटे बड़े अफसरान की पालिसी है कि पहले दिल्ली को cater करो और Gurgaon क्योंकि बाहर आता है इस लिए इसे बाद में बिजली दी जाएगी। लेकिन मैं आप को बता दूं कि Gurgaon तो सोने की कान है वहां पर पहाड़ में Improved Grenide Stone है अगर बिजली वहां दी जाए तो इस stone को पीस कर लाखों रुपया कमाया जा सकता है और Gurgaon किसी का मोहताज नहीं रह सकता ।

फिर वहां पर Rally Bros ने monopoly ले रखी है । तीन चार heavy industry वालों ने वहां पर काम करने का निश्चय किया लेकिन

मेरे साथी जो एतराज़ करते हैं उन्हें पता होना चाहिए कि उनके बारे में पढ़े-लिखे तबके का judgement आज क्या है । हमारी पार्टी को 240 वोट मिले तो आर्य्य-समाज और हिन्दी रक्षा समिति वालों को केवल 10 वोट मिले । तो यह है उन लोगों के बारे में आम जनता का judgement 10 इस लिए अगर कोई एतराज़ करते हों तो किसी मुनासिब ढंग से किए जाएं ।

यह ठीक है कि कहीं पर गवर्नमेंट भी ग़लती करती है और मिनिस्टर भी ग़लती करते हैं, मैं किसी पर ज़ाती हमला नहीं करना चाहता । आप किसी भी पालिसी को assail कर सकते हैं लेकिन क्या मैं पूछ सकता हूं कि आप की पालिसी क्या है आप भी अपनी पालिसी को सामने लाइए । हमारी सरकार कहती है कि prohibition अच्छी है आप कहिए शराब पीना अच्छा है आप इसके लिए दलील दें कि आपका prohibition की पालिसी से इत्तफाक नहीं है । लेकिन महज़ criticism करना और वह भी बिना किसी पालिसी के ज़ेब नहीं देता । इस किस्म की चीज़ें parliamentary democracy में जायज़ नहीं हैं । मेरे कई बुजुर्ग और काबिल साथी इस तरफ बैठे हैं और बहुत से उधर भी बैठे हैं इनमें बड़े बड़े लीडर भी हैं—Opposition में भी और सरकारी benches पर भी — इस लिए मेरी सब से मौदबाना अर्ज़ है कि बहस का पैमाना ऊंचा होना चाहिए जबकि यहां पर इतने काबिल और मुद्दबर मेम्बर साहिबान बैठे हों तो यह देख कर अफसोस होता है कि बहस का पैमाना कितना नीचा है । Debate का level ऊंचा रखना ही पंजाब की शान है । कुछ बातें Opposition की तरफ से कही गई हैं मैं उनका तफसीलन जवाब और किसी मौके पर दूंगा । मैं तो यह चीज़ दोनों तरफ के मेम्बरान के नोटिस में लाना चाहता था कि Debate को ऊंचे पैमाने पर रखना चाहिए और criticism की बजाए हमें अपनी पालिसी के मुताल्लिक यहां पर अर्ज़ करनी चाहिए ।

इसके साथ ही साथ मैं गवर्नमेंट के नोटिस में दो चीज़ें लाना चाहता हूं । पहली चीज यह है कि मौजूदा गवर्नमेंट की यह declared पालिसी है कि ज़्यादा से ज़्यादा इलाके के लिए Development हो और Development के ज़रिए खुशहाली हो food production में increase हो ताकि गरीब की मदद की जा सके लेकिन अब देखना है कि हालात क्या हैं, गवर्नमेंट को इस नुक्तानिगाह से देखना ज़रूरी है कि कहां तक खुशहाली का दौर दौरा है । फिर भाखड़ा डैम की बात कही गई है । इस पर गलत पैसा लगाया गया है यह बातें करने के लिए और बहुत सा वक्त आएगा । लेकिन जो सरकार की पालिसी है इस सारी development में उस के बारे में मैं चन्द बातें सरकार के नोटिस में लाना चाहता हूं ।

कुछ बातें ऐसी हैं जो गवर्नर साहिब के Address में किसी हद तक मादूम पाई गई हैं । मैं अब उन का ज़िक्र करना चाहता हूं । Gurgaon, Kangra और Mohindergarh के इलाकों के साथ इम्त्याज़ी सलूक

[राश्रो गजराज सिंह]
तो अंग्रेजों का ज़माना था उन की policy थी कि इस इलाका को backward रखा जाये। आजकल भी अफसोस से कहना पड़ता है कि जिन अफसरों से नाराज़गी होती है उन को सज़ा देने के लिये गुड़गांव तबदील कर दिया जाता है। यह इलाका पहले ही backward है इसलिए मेरी अपील है कि इस तरह के बदनाम अफसरों को हमारे ज़िला में ना ठोंसा जाये।

यह जो address है इस में पंजाब में हो रही तरक्की का ज़िक्र है कि पंजाब तरक्की के रास्ता पर जा रहा है। जो भाई हो रही सफलता का ज़िक्र कर रहे हैं मैं उनका ध्यान इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि पंजाब में तरक्की के लिए पानी और बिजली यह दोनों चीज़ें लाज़मी हैं। अगर आप चाहते हैं कि हमारा ज़िला भी तरक्की करे तो हमें भी यह दोनों चीजे मिलनी चाहियें। आखिर में मैं अर्ज़ करूंगा कि अगर criticism किया जाये तो वह अदादोशुमार से हो किसी और नुक्ता नज़र से नहीं होना चाहिऐ।

(*At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.*)

**मौलवी अब्दुल ग़नी** डार (नूह) : जितना शानदार काम हमारी सरकार ने किया है, हमारे Governor साहिब इस हाउस के सामने रख चुके है। मेरे साथी चौधरी लहरी सिंह जी इस की तरफ काफी ध्यान दिला चुके है। मुझे आप के द्वारा Deputy Speaker साहिब, ऐसी खामियां सरकार के सामने रखनी हैं जिन का चर्चा मैं काफी अर्से से कर रहा हूं। इस हाउस में मुझे आये कोई 6 साल हो गये हैं और यह सातवां साल है। इस बात को मैं सातवीं बार फिर अर्ज़ करता हूं कि 11 साल हुए कि कुछ लोगों ने फिरका परस्ती के जज़बा के तहत मेवात भी उजाड़ दी। महात्मा गांधी जी ने हिम्मत करके गुड़गांव के मेयोज़ (Meos) को रोका। वे रुके लेकिन इस अफरातफरी में कई लोग घर छोड़ कर इधर उधर पनाह लेने चले गये। कुछ Services में थे और कुछ मिलों में काम करते थे। इन सब की ज़मीन और घर वगैरह उस वक्त मतरुका करार दे दिए गए। और मतरुका करार देने से पहले कोई कानूनी कार्रवाई न की अजब अंधेरगरदी थी ! कई साल के बाद आखिर Government ने एक ऐसा कानून बनाया। और दफा 16 के तहत एक Restoration Order जारी किया गया। मैं हैरान हूं कि Governor साहिब ने इस बरसहा बरस का ज़िक्र तक नहीं किया। और न यह बताया कि ज़मीन और घरबार मौजूदा दफा नंबर सोलह का सर्टिफिकेट मिलने के बावजूद उन को क्यों नहीं दिये गये हैं। इस Restoration Order को हुए 3 साल हो गये हैं लेकिन आज तक उन को ज़मीन या घर नहीं मिले हालांकि इस का ज़िक्र हाउस में बार-बार आता है।

किस किस तरह सताते हैं यह बुत हमें निज़ाम
हम ऐसे हैं कि जैसे किसी का खुदा न हो

लेकिन मुसलमान होते हुए भी वह पंजाबी हैं, हम हिन्दुस्तानी हैं। उन के रस्मोरिवाज डिप्टी स्पीकर साहिब हिन्दुओं की तरह हैं। वह हिन्दुओं की तरह

बिजली के न मिलने से वह काम न कर सके । अगर थोड़ी बिजली दी जाती तो Pearl Barley जैसी industries वहां पर कायम हो जातीं ।

फिर वहां के लोगों ने 92 मील लम्बी सड़क अपनी ज़मीन देकर तमाम खर्च अपना दे कर बनाईं । इन सड़कों के लिए एक पैसा भी गवर्नमेंट का नहीं लिया लेकिन अब वहां पर एक सरमायदार कहीं दूसरी जगह से आकर बैठ गया है और transport को अपने हाथ में लेने की फिक्र कर रहा है । चीफ़ मिनिस्टर-साहिब ने फरमाया कि Co-operative Basis पर route permits दिए जाएं । इस के बावजूद वह सरमायदार इस कोशिश में है कि गुड़गांव की ट्रांसपोर्ट उस के हाथ में हो । (वह कांग्रेसी होगा ) ।

वह सरमायदार कांग्रेस का नहीं जनसंघ के टिकट पर खड़ा हुआ था और अगर आप चाहें तो नाम भी बता सकता हूं । (सरकारी बैंचों की ओर से प्रशंसा) और आज वह ट्रांसपोर्ट का ठेकेदार बना बैठा है ।

तो मैं गवर्नमेंट के नोटिस में यह बात लाना चाहता हूं कि development का basis ऐसा बनाया जाए कि जिस से सब इलाकों की development यकसां हो सके । और सही पैमाने पर हो अगर इन तीन ज़िलों को आप वह सहूलतें दें जो backward areas को दी जाती हैं और इन ज़िलों की development पर अगर सरकार थोड़ा खर्च करे तो यह ज़िले शायद बाकी ज़िलों से ज़्यादा तरक्की कर सकें। यहां के लोग किसी भी हालत में बरसात के तीन महीनों में पानी लेने को तैयार नहीं । मैं खुद backward हूं और मेरा इलाका भी backward है इस लिए वहां पर ज़रूरियाते ज़िन्दगी तो ज़रूर मुहैया किए जाएं मिसाल के तौर पर लड़कों के लिए कालेज मंज़ूर हो । हैरानी तो इस बात की है कि इस इलाके के लोगों ने ज़मीन भी दी है और रुपया भी रखा है लेकिन कोई ध्यान नहीं दिया गया Engineering स्कूल के लिए हमारी ज़मीन की free offer है buildings offer करते हैं लेकिन कोई ध्यान नहीं दिया गया इस लिए मैं अर्ज़ करूंगा कि state economy के नुकता- निगाह से ख्याल करते हुए हमारे backward area की मदद होनी चाहिए और चन्द हमदर्दी के अल्फाज़ भी इस इलाके के बारे में कह देना चाहिएं ।

इन मामलों को देख कर इस बात की ओर खास ध्यान दिया जाए कि किस तरीके से सूबे में तरक्की हो यह नहीं कि हर साल इसी तरह कहते चले गए बल्कि यह लाज़मी रखा जाए कि सूबे की तरक्की इस तरीके से की जाएगी और backward इलाकों की इस तरह । इसके लिए गवर्नमेंट के resources देख कर साबका वज़ीरों को भी और मौजूदा को भी सुझाव देने चाहिएं ।

आजकल जहां tube-wells की boring हो रही है वहां बइन्तहा **पानी** निकलता है । मैं ने इस के मुतल्लिक 20 वर्ष पहले कह दिया था कि आप boring करवायें इस ज़मीन के bed में पानी है । उस वक्त के कागज़ात मौजूद है मेरी चिट्ठियां देखी जा सकती हैं। मगर उस वक्त

6. 00 p.m.

[ਸਰਦਾਰ ਦਰਿਆਮ ਸਿੰਘ]

ਇਹ ਆਦਮੀ ਮੁਸ਼ਕਲ ਨਾਲ ਪੜ੍ਹ ਲਿਖ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਭਲਾ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੀ ਸਮਝਾਉਂਦੇ ਹੋਣਗੇ ਜੋ ਖੁਦ ਸਮਝਣ ਦੇ ਯੋਗ ਨਹੀਂ? ਮਹਾਰਾਜਾ ਰਣਜੀਤ ਸਿੰਘ ਜੀ ਅਨਪੜ੍ਹ ਸਨ ਪਰ ਉਹ ਪੜ੍ਹਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਨਾਲ ਪਿਆਰ ਕਰਦੇ ਸਨ? ਸਾਡੇ ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ ਖੁਦ ਬਹੁਤ ਲਿਖੇ ਪੜ੍ਹੇ ਹਨ ਪਰ ਅਣਪੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਪਿਆਰ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਉਪਰੋਕਤ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਦੇਸ਼ ਹਿਤ ਲਈ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਜੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇਗੀ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਉਸਾਰੀ ਅਤੇ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਿਚ ਜ਼ਰੂਰ ਵਾਧਾ ਹੋਵੇਗਾ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : On a point of information, Sir, मालूम होता है कि Governor's Address पर बोलने की हमारी बारी नहीं आनी। इसलिए मेरी गुज़ारिश है कि आप अरशाद फरमा दीजिए कि जो मैम्बर साहिबान आज नहीं बोल सकेंगे उन्हें बजट के discussion के वक्त priority दी जायेगी।

**अध्यक्ष महोदय** : Priority का वायदा नहीं करता अलबत्ता ख्याल ज़रूर रखा जायेगा। (I don't commit to give priority to such members but anyhow I will keep this fact in view.)

**श्री लाल चन्द** (जालंधर शहर, उत्तर-पूरब) : स्पीकर साहिब, गवर्नर के अड्रैस में बहुत सी बातें कही गई हैं और मेरे बुज़ुर्ग चौधरी लहरी सिंह ने और बाकी हाऊस के दो मैम्बरों ने काफी रौशनी डाली है और सराहना भी की है। लेकिन मैं इस अड्रैस को इस नुक्ता नज़र से देखना चाहता हूं कि इन्सान की ज़िन्दगी में उसे खाने को अच्छा मिले, रहने के लिये मकान मिले और उसे ज़िन्दगी के बाकी आरामो-आसायश मिलें। अगर इस ज़िन्दगी में जमहूरी तर्ज़े हकूमत में fundamental rights ही इन्सान से छीन लिये जाते हैं तो उस की ज़िन्दगी इनसान की ज़िन्दगी नहीं हैवान की ज़िन्दगी हो जाती है। गवर्नर साहिब ने इस के मुतअल्लिक अपने अड्रैस में ज़िक्र नहीं किया क्योंकि वह समझते हैं कि इस गवर्नमेंट के अहद में यह fundamental rights किसी को हासिल नहीं। Fundamental Rights जो common rule of law के rights हैं वह शायद इस हकूमत में नहीं हैं। आज यह कहा जाता है कि यह जमहूरी हकूमत है। 1950 से ले कर हम हर साल 26 जनवरी को सौगंद खाते हैं कि जमहूरी तरीके से हम चलेंगे लेकिन हो क्या रहा है? इस सम्बन्ध में मैं कुछ मिसालें देना चाहता हूं। अभी इसी साल पंजाब में सब लोगों के चुने हुए 26 म्युनिसिपल कमिश्नर इस बिना पर हटा दिये गये कि यह बात public interest में है। उन के ख़िलाफ किसी voter को शिकायत नहीं, म्यूनिसिपल कमेटी को शिकायत नहीं, किसी डिप्टी कमिश्नर को शिकायत नहीं। लेकिन पब्लिक के चुने हुए नुमायंदों को यकदम कलम की जुंबश से हटा दिया गया और कहा गया कि

यह पब्लिक interest में है। मैं पूछना चाहता हूं कि कितने कारनामे हैं जो हमारी हकूमत ने किये। अंग्रेज़ों की हकूमत के दौरान में उन्होंने म्युनिसिपल ऐक्ट की दफा 14–A कभी इस्तेमाल नहीं की थी हालांकि म्युनिसिपल कमिश्नरों ने सत्याग्रह किया लेकिन आज यह सारी बातें हो रही हैं। इस जमहूरी हकूमत में मैं ने दो साल से देखा है कि एक तमीज़ खड़ी की गई और जो लोग गवर्नमेंट के ख्याल के नहीं थे उन्हें कहा गया कि तुम दूसरी पार्टीयों से खुद निपटो, पुलिस को दखल देने की ज़रूरत नहीं, लाठियां चलीं और कई कुछ हुआ। यह सिलसिला चलता रहा। Lawlessness create हुई। और उसके बाद, उस private army के बाद कुछ और शुरू हुआ। जब यह खत्म हुआ, private army के बाद, होशियारपुर कांड के बाद Government ने एक और तरीका निकाला। उस तरीके को जानने के लिए rule of law को समझ लेना चाहिये। जमहूरियत का जो कानून बनाया जाता है, वज़ीर भी उसका पाबंद होता है, Government भी पाबंद होती है, Government का हर एक पुर्ज़ा पाबंद होता है। मगर मेरी समझ में नहीं आता कि इस ईवान में जो कानून बनाया जाता है वज़ीर साहिबान समझते हैं कि हम पर यह फर्ज़ आयद नहीं होता है। नतीजा यह हुआ कि हज़ारों और सैंकड़ों लोगों पर यह experiment किया गया। आज मुझे वकालत करते हुए 21 साल हो गए हैं, मैं ने नहीं देखा कि कोई ऐसा कानून भी हो सकता है कि बग़ैर कानून किसी को पकड़ा जाए। उनको बग़ैर कानून पकड़ा गया और उन्हें 40, 40 मील पर छोड़ा गया। अगर कोई आदमी दफा 144 तोड़ता है या permit system को तोड़ता है तो उसे पकड़ कर Magistrate से remand दिलाई जाए क्योंकि उस ने कानून भंग किया है। मगर इस हुकूमत ने यह नहीं किया। उन लोगों पर पहले लाठियां बरसाई गईं। पुलिस से कुटवाया गया। उन्हें पीटा गया, घसीटा गया और लारियों में 50 मील पर ले जा कर छोड़ा गया। मैं पूछता हूं कि पंजाब में किस दफा के तहत यह किया गया। यह 342 दफा है, 322 है या 325 है? आप खुद चंडीगढ़ में बैठ कर ऐसा करते हैं। इस House के मैम्बर के नाते मैं अपने तजरुबे से कहना चाहता हूं कि मुझे गिरफ्तार किया गया। मैंने उस A. I. G. से पूछा कि तुम मुझे क्यों गिरफ्तार करते हो। तो वह कहने लगा 'I arrest you', मैं ने कहा, चलो। मैं अर्ज़ करूं कि रात के 12 बजे तक मुझे एक जगह थाने में रखा गया। एक dacoit या कातल को सुबह और शाम 6 आने की रोटी दी जाती है और रोज़ नामचा में उसका इंदराज होता है। मगर मुझे कहने लगे कि तुम्हारे लिये रोटी नहीं। मैं ने एक थानेदार को यह कहते सुना। (voices of shame, shame from the Opposition) जब रोटी के लिए कहा गया तो कहने लगे कि तुम्हें यह मालूम नहीं कि आप illegal हिरासत में हो। तो मैं यह बताना चाहता हूं कि जब पुलिस को यह शह दी जाती है कि तुम इस House के Members को illegal हिरासत में रख सकते हो, इस House के मेम्बरों पर तुम्हारा

[श्री लाल चन्द]

यह कानून लागू नहीं होता; तो ऐसी पुलिस पर यह तवक्को करना ठीक नहीं। ऐसे कानून के बारे में पुलिस पर तवक्को नहीं कर सकते। यह law and order कैसा है ? मैं खुशी से मानने को तैयार था कि मुझे साल छः महीने की कैद होती और मैं भोग कर जाता। तकलीफ तब होती है जब ऐसे कानून को तोड़ा जाता है। यह एक M.L.A. के साथ नहीं, कई M.L.A.s के साथ यह बदतर फेल हुआ। पता लगा तब जब यह पुलिस किसी का बाज़ू तोड़ती है, कोई जीप रात को उलट गई तो आप के होश ठिकाने आए। यही बर्ताव पटवारियों से किया जा रहा है। मैं कहना चाहता हूं कि यहां पर हुकूमत करने वाले, हमारा मंत्रिमंडल खुद law and order की परवाह नहीं करता। यह rule of law क्या है, यह बात समझ में नहीं आती। अगर समझा दिया जाए तो ठीक है। दूसरे ढंग से भी किया जा रहा है। कई दिनों की बात है, मुझे Chief Minister साहिब ने कहा कि मैं तो anarchist हूं। मैं जानता हूं उनको, वह मेरे साथ रहे; anarchist रहने में अगर आप believe करते हैं, anarchist की नीति हुकूमत को बुझा देने के लिये होती है। Anarchist का ढंग है हुकूमत से टक्कर करना, ज़हनी तौर पर टक्कर लेना। फख्र से कहा जाता है कि मैं वह anarchist हूं; मेरे अंदर वह ज़हनियत काम करती है। मैं instance दे सकता हूं। तो यह कोशिश की जाती है, मुखालफ M.L.A.s के खिलाफ झूटे मुकद्दमे बनाए जाते हैं। गुरदासपुर में एक Municipal Commissioner को कादियां से पकड़ा गया और 14 दिन के बाद चारपाई के नीचे हाथ दे कर यह कहा गया कि तुम यह कहो कि फलां २ आदमियों ने गुरद्वारे में जा कर सिग्रेट फैंके। 14 दिन तक पता ही नहीं किया। जालंधर में एक शख्स को पकड़ा। 14 दिन तक बात ही नहीं चली। गुरद्वारे वाले केस में लगे Magistrate ने कहा मेरे आगे produce करो। उसे किसी तरह का कोई जवाब नहीं आया। आखिर में उसे produce किया गया। 14 दिन के बाद उस शख्स को पकड़ा गया। यह मुकदमा हुआ। अमृतसर में उस के खिलाफ़ एक चोरी का case है। आज तक यहां कोई case नहीं। यह lawlessness की मिसालें हैं। आप कहते हैं कि जो हमारे मुखालिफ हैं, उनको कुचल देंगे। Anarchist के तौर पर नहीं, Fascist ढंग से आप मुखालिफों को कुचल सकते हैं। मेरे खिलाफ 10 मुकद्दमें बनाए गये, मैंने देखा अंग्रेज़ के वक्त कभी ऐसी बात नहीं होती थी, जो आज मैं देखता हूं। मुझे अफ़सोस है, आज मेरे साथियों को देख कर कि उनका दिमाग़ किस ढंग से चलता है। मैं समझता हूं कि पंजाब में आज जितना धर्म ढंढोरा बजाया जाता है, वे लोग ये देख लेंगे कि ऐसा पंजाब एक आतिश-फिशां पहाड़ के दहाने पर खड़ा है (विघ्न: आपकी मेहरबानी है, आपकी कृपा है।) मेरी कृपा नहीं। (ਵਿਘਨ: ਤੁਹਾਡੀ ਤਾਂ ਹੋਈ ਹੈ, ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ .....)

(Mr. Speaker : No interruption, please.) आप ज़रा दो-चार मिनट बोल लें (आवाज़ें : आप दम ले लें।) बहुत अच्छा, यह तो आतिश फिशां पहाड़ के दहाने के लिए मैं कहता हूं। इसके पीछे पीछे एक चीज़ काम करती है; उसको समझने की कोशिश करनी चाहिए। आज मास्टर तारा सिंह जी कहते हैं कि मैं हिन्दू सिख unity चाहता हूं। आज जनसंघ के नेता कहते हैं कि हम हिन्दू-सिख unity चाहते हैं। आज हिन्दी रक्षा समिति वाले कहते हैं..................... (Interruption by Sardar Umrao Singh) मैं सरदार उमराओ सिंह को बतलाऊंगा कि जालंधर में जो लोग कहते हैं वे मुखालिफ ग्रुप के ही खाह हों, अगर आज वह यह बात कहते हैं कि हम unity चाहते हैं, मैं उन की नीयत पर शक नहीं करता। उन के ईमानदाराना तरीके और नीयत ठीक है। यहां united हो कर रहें। अगर पंजाब में हिन्दू सिख बटे रहें तो पंजाब तरक्की नहीं कर सकता। यह हो सकता है कि चंद हिन्दू या सिख भाई वज़ारत की कुर्सियां ले जायें या नौकरियां ले जायें, यह कभी नहीं हो सकता कि unity से तरक्की नही ला सकेंगे। आज मैं कांग्रेसी भाइयों से कहता हूं मैं उन को बताना चाहता हूं कि जो जज़बा इस वक्त हिन्दू-सिखों को divide करने वाला है, मैं हुकूमत से यह पहली बात पूछना चाहता हूं कि यहां पर जो आप ने बहुत कुछ कहा, His Excellency the Governor ने पढ़ा, मैं कहता हूं कि हिन्दु सिखों को नज़दीक लाने के लिए क्या कुछ किया। कहने को यह कोई इनकार तो नहीं; मैं मास्टर तारा सिंह की बात नहीं करता, मैं जन संघ के leaders की बात नहीं करता, मैं हिन्दी रक्षा समिति की बात नहीं करता, उसे करना ही नहीं; अगर हिन्दु-सिख एक होते हैं तो जो वज़ारत आज यहां बैठी है यह एक दिन नहीं टिक सकती। यह लाज़मी तरीका है। आज कहा जाता है; मैं सरकार से पूछता हूं, मैं यह कहना चाहता हूं कि आज वह हिन्दू या पंजाब का वह सिख या पंजाब का कोई आदमी अपने दिल में अगर यह शक करता हो तो वह दशमेश पिता की कुर्बानी को भूल जाता है। अगर आज उस के दिल में सिखों के खिलाफ जज़बा आता है, अगर उसे ख्याल आता है कि गुरू घर को desecrate करना है तो उस से ज़लील कोई नहीं। मैं उस को हैवान कहना चाहता हूं। वह एक गद्दार है इस मुलक का। पाकिस्तानी हमें इतना नुक्सान नहीं पहुंचा सकते जितना कि वह गद्दार पहुंचा सकता हैं। मैं मास्टर तारा सिंह को कह सकता हूं और लोग भी कह सकते हैं कि मास्टर तारा सिंह झूट बोलता है, लेकिन मैंने अपनी आंखों से वह इश्तिहार देखे हैं। मेरे दिल में यह जज़बा उठता है; यह इश्तिहार कोई भी इनसान देखे उसके दिल में ऐसा ही जज़बा उठेगा। ऐसा क्यों होता है? मैं ने अंग्रेज़ की हुकूमत में यह देखा...............

जब कभी हिन्दू और मुसलमान एक दूसरे के नज़दीक आने के करीब आते थे तो सूअर का गोश्त मुसलमानों के मोहल्ले में और गाए का गोश्त हिन्दुओं के मोहल्ले में किसी भंगी को 20, 25 रुपये दे कर फेंकवा दिया करते थे। मैं कहता हूं कि आज हमारी सरकार का वतीरा भी वही है। तीन महीने से हिन्दी रक्षा समिति चलती रही और सरकार ने हर प्रकार से कोशिश की उस को दबाने की। लोगों को लाठियों

[श्री लाल चन्द]

से मारा गया, उठा कर बाहर फैंका गया, किसी को ज़ख्मी किया गया और किसी को उलटा दिया गया। लेकिन जब सरकार ने देखा कि वह किसी तरह भी आन्दोलन को दबा नहीं सकती तो उस ने दुःख निवारण में और दूसरे गुरद्वारों में cigarettes फैंकवा दिये। उस वक्त यह सिगरेट फैंकवाने का सिलसिला शुरू हुआ जिस का नतीजा यह हुआ कि हिन्दू सिख फसाद शुरू हो गया। इसी तरह जब अकाली movement 2, 3 महीने चली तो मन्त्री मण्डल ने सोच कर यह फैसला किया कि हिन्दुओं को अकालियों से टकरा दिया जाए और अमृतसर में गड़बड़ करा दी जाए। चुनांचि पुलिस के आदमी दरबार साहिब, अमृतसर में गए, वहां जो कुछ हुआ उस से मुझे वास्ता नहीं है। लेकिन उस समय सरकार की यह स्कीम थी कि वहां पर फसाद करवा दिया जाए। मैं और सरदार अजीत सिंह सरहद्दी M.P. वहां गए और लोगों को बड़ी कठिनता से फसाद करने से रोका। सरकार की यही नियत थी कि पंजाबी movement को दबाने के लिए अकाली दल को दूसरे लोगों के साथ टकरा दिया जाए। वज़ारत के चन्द पिट्ठुओं ने मिल कर ऐसा आडम्बर रचा जिस से कि लोग आपस में ही लड़ें पड़े और फसाद हो जाए। हिन्दू और सिखों के मिलाप के लिये यह लाज़मी था कि agitation के बाद लीडरों की सहमति ली जाती। मैं जानता हूं कि उस वक्त तक फसाद नहीं हो सकते जब तक कि लीडर इस बात की सहमति न दें। लेकिन हमारी सरकार ने ऐसे आडम्बर को खड़ा किया कि जो गुरद्वारे थे उन को खराब करना शुरू कर दिया ताकि अगर मास्टर तारा सिंह चाहें भी कि हिन्दुओं के साथ बात-चीत करें तो उस के नीचे के साथी उसे छोड़ जाएं और इस तरह उस में बातचीत करने की हिम्मत ही न रहे। मैं ने देखा कि यह तरीका चला।

**अध्यक्ष महोदय** : मैं देख रहा हूं कि किस तरह की बातें इधर से भी और उधर से भी हो रही हैं। यह हाऊस को शोभा नहीं देती। (I am feeling that the trend of speeches for both sides is not in keeping with the decorum and dignity of the House.)

**श्री लाल चन्द सभरवाल** : आप को अच्छी नहीं लगतीं तो मैं नर्मी से बोलना शुरू कर देता हूं। यह बात तो मैं वह कर रहा हूं जो पंजाब वालों को समझ लेनी चाहिये कि क्या हो रहा है। यह बहुत ज़रूरी है। (*Interruptions*) जो law and order की हालत है..............

**अध्यक्ष महोदय** : अगर आप समझते हैं कि इस तरह law and order ठीक होता है तो स्पीच करते जाएं। (If the hon. Member feels that the position of law and order will improve in this way he may continue his speech.)

**श्री लाल चन्द सभरवाल** : मैं चाहता हूं कि पंजाब के लोग समझ जाएं, खास तौर पर जो दोस्त यहां बैठे हैं उन को कहना चाहता हूं कि वह आज अच्छी तरह से देख लें कि यहां भी अंग्रेज की तरह कोई शरारत तो नहीं हो रही। जिस तरह अंग्रेज divide and rule की पालिसी पर चल रहा था मैं कहता हूं और मेरा

यह दावा है कि यह हकूमत भी divide and rule की पालिसी पर चल रही है। यह सरकार आपको एक दूसरे के नज़दीक नहीं आने देगी। इसी सिलसिले में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि ज़िला जालन्धर का एक D.S.P. है जोकि पांच साल से वहां बैठा हुआ है उस को वहां से तबदील नहीं किया गया। जब वह चाहता है फसाद करवा सकता है जब नहीं चाहता नहीं करवाता। कैरों साहिब का वह बड़ा दोस्त है। उस को पुलिस मैडल भी दिलवाया गया है इनाम के तौर पर। मैं कहना चाहता हूं कि ऐसे आदमियों से आप जो भी चाहें काम करवा सकते हैं। मुझे बाकी ज़िलों का तो पता नहीं है, ज़िला जालन्धर का पता है कि जब कभी फसाद करवाने की इच्छा हो तो उस के ज़रिए बड़ी आसानी से हो सकता है। हकूमत बड़ी आसानी से अपनी इच्छा से काम करवा सकती है। इस लिए मैं अपने दोस्तों से कहना चाहता हूं कि वे सोचें और इस बात पर ग़ौर करें कि हमारी सरकार की पालिसी क्या है, और हमें क्या वतीरा अख्तियार करना चाहिये। हमारे लिये मौका है कि हम पंजाब के लोगों को बताएं कि क्या क्या कारनामे हमारी सरकार करती है। (*Bell rings*) मैं जनाब एक मिनट में खत्म कर दूंगा।

अब मैं जेलों के बारे में एक लफ्ज़ कहना चाहता हूं। फिरोज़पुर जेल में लाठी चार्ज हुआ, हिसार जेल में लाठी चार्ज हुआ और उसी तरह गुड़गांव जेल में भी लाठी-चार्ज हुआ, लोगों को पीटा गया। फिरोज़पुर के बारे में साफ बात कहना चाहता हूं। आज जालन्धर में जो enquiry हुई--वह शुरू हो गई लेकिन उस के साथ साथ पुलिस ने परचे दर्ज कर के मुलज़मीन को गिरफ्तार करना शुरू कर दिया है--कोई बेगुनाह है या गुनाहगार है मैं इस तफसील में नहीं जाऊंगा--मैं यह जानना चाहता हूं कि फिरोज़पुर में जब incident हुआ enquiry बिठाई गई और जो वाकयात वहां पर 302, 307, 308, 326, 148 और 149 के हुए क्यों पुलिस ने उन के परचे नहीं लिये और क्यों मुलज़मीन को गिरफ्तार नहीं किया गया। आप कहेंगे कि उन मुलज़मीन को सेनशोर कर दिया, discharge कर दिया और dismiss कर दिया। मैं पूछता हूं कि जो warders हैं, culprits हैं, कैदी हैं जिन्हों ने मारा पीटा उन को क्या सज़ा मिली है? आप कहेंगे कि उन को provident fund नहीं मिलेगा या pension नहीं मिलेगी लेकिन उन को जुर्म की सज़ा क्या मिली है। आप कहेंगे कि वहां किसी के खिलाफ परचा नहीं दिया गया तो मैं ने जालंधर की मिसाल दे दी है, enquiry भी हुई, परचे दिए हुए हैं, investigation हो रही है। मैं कहना चाहता हूं कि उन लोगों को protect करने की नियत से, ताकि वह भांडा न खोल दें, पुलिस में केसों को register नहीं किया गया। हालांकि Justice ने enquiry में खुद कहा कि कुछ element ऐसा था जो ऊपर से तार हिला रहा था उस का नतीजा यह है.......

**अध्यक्ष महोदय** : यह बातें बड़ी दफा आई हैं। (These things have been said many a time.)

**श्री लाल चन्द** : जो ऊपर का element है वह नहीं आया, वह कौन है ? डाक्टर गोपीचन्द या हमारे मुख्य मन्त्री, कौन है वह ऊपर का element, मैं इन से पूछना चाहता हूं ?

**अध्यक्ष महोदय** : मैं सोच रहा हूं कि आप गवर्नर के एड्रस पर कब बहस करेंगे। आप ने एक ही बात ली और उसी पर चल दिये। (I am thinking as to when is the hon. Member going to dicuss the Governor's Address. He has taken one point and is dilating upon it.)

**श्री लाल चन्द** : आप और टाईम दे दो तो और बातें कह लूंगा।

**Mr. Speaker** : Please resume your seat.

**अध्यक्ष महोदय** : मुझे मेरे चेम्बर में बहुत से मेम्बर साहिबान मिले। उन्हों ने गिला किया है। बीबी हरप्रकाश कौर ने तो बड़ा गिला किया है कि उन्हें बोलने का समय नहीं मिला। अगर आप लोग मेरी जगह होते तो आप को मेरी मुश्किल का अहसास होता। मेरा ख्याल है कि पेनल आफ चेयरमैन में रख कर बीबी हरप्रकाश कौर को यहां बिठाऊं ताकि उन को मेरी मुश्किल का अहसास हो। अगर हर एक मेंम्बर साहिब बोलना चाहे तो भी पन्द्रह मिनट बोल कर चार दिन में आधा हाऊस भी नहीं बोल सकता। आगे बहुत से मौके आएंगे जब कि आप लोगों को बोलने का वक्त मिल जाएगा। इस दफा मैं टाईम नहीं एक्सटैंड करूंगा। (Many hon. Members met me in my Chamber and complained that they have not been given time to speak. Bibi Harparkash Kaur has also bitterly complained in this connection. If the hon. Members would have been in my place they would have realized my difficulties. I think I should nominate Bibi Harparkash Kaur on the Panel of Chairmen to make her realise the difficulties the Chair has to face. If every hon. Member were to speak for 15 minutes even then half of the Members of the House would not be able to take part in the debates in four days. The hon. Members would get sufficient opportunities to speak in the coming days of this Session. But I will not extend the time of the sitting in this Session.)

**श्री प्रबोध चन्द्र** : On a point of information, Sir. मैं जानना चाहता हूं कि आया उन को ही वक्त मिलता है जो चिट भेजते हैं और चेम्बर में आकर आप को मिलते हैं या और मेम्बरान को भी मिलता है जो यहां पर खड़े होते हैं?

**अध्यक्ष महोदय** : मैं ने इस बात का ख्याल कभी नहीं रखा। पहले मैं ने अपना एक असूल बनाया है। मैं ने ज़िलेवार के लिहाज़ को अपने सामने रखा हुआ है। (I never keep these things in view. I have only one criterion before me and that is the criterion of permitting the members to speak district-wise.)

**चौधरी लहरी सिंह** : जनाब मेरी एक request सुन लें। सब लोग mike से मुंह लगा कर इतना ज़ोर से बोलते हैं कि बहुत ज़ोर से शोर होता है। या तो आप इन को हिदायत करें कि ज़रा आहिस्ता बोलें या जब ये बोलें तो mike पीछे हटा दिया जाए--ऐसा कोई इन्तज़ाम होना चाहिए।

**राजा रघुवीर सिंह** (कुल्लू, जनरल) : अध्यक्ष महोदय, जो गवर्नर का Address होता है उस में जो बीता हुआ साल होता है उस के दौरान administration किस ढंग से चला, उसका एक खाका सा होता है। चंद सालों से मुझे इस असेम्बली का मेम्बर रहने का सौभाग्य मिला है। उन सालों में भी मैं इसी प्रकार के Address देखता रहा हूं लेकिन यह Address अपनी प्रकार का ही मिला है। मेरा ख्याल है कि आज तक जितने भी Address हुए हैं उन सब में backward areas का एक खास ज़िक्र हुआ करता था जो मैं इस बार मौजूद नहीं पाता। खैर, मैं यह नहीं कहता कि backward areas के लिए सरकार कुछ नहीं कर रही, करती है और करने का इरादा भी रखती है। लेकिन जो होना चाहिए था, अध्यक्ष महोदय, वह मैं आप के द्वारा सरकार के notice में लाना चाहता हूं कि वह नहीं हुआ या नहीं हो सका। ज़िला कांगड़ा में पहाड़ का इलाका और साबका पैप्सू का कण्डाघाट का जो sub-division है; वहां के लोग किन २ बातों के मुस्तहक हैं, इन बातों को जानने के लिए हमारी सरकार ने सही तौर पर कोशिश नहीं की। पिछली बार जब Five-Year Plan पर चर्चा चल रही थी तो मैं ने अर्ज़ किया था कि यह सारी plan recasting मांगती है लेकिन उस बात की तरफ गवर्नमेंट ने तवज्जुह नहीं दी; कोई नोटिस नहीं लिया। खैर, इस को छोड़ो। इस वक्त, अध्यक्ष महोदय, आप भली प्रकार जानते हैं कि मैं tribal area की भी नुमाइन्दगी करता हूं। मैं पूछता हूं कि अब तक उस tribal area के लिए भी क्या कुछ किया है ? Special Advisory Council बनी हुई है। उस की सिफारिशात को implement करने के लिए टालमटोल किया जा रहा है। कहा जाता है कि वहां पर जुगराफियाई मुश्किलात हैं, और और मुश्किलात हैं। ठंड वहां ज़्यादा होती है इसलिए वह प्रोग्राम वहां चल नहीं सकते। ये सभी बातें ठीक हैं। लेकिन यह भी एक हकीकत है कि अगर किसी चीज़ को करने का इरादा पुख्ता हो; संकल्प दृढ़ हो तो कोई कारण नहीं कि वह चीज़ पूरी क्यों न हो। जमहूरियत का तकाज़ा है कि सब ने मिलकर सब के लिए काम करना है, सोचना है। जब यह एक सिद्धान्त है तो मेरी समझ में नहीं आता कि कौन सी चीज़ हमारे रास्ते में हायल हो सकती है। मैं तो यही समझता हूं और इसी बात में यकीन रखता हूं कि अगर सरकार का पूरा और पक्का इरादा हो तो क्या नहीं हो सकता ?

हमारे देश में इस वक्त सब से बड़ी २ ज़रूरियात क्या हैं ? सब से पहली बात यह है कि इलाकों का खोला जाना--सड़कों द्वारा और चाहे रेल द्वारा। जहां तक रेल का ताल्लुक है कुल्लू का इलाका इस का स्वप्न में भी ख्याल नहीं कर सकता। पता नहीं कि हमारी पंजाब सरकार केन्द्रीय सरकार को इस की कोई योजना तैयार

[राजा रघुवीर सिंह]

करवाने का सोच भी सकती है या नहीं। मगर इस वक्त position यह है कि कुल्लू-शिमला road के लिए estimated cost 90 लाख की है और यह सड़क 2nd Five-Year Plan में बनने की योजना है लेकिन उस के लिए actually कितना खर्च किया जा रहा है ? सिर्फ़ 15 लाख रुपया। इस का मतलब यह है कि उस इलाका के लोगों को सही तौर पर सड़क हासिल करने के लिए छः पांच-साला प्लैनों की ज़रूरत होगी जिसका मतलब है 30 साल का लम्बा अर्सा। अध्यक्ष महोदय, आप के द्वारा मैं अपनी पंजाब सरकार से यह निवेदन करना चाहता हूं कि उस इलाके की जनता इतने लम्बे अर्से तक इन्तज़ार करने के लिए तैयार नहीं। इस की ओर जल्दी ध्यान देना होगा। केन्द्रीय सरकार बार-बार यह आदश भेज रही है कि backward areas को उठाओ। इस के अलावा इस सदन के आदरणीय सदस्य भी इस बात पर सहमत हैं कि backward areas की तरफ तवज्जुह देने की निहायत ज़रूरत है। लेकिन जब किसी खास प्रोग्राम के लिए पहले एक रकम मंजूर हो जाए और बाद में उसे घटा कर किसी दूसरे काम पर खर्च किया जाए तो ज़ाहिर है कि यह उन लोगों के साथ सरासर धोका है, गद्दारी है। किन से ? उन भूखों से, उन ग़रीबों से जो आप से जीने का अधिकार मांगते हैं।

अब मैं शिक्षा की तरफ आता हूं। बड़े प्रसन्न होकर गवर्नमेंट ने कांगड़ा में आठवीं जमायत तक तालीम मुफ्त करार दे दी है। लेकिन, अध्यक्ष महोदय, आपके द्वारा मैं सरकार के नोटिस में यह बात लाना चाहता हूं कि वैसे भी—अंग्रेज़ी सरकार के वक्त से आज तक वहां पांचवीं जमायत तक तालीम मुफ्त रही है। जब अंग्रेज़ों के वक्त में कांगड़ा निवासियों को जो तोपों का चारा बनते थे, पांचवीं तक मुफ्त मिलती थी तो अपने जमहूरी राज्य में तो यह आठवीं नहीं बल्कि B. A. तक मुफ्त होनी चाहिए थी।

Higher education की वहां क्या स्थिति है ? कुल्लू के लड़कों के लिए कालेज की बड़ी तकलीफ है। 150 मील तक कोई कालेज नहीं। कुल्लू से धर्मशाला आने के लिए लड़कों को मीलों तक पैदल चलना पड़ता है; फिर कहीं मोटरेबल सड़क पर पहुंच कर conveyance मिलती है। यह एक बहुत भारी दिक्कत है। खैर, पंजाब सरकार ने बड़ी मेहरबानी की जो उन लड़कों को वज़ीफे दिए। कुल्लू के लड़कों को 50 रुपए माहवार वज़ीफ़ा देने का फैसला किया हुआ है क्योंकि उन के घर से तालीम बहुत दूर है। लेकिन अध्यक्ष महोदय, आप के द्वारा एक बात सरकार के नोटिस में लाना चाहता हूं। वह यह कि higher education के लिए सरकार का पहला फैसला यह था कि जो भी लड़के higher education के लिए वहां से बाहर जाएं—चाहे किसी भी कालेज में जाएं उन को पच्चास रुपया माहवार वज़ीफा मिलेगा। लेकिन मालूम नहीं कि Finance Department के एतराज़ के कारण या दूसरे ज़िलों के लोगों

की तरफ़ से political pressure पड़ने पर यह फैसला बदल कर सिर्फ यहां तक महदूद कर दिया कि यह वज़ीफ़े की concession सिर्फ़ उन लड़कों को दी जाएगी जो कुल्लू से धर्मशाला कालेज में जाएंगे। क्योंकि पंजाब गवर्नमेंट का ज़िला कांगड़ा में वही एक कालेज है। जब कांगड़े के उन लोगों के लिए higher education के वास्ते यह फ़ैसला किया गया था कि बच्चों को 50 रुपये माहवार वज़ीफा दिया जाएगा तो यही खास कालेज ध्यान में नहीं था। उस वक्त इरादा यही था कि वह student चाहे किसी भी कालेज में जाए, हिमाचल मंडी कालेज में जाए, शिमला में जाए, धर्मशाला में जाए—जो भी कालेज उस के residence के नज़दीक पड़ता हो उस में जाए—किसी भी सूरत में उसे यह वज़ीफ़ा ज़रूर दिया जाएगा। वास्तव में, अध्यक्ष महोदय, वे इस बात के मुस्तहिक हैं कि जहां चाहें—जो जगह उन को नज़दीक पड़ती हो वहां जाकर पढ़ें। इस के लिए कोई compulsion नहीं कि वे धर्मशाला में ही जाकर पढ़ें। उन के मां बाप की हालत यह है कि वे अपनी सारी जायदाद भी बेच दें तो भी वे अपने बच्चों को higher education नहीं दे सकते। पहले ही इस सदन में बताया जा चुका है कि कांगड़ा के लोगों की सिर्फ़ 3 पाई *per capita* income पड़ती है। इसलिए कैसे यह आशा की जा सकती है कि वे लोग अपने बच्चों को college education के लिए भेज सकें? इसलिए, अध्यक्ष महोदय, आप के द्वारा मैं गवर्नमेण्ट से यह प्रार्थना करना चाहता हूं कि higher education के लिए कुल्लू के लड़कों को चाहे वे हिमाचल में किसी कालेज में पढ़ते हों या शिमला में, पंजाब के किसी भी कालेज में पढ़ते हों या पंजाब के बाहर किसी और सूबे में; उन को stipend की यह concession हर हालत में ज़रूर मिलनी चाहिए। वह इस बात के मुस्तहिक हैं क्योंकि उन की गुरबत तो हर हालत में यकसां है। यह बात नहीं है कि अगर वह लड़का कांगड़ा से बाहर कहीं रहता है तो उस की गुरबत दूर हो गई या उस के वालदैन उस को support कर सकने के काबिल हो गए इसलिए आप उसको भूल जाएं। यह नहीं होना चाहिए। यह जमहूरियत का तकाज़ा नहीं।

(*At this stage Mr. Speaker vacated the Chair and it was Occupied by the Deputy Speaker.*)

उपाध्यक्ष महोदय, एक और बात की ओर मैं आप का ध्यान आकर्षित करना चाहता हूं। General Administration और Law and Order पर तो मैं समझता हूं कि यहां कुछ ज़्यादा कहने की ज़रूरत नहीं क्योंकि मैं समझता हूं कि काफ़ी कुछ कहा गया है। लेकिन चूंकि इस विषय पर काफी शोर मचाया गया, (*Interruptions*) इसलिए मैं आप के द्वारा यह बताना चाहता हूं कि जब एक representative Government सूबे के सिर पर बैठी हो तो उस का यह फर्ज़ हो जाता है कि वह ऐसी अवस्था में पूरी ज़िम्मेदारी और सख्ती से काम ले। लेकिन जब कुछ लोगों की मनमानी नहीं चलती तो वह "खस्यानी बिल्ली खम्बा नोचे" की तरह बन जाते हैं जो कि एक स्वाभाविक बात ही है। ये इन चीज़ों को इसलिए हाऊस में

[राजा रघुबीर सिंह]

लाते हैं ताकि इसका कुछ political capital बन सके, political सरमाया बनाया जाए । जहां तक पहाड़ी इलाकों का ताल्लुक है मैं आप को स्पष्ट तौर पर यह बता देना चाहता हूं कि वहां की जनता बिल्कुल इस political capital के पीछे नहीं है । (घण्टी) उपाध्यक्ष महोदय, बहुत सी चीज़ें तो अभी मैं ने कहनी हैं । इस में कोई शक नहीं कि हरेक मेम्बर बोलना चाहता है लेकिन पहाड़ी इलाका पंजाब में ही नहीं देश भर में पिछड़ा हुआ इलाका है । मैं ने इस सम्बन्ध में सरकार की policy के सम्बन्ध में बहुत कुछ निवेदन करना है । इस के साथ बड़ी बेइन्साफ़ी हुई है । इसलिए अगर आप हुकम देंगे तो बोल लूंगा, नहीं तो बैठ जाऊंगा । लेकिन इस के पहले पंजाबियों के जो गुण हैं उन की प्रशंसा ज़रूर करना चाहता हूं । मैं पंजाब में ही नहीं रहता बल्कि दूसरे सूबों में भी जाता रहता हूं । वहां पर लोग पंजाब वालों की बहुत चीज़ों के लिए दाद देते हैं । वे जानते हैं कि तरक्की जितनी पंजाब ने की है उतनी किसी और ने नहीं की । वे जानते हैं कि ये लोग वे लोग हैं जो कि partition के कारण एक जगह से उखड़ कर दूसरी नई जगह पर आबाद हुए--सब कुछ तबाह और बर्बाद हो गया--लेकिन बावजूद इस बात के उन्हों ने हिम्मत नहीं हारी; परिस्थितियों का डटकर मुकाबला किया और इसके नतीजा के तौर पर जितनी तरक्की पंजाब ने की है हिन्दुस्तान में या सिवाए एक दो सूबों के और किसी ने नहीं की । कोई इस का मुकाबला नहीं कर सकता । क्यों? इसीलिए कि पंजाब की जनता में काम करने की लगन है, हिम्मत है--इसकी भुजाओं में हरकत है, बल है, दिल में उमंग है । तो क्यों न ऐसे लोगों की प्रशंसा की जाए । लेकिन उन को जितना सहारा पंजाब सरकार से मिल रहा है वह काफ़ी नहीं हैं । वह बहुत ज़्यादा सहारा चाहते हैं । लेकिन इस के साथ ही मैं एक और खतरनाक चीज़ यहां पर देख रहा हूं जोकि सूबे की तरक्की को बहुत पीछे ले जाने वाली है । वह क्या है? वह है इन्तशार । इन्तशार बहुत बढ़ता जा रहा है । कितने अफसोस और शर्म की बात है कि आज सिख हिन्दु का दुश्मन बनता जा रहा है और ऐसे गन्दे नारे लगाए जाते हैं "नहीं पढ़ेंगे............" और आगे जो कुछ कहा जाता है, उपाध्यक्ष महोदय, सच कहता हूं कि ऐसे लफ्ज़ मुंह से निकालते भी लज्जा आती है । पंजाबी बेशक ज़िन्दा दिल है और वह ज़िन्दा दिल बना है लड़ने के लिए--लेकिन किस से लड़ने के लिए ? देश की तरक्की के लिए लड़ने के लिए, भूख से लड़ने के लिए, बेकारी से लड़ने के लिए --भाई भाई से लड़ने के लिए नहीं । हम गुरबत से लड़ना चाहते हैं और इस से लड़ने के लिए हर वक्त तैयार हैं । लेकिन इन चीज़ों से political सरमाया बनाया जाए और इतने गन्दे अल्फाज़ इस्तेमाल किए जाएं जिन्हें मुंह से निकालना मुश्किल हो, शर्म आती हो तो ऐसी पार्टियां क्या देश को आगे ले जाएंगी ? वे तो देश के अमन के खिलाफ़ उठना चाहती हैं । यह तरक्की के रास्ते पर जाने वाली बात नहीं । तो, उपाध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा अपनी गवर्नमेंट से यह कहना चाहता हूं कि अगर पहाड़ी इलाकों में गुरबत है तो उस

के कारण ढूंढने की कोशिश नहीं की जाती । इसलिये मैं आप को बताता हूं कि क्यों यह गुरबत है। वहां तो नंगी तसवीर नज़र आती है और सरकार इस विषय में क्या कर रही है। Nature ने उस इलाके को किसी चीज़ से महरूम नहीं रखा। जिस देश में जंगल हैं, जहां पानी है और खेती-बाड़ी के लिये ज़मीन है चाहे वह थोड़ी है तो उस इलाके में कभी गुरबत नहीं हो सकती। इसलिये मैं समझता हूं कि अगर उस इलाके में इन चीजों के होते हुए भी गुरबत है तो उस की ज़िम्मेवारी सरकार पर है । लाखों करोड़ों रुपये के वहां पर जंगलात हैं जिन में बेशुमार दरख्त खड़े हैं लेकिन वहां के लोग मासिवाये इस के कि उन जंगलात से अपने लिये कुछ सलीपर काट लें, यहां वहां मज़दूरी कर लें, उन से उन को और कोई लाभ नहीं हो रहा । इसलिये गवर्नमेंट को इस तरफ ध्यान देना चाहिये।

दूसरी चीज़ जिस की तरफ मैं गवर्नमेंट की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं वह वहां के लोगों की ईमानदारी है जिस को भी अब खतरा पैदा होता जा रहा है । पहले अगर वहां के लोगों में कोई सब से बड़ी अच्छी चीज़ पाई जाती थी तो वह थी उन की ईमानदारी। वे भूखा मरना तो पसन्द कर लेते थे लेकिन किसी से बेईमानी नहीं करते थे और न ही किसी से कोई चीज़ मांगते थे। यह आम देखने में आया है कि उन लोगों ने भूखे ही अपने झौंपड़ों में रह कर गुज़ारा कर लिया लेकिन किसी से कुछ मांगने की कोशिश नहीं की। लेकिन अब उन की वह ईमानदारी भी भ्रष्ट की जा रही है। मैं आप को बताता हूं कि वह कैसे हो रही है । कुल्लू के इलाके में लकड़ी के चीरने वाले माहिर मज़दूर हैं। उन मज़दूरों की क्या हालत है और वे कैसे काम करते हैं मैं आप को बताता हूं। बड़े बड़े सरमायेदार जैसे स्पैंडिंग डिंगा सिंह हुए या राये बहादुर जोधा मल हुए या दिल्ली की एक बड़ी फर्म है............(घंटी की आवाज़) डिप्टी स्पीकर साहिब, दो मिनट और, मैं ज़्यादा वक्त नहीं लेना चाहता। एक दो मिनट में मैं खत्म कर दूंगा । तो मैं बतला रहा था कि कैसे वहां उन लोगों की ईमानदारी खत्म की जा रही है, इस तरफ सरकार को तवज्जुह देनी चाहिये । जो बड़े-बड़े सरमायेदार वहां जंगल कटवाने के लिये आते हैं तो वह उन लोगों को पेशगी दे देते हैं और वे सारे घर के आदमी उन के लकड़ी काटने चले जाते हैं । इस काम के लिये अगर एक सरमायेदार उन्हें दो सौ रुपये पेशगी देता है तो दूसरा उन को अपने काम पर ले जाने के लिए चार सौ रुपये पेशगी दे देता है । तो डिप्टी स्पीकर साहिब, यह कुदरती बात है कि जब किसी भूखे आदमी से पूछा जाये कि दो और दो कितने होते हैं तो वह जवाब देता है कि दो और दो चार रोटियां होती हैं । इसी तरह से जब किसी ने वहां एक तरफ से दो-सौ रुपये पेशगी ले ली हुई होती है और दूसरा उस को पांच सौ देने को तैयार हो जाता है तो वह पहले को छोड़ कर दूसरे के काम पर चला जाता है। इस तरह से उन्हें बेईमान किया जाता है। इस से उन लोगों को दो तरफा नुक्सान हो रहा है एक तो वे लोग बेईमान हो रहे हैं और दूसरी तरफ उन जंगलात को काट कर उन की value को घटाया जा रहा जोकि गवर्नमेंट बढ़ा सकती है अगर ठीक ढंग से बाकायदा स्कीम बना कर उस पर चला जाये । (घंटी)

**उपाध्यक्ष महोदय** : बस जी, बस। (That is all.)

**राजा रघुबीर सिंह** : मैं सिर्फ यह कहना चाहता हूं कि उन लोगों को बेईमान होने से बचाया जाये।

**श्री राम प्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, चौधरी लहरी सिंह जी ने जो motion of thanks पेश की है मैं उस की ताईद करने के लिये खड़ा हुआ हूं। मैं ताईद इसलिये करना चाहता हूं क्योंकि अगर इस वक्त देश की सब से बड़ी ज़रूरत को सामने रखा जाये तो वह है खुराक और अन्न की ज़्यादा पैदावार का करना। इस मसला को हल करने के लिये water-logging और सेम को दूर करने के लिये और थूर को ठीक करने के लिए हमारी पंजाब गवर्नमेंट ने काफ़ी ध्यान इस तरफ दिया है और मेरे इलाका करनाल में पिछले साल और इस साल काफ़ी कुछ इस बारे में किया गया है और इन चीजों को ठीक किया गया है और तरक्की की गई है। इस तरक्की को सामने रखते हुए मैं महसूस करता हूं कि उस इलाके में paddy की पैदावार में बहुत इज़ाफा हुआ है। लेकिन यह बात मुझे अफसोस से कहनी पड़ती है कि जितनी ज़्यादा पैदावार वहां हुई उस के लिहाज़ से उस की कीमत के मामले में वहां के लोग पूरा फायदा नहीं उठा सके और वह इसलिये क्योंकि करनाल का ज़िला तकरीबन 80 मील तक दरियाए जमुना के साथ २ लगता है और उस दरिया की दूसरी तरफ उत्तर प्रदेश है। उत्तर प्रदेश हालांकि paddy की पैदावार में deficit area है और इस में deficit होने के बावजूद भी वहां की सरकार ने वहां से दिल्ली को चावल जाने की इजाज़त दे रखी है लेकिन पंजाब सरकार ने इस पर मनाही कर रखी है और करनाल के paddy growers को दिल्ली को चावल भेजने की इजाज़त नहीं दे रखी जिस का नतीजा यह हुआ है कि उत्तर प्रदेश के मुकाबिले में करनाल में चावल के भाव में तीन चार रुपये फी मन कमी रही है। तीन-चार फर्लांग के फासले पर एक तरफ भाव तीन चार रुपये मन ज़्यादा है और दूसरी तरफ करनाल में यह कम है। एक तरफ जहां करनाल को नुक्सान हो रहा है और उधर उत्तर प्रदेश में वे लोग ज़्यादा कमा रहे हैं। इसलिये गवर्नमेंट को इस तरफ ज़रूर ध्यान देना चाहिये क्योंकि इस के नतीजे के तौर पर लोगों के दिलों में बेचैनी पैदा हो रही है कि उन के पड़ोसी सूबे के लोग उन से तीन-चार फर्लांग की दूरी पर बैठ कर कमा रहे हैं और उन्हें उस फायदे से महरूम रखा जा रहा है।

दूसरा floods का मुकाबला करने की तरफ हमारी सरकार ने बहुत ज़्यादा ध्यान दिया है। यहां पर धुस्सी बांध का बहुत ज़िक्र किया गया है लेकिन मैं दरियाए जमुना के साथ लगते करनाल ज़िला के इलाके की तरफ सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूं जिस तरफ इस वक्त ध्यान बिल्कुल नहीं दिया जा रहा। वहां के बांध की बुरी हालत की वजह से इस साल दरिया जमुना का रुख काफी बदल गया है और अगर इस बांध को अगली बरसात से पहले २ मज़बूत न किया गया तो मुझे यह डर है कि ज़िला करनाल का बहुत सारा इलाका और कुछ ज़िला रोहतक का इलाका

या तो उत्तर प्रदेश में चला जायेगा या दरिया बुर्द हो जायेगा। अगर उत्तर प्रदेश की गवर्नमेंट अपने इलाके को बचाने की कोशिश कर रही है तो पंजाब गवर्नमेंट का भी फर्ज़ हो जाता है कि वह भी इस तरफ ध्यान दे। अगर यह उस बांध को ठीक करा दे तो इस से दरिया के पानी को इस तरफ आने में काफ़ी हद तक रुकावट होगी।

फिर डिप्टी स्पीकर साहिब, Address में नई मण्डियों के बनाने का ज़िक्र किया गया है। इस को देख कर मैं यही नतीजा निकाल सकता हूं कि वहां उन मण्डियों के बन जाने से, जो अब बनाई जा रही हैं, लोगों को काफ़ी फायदा होगा। इस के लिये भी मैं अपनी सरकार को मुबारिकबाद देता हूं।

लेकिन एक चीज़ को देख कर मुझे दुःख हुआ है कि Address में tenants और मालिकों का बिल्कुल ज़िक्र तक नहीं किया गया। अगर पंजाब में देखा जाये तो यही पता चलता है कि अभी काफ़ी हद तक मुज़ारों और मालिकों में झगड़े चल रहे हैं और यह हल नहीं हो रहे। इसलिये गवर्नमेंट को इस तरफ अपनी तवज्जुह देनी चाहिये। जिस तरह मुश्तरका पंजाब में मुज़ारों की हालत को सुधारने के लिये Debt Conciliation Boards बनाये गये थे और उन की मार्फत कर्ज़ देने वाले साहुकारों और मकरूज़ों के दरमियान फैसला कराने की कोशिश की गई थी। इसी तरह से ज़मींदार और मुज़ारे के दरमियान झगड़े हल करने के लिए, उन को अदालतों में जाने से बचाने के लिए और उन का इस तरह से जो फजूल खर्च होता है, वह बचाने के लिए गवर्नमेंट को चाहिए कि ऐसा बोर्ड बना दे जो इन झगड़ों के फैसले कराए और देहातियों के खर्च को बचाए और यह लोग महसूस करें कि हकीकी तौर पर आज़ादी आई है और हमारे इस Socialist Pattern ने सब को relief पहुंचाया है।

इस Address में ज़िक्र किया गया है कि तालीम को काफ़ी हद तक provincialise किया गया है। मुझे इस की खुशी है लेकिन यह सब करते हुए गवर्नमेंट एक बात को भूल गई। मैं ने पिछले साल भी इस का ज़िक्र किया था और D.P.I. को चिट्ठी भी लिखी थी। हमारे जो लायक और ज़हीन लड़के 600 या 700 नम्बर लेकर Matric में पास होते हैं उन के पास रुपए के साधन न होने की वजह से हमारे देश का यह सरमाया, यह खज़ाना आगे तालीम हासिल करने से महरूम रह जाता है। नतीजा यह होता है कि जो लड़के आगे जाते हैं उन में से थोड़े से तो लायक होते हैं बाकी के सरमाया वाले और पहुंच वाले third-division में पास हुए हुए होते हैं। अगर हमें तालीम में Socialistic Pattern लाना है तो इस तरफ़ सब को यकसां सहूलतें देने के लिए ग़रीब लड़कों की तरफ देखना पड़ेगा। मैं ने represent किया और D.P.I. साहिब ने जवाब भेजा, funds नहीं हैं और इधर वज़ीर साहिब भी जवाब देने की तकलीफ गवारा नहीं करते। मैं पूछना चाहता हूं कि क्या महल्लात खरीदने के लिए गवर्नमेंट के पास पैसा है, दूसरी buildings के लिए तो पैसा है मगर इन ग़रीब

[श्री राम प्यारा]
बच्चों के लिए funds नहीं । अब यह सुनने में आ रहा है कि चन्डीगढ़ में Engineering College के लिए 22 लाख की लागत की एक building बनेगी। मुझे खुशी है कि technical तालीम में इज़ाफा करने के लिए यह building बनाने की सोची जा रही है । मगर मैं तो यह कहना चाहता हूं कि अगर गवर्नमेंट इन ज़हीन दिमाग लड़कों को तरक्की करने का मौका नहीं देती, उन्हें उत्साह नहीं देती , उन की तरफ़दारी नहीं करती तो यह अपने फ़र्ज़ में कोताही करती है । अगर गवर्नमेंट इन लड़कों को इमदाद नहीं दे सकती तो कर्ज़े के रूप में दे। गवर्नमेंट कोई मियार कायम कर दे कि 650 या ज़्यादा या इतने नम्बर लेने वाले को यह कर्ज़ मिलेगा तो ग़रीब लड़के मेहनत कर के इसे हासिल करने की कोशिश करेंगे और इस तरह loan ले कर अपनी तालीम जारी रख सकेंगे और मुलाज़मत में आने पर इसे लौटा सकेंगे।

फिर political sufferers की इमदाद का ज़िक्र किया गया है । ठीक है जिन लोगों ने मुसीबतें उठाई और अब इस काबिल नहीं हैं कि रोज़ी कमा सकें उन को कुछ न कुछ relief मिलना चाहिए। पिछले साल इस के लिए 14 या 18 लाख रुपया रखा गया था । इस साल 32 लाख खर्च होगा । अगर इसी तरह यह खर्च हम करते रहे तो तीन साल में खर्च तो एक करोड़ हो जाएगा मगर इस का 15 या 20 रुपए की शक्ल में देने से कोई फायदा न होगा । आज co-operative basis पर mills बन रही हैं, गवर्नमेंट भी invest कर रही है । अगर इन political sufferers को थोड़े थोड़े पैसे देने की बजाए उन के पैसे से mills के shares उन को खरीद दे तो इस तरह इन लोगों के लिए इन shares की आमदनी एक pension या तनखाह की शक्ल में एक सहारा हो जाएगी और गवर्नमेंट के ऊपर से इस खर्च का बोझ हलका हो जाएगा।

इस Address में ज़िक्र किया गया है कि हमारी गवर्नमेंट low-paid employees की तरफ़ काफ़ी ध्यान दे रही है। मेरा एक साल का तजरुबा यह बताता है कि गवर्नमेंट का trend low-paid staff जैसे चपड़ासी वगैरह को retrench कर के उन के बदले में बड़ी बड़ी posts create करने की तरफ जा रहा है । Financial Commissioner (Additional) की post add हो गई है, Industry Department में Directors की कमी नहीं है । फिर Sub-Registrars का ज़िक्र किया गया । मैं उस तरह इस का ज़िक्र (घंटी) नहीं करना चाहता जिस तरह उधर से मेरे एक मित्र ने नुक्ताचीनी की थी मगर हमें यह सोचना होगा कि अगर हम 500 रुपये महीना की बजाए 20 या 30 रुपये में अपना गुज़ारा कर लें तो इस तरह बचाया हुआ पैसा और जगह development के कामों में खर्च हो सकता है। चपड़ासियों

की posts को retrench कर के बड़ी posts create करना एक just कदम नहीं है। हमें इस trend को खत्म करना चाहिए।

फिर इस Address में दर्ज है कि सड़कों की तरफ ज़ोर दिया है और बनाई गई हैं मगर मैं यह कहना चाहता हूं कि approach roads यानी छोटी २ सड़कों की तरफ ध्यान नहीं दिया जा रहा है। टीकरी गांव के पास 7 फरलांग का टुकड़ा है। यह छोटी सी सड़क अगर बन जाए तो तीन गांव पक्की सड़क से मिल जाते हैं। इस से उन की पैदावार में इज़ाफा हो सकता है। फिर गांव बड़ौता ने represent किया कि उसे G. T. Road से सड़क के ज़रिए मिला दें। $2\frac{1}{2}$ मील का सफर है जिस पर डेढ़ या 2 लाख रुपया खर्च होगा। आज कल गन्ने वालों को 13, 14 मील का चक्कर काटना पड़ता है और इस वजह से दो लाख रुपया तो किराए और depreciation की सूरत में ज़्यादा खर्च होगा। इसलिए अगर गवर्नमेंट यह दो तीन मील लम्बी सड़क बना दे तो लाखों रुपए के खर्च की बचत हो सकती है। ऐसी चीज़ों को priority देनी चाहिए नहीं तो recurring expenses बढ़ते जाएंगे।

हरिजन तालीम के लिए कहा गया है कि रुपया दिया गया है और वज़ीफे दिए गए हैं। यह खुशी की बात है मगर हरिजन कब तक वज़ीफे पर गुज़ारा करते रहेंगे और गवर्नमेंट यह बोझ कब तक बरदाश्त करेगी। गवर्नमेंट ने Land Mortgage Bank Act के मुतअल्लिक कदम उठाया है। मैं समझता हूं कि चाहे Public से loan लिया जाए, चाहे officers की posts को हटा कर या किसी और resource से Land Mortgage Bank को ज़्यादा से ज़्यादा रुपया देना चाहिए और यह रुपया हरिजनों को ज़मीन खरीदने के लिए दिया जाए। आज देहात में काफ़ी लोग अपनी ज़मीन बेचना चाहते हैं और मुज़ारे खरीद करना चाहते हैं मगर उन के दरमियान कोई साधन नहीं है। अगर यह बैंक इन हरिजनों को कर्ज़ दे तो यह वज़ीफे वगैरह मुस्तकिल तौर पर बन्द किए जा सकते हैं और यह ज़मीन हरिजनों के लिए मुस्तकिल तौर पर सहारा बन जाएगी। इन शब्दों के साथ मैं गवर्नमेंट को बधाई देकर बैठता हूं।

**श्री फूल सिंह कटारिया** (झज्जर) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं ने इस Address को पढ़ा मगर इस में मेरी constituency के मुतअल्लिक कुछ ज़िक्र नहीं है हालांकि वह इतनी backward है। महेन्द्रगढ़ और कांगड़े के इलाकों की तरह झज्जर तहसील भी backward इलाका है मगर इस Address में झज्जर का कोई ज़िक्र नहीं।

फिर jails का ज़िक्र किया गया है। वहां की हवालात को जेल बनाया गया है मगर यह समझ नहीं आई कि जेल की क्यों ज़रूरत महसूस हुई। मेरे इलाका में तालीम का कोई साधन नहीं। तालीम बहुत ही कम है और इस कमी को दूर करने के लिए कोई प्रयत्न नहीं किए गए। झज्जर तहसील में 20 के करीब हाई स्कूल हैं परन्तु कालेज एक भी नहीं है।

6 p.m.

[श्री फूल सिंह कटारिया]

इस के फलस्वरूप बिचारे लड़के matric तक पढ़ के वहीं रह जाते हैं क्योंकि इस के आगे पढ़ने के लिए कोई प्रबन्ध सरकार की ओर से नहीं किए गए हैं। इसलिए वह ऊंची तालीम हासिल नहीं कर सकते। आप सभी जानते हैं कि हमारा इलाका backward इलाका है, तहसील झज्जर का इलाका तो खास तौर पर backward माना हुआ है। इस बात को गवर्नमेंट खुद भी तसलीम करती है इसलिए मेरी सरकार से यह निवेदन है कि वह मेरे इलाका की backwardness को दूर करने के लिए वहां एक Government College खोले। इस College के दिए जाने से मेरे इलाका की कम से कम तालीम की कमी तो पूरी हो सकेगी और लोग बेचारे अपना जीवन स्तर ऊंचा कर सकेंगे।

इस के अलावा सड़कों की समस्या है। गवर्नर साहिब के Address में इस बात का ज़िक्र है कि सड़कें पंजाब सरकार ने बनाई हैं। मैं भी मानता हूं कि बनाई हैं परन्तु झज्जर तहसील में गडयानी से झज्जर तक 10 मील का टुकड़ा है इस पर सड़क बनाने का सरकार की तरफ़ से कोई ऐलान नहीं किया गया। इसी तरह बादली से झज्जर तक 12-13 मील का रास्ता है जिस पर बड़े बड़े गांव वाक्य हैं परन्तु सड़क के न होने से बहुत कठिनाई का सामना करना पड़ता है। इसी तरह गछवास के इलाके की सड़क है। इन सड़कों का गवर्नर साहिब के भाषण में कोई ज़िक्र नहीं है। इन के न होने से आने जाने में दिक्कत होती है। अगर यह सड़कें बना दी जाएं तो तजारत भी बढ़ सकती है और लोगों को आराम भी मिल सकता है।

असल में बात यह है कि झज्जर में पहले नवाबी हुआ करती थी। इसलिए अंग्रेज़ों ने इस की तरक्की नहीं की और अब आज़ादी मिलने के बाद इस गवर्नमेंट ने भी इस की तरफ ध्यान नहीं दिया। इसलिए मैं सरकार से और सारे हाउस से दरखास्त करूंगा कि झज्जर तहसील को ज़्यादा से ज़्यादा मदद दी जानी चाहिए।

डिप्टी स्पीकर साहिब, आप सब जानते हैं कि इस तहसील से ज़्यादा तर फौजी भरती की गई। इस इलाके के लोगों ने फौज में नुमायां हिस्सा लिया। बहुत से Colonel और Generals इस इलाके के हैं और शायद इसी लिए तालीम के लिहाज़ से इसे सब से पिछड़ा हुआ रखा गया है ताकि सिवाए भरती होने के और कोई काम न हो सके। इसलिए मेरा फिर निवेदन है कि तालीम का प्रबन्ध करने की कोशिश की जानी चाहिए।

इस के अलावा डिप्टी स्पीकर साहिब, हरिजनों का मसला है। इन की हालत के बारे में मैं खास तौर पर ज़िक्र करना चाहता हूं। सरकार की तरफ से कई बार ऐलान किया गया है कि हरिजनों को ज़मीनें दी जाएंगी और इन्हें हर तरह की सहूलतें दी जाएंगी। इन के बारे में अभी अभी श्री राम प्यारा जी ने ज़िक्र करते हुए ठीक कहा है कि इन के ऊपर ज़्यादा से ज़्यादा खर्च किया जाए ताकि यह अपने जीवन-स्तर को ऊपर उठा सकें।

अव्वल तो हरिजनों के पास पैसे ही नहीं होते और अगर कोई हरिजन ज़मीन खरीदता भी है तो सरकार उसे ज़मीन लेने नहीं देती। ज़मीनें बिक जाती हैं लेकिन उन पर हक शुफा कर दिया जाता है क्योंकि गवर्नमेंट ने कानून बनाया हुआ है कि किसी गैर-बिस्वेदार के पास ज़मीन नहीं रह सकती। इस तरह के कई वाक्या कलानौर और गुड़गांवां के इलाकों में हुए हैं। बेचारे ज़मीन पर रुपया लगाते हैं लेकिन उसे खरीद नहीं सकते। वह ज़मीन हकशुफा में उन के पास से छिन जाती है और उन्होंने रुपया जो लगाया हो कई महीनो बाद वापस मिल जाता है। इसलिए इस बात को सरकार की तरफ से नोट करने की ज़रूरत है।

इस के आगे दस्तकारी का सवाल है। दस्तकारी को तब तक बढ़ावा नहीं दिया जा सकता जब तक कि पैसे की कमी हो। हरिजनों के पास पैसे की कमी है, 200 रुपया industry वाले एक हरिजन को देते हैं। भला आप ही बताएं वह इस थोड़ी सी रकम से क्या industry चला सकता है? फिर कर्ज लेने के लिए जो surety रखी हुई है वह बेचारे हरिजन को नहीं मिल सकती। फिर अगर इस लालच में surety तलाश करता भी है कि दो हज़ार तक माली इमदाद मिल जाएगी तो उस पर उस के 40 रुपए खर्च हो जाते हैं। उसे रोटी खिलाता है लड्डू खिलाता है उस के आने जाने का किराया अदा करता है और इस पर एक और बात कि वह फीस भी तलब करता है कि थाड़े से इतनी फीस लूंगा'। इतना कुछ करने के बाद जो फैसला होता है तो वही दो सौ रुपया मिलता है अब वह क्या करे। वह खर्च तो इसलिए करता है कि दो हज़ार मिल जाएगा और अगर दो हज़ार नहीं तो कम अज़ कम एक हज़ार तो मिल ही जाएगा लेकिन मिलते हैं वही 200 तो इस से हरिजन industry के क्षेत्र में कैसे तरक्की कर सकते हैं। जो Industrial Loan Advisory Committee बनाई हुई है उस में सिवाए दो एक हरिजन मेम्बरों के जिस में मैं हूं और श्री छज्जू राम जी हैं और कोई हरिजन मेम्बर नहीं है। बाकी के मेम्बर आते हैं लेकिन हरिजन मेम्बर कम होने से हरिजनों को रियायतें कम मिलती हैं। कर्ज़े मांगने वाले हरिजनों की जब दरख्वास्तें आती हैं तो मनज़ूरी दे दी जाती है और तीन-चार हज़ार रुपया मन्ज़ूर कर दिया जाता है अब इसके आगे की दिक्त सुनिए। आज पांच छः महीनों से रोहतक ज़िले में कोई Industries Officer नहीं लगाया गया जो रुपया distribute करे। 22 जनवरी, 1958, को पिछली meeting थी। 14-15 हज़ार रुपया मन्ज़ूर हुआ पड़ा है और जिन लोगों के कर्ज़े मन्ज़ूर हुए हैं उन से सवा रुपया सैंकड़ा के हिसाब से फीस भी वसूल की जा चुकी है लेकिन अफसर के न होने के कारण अभी तक पैसे लोगों को नहीं मिले।

इस के अलावा हरिजनों को मुफ्त ज़मीन देने का फैसला किया गया था। सन् 1951 में भी प्लान था कि ज़मीन काफ़ी दी जाएगी लेकिन इस पर अभी तक अमल नहीं किया गया। फिर सन 1955 में सरकार की तरफ स कहा गया कि ज़मीन मुफ्त दी जाएगी लेकिन ज़मीने नहीं दी गई। जिन चन्द ज़मींदारों ने ज़मीने दी भी

[श्री फूल सिंह कटारिया]
हैं वह राज़ी खुशी नहीं दीं और किसी ने जौहड़ में और किसी ने शमशान भूमि में ज़मीन दी है। Consolidation Officers जो लगाए हुए हैं उन को पता नहीं कि हाई कोर्ट का ruling है कि जो खेती का काम न करे उसे ज़मीन न दी जाए और बाकियों को दी जाए। उस के होते हुए भी ज़मीन एक उंगल भी नहीं दी गई।

इस लिए मैं सरकार से अनुरोध करता हूं कि वह हरिजनों की हालत को बेहतर बनाने की ओर ध्यान दे और झज्जर तहसील की backwardness को दूर करने के लिए इस तहसील को हर प्रकार की सहूलियतें दी जाएं।

**श्री इन्दर सिंह** (जींद 'जनरल') : माननीय डिप्टी स्पीकर साहिब, इस सदन के सामने गवर्नर महोदय ने जो अभिभाषण दिया है अब उस पर विचार हो रहा है। इस अभिभाषण में कुछ अच्छी बातें हैं और मैं तो यह समझता हूं कि इस को अभिभाषण कहना नहीं चाहिए यह तो एक कांग्रेस पार्टी के सामने जैसे Secretary report पेश करता है अच्छे कामों की इसी तरह राज्यपाल महोदय ने कांग्रेस के अच्छे कारनामे इस सदन के सामने रखे हैं। लेकिन असूली तौर पर कांग्रेस के वह मोटे मोटे असूल जिन में यह फेल हुई है ऐसे तारीक पहलू इस अभिभाषण में नहीं पेश किए गए हैं।

सब से पहले मिसाल के तौर पर land reforms का ज़िक्र किया गया है। इस के लिए छः महीने की time limit दी गई थी कि landlords अपनी reservation करवा लें लेकिन landlord ने पैप्सू के अन्दर reservation के form तक नहीं भरे और साथ ही साथ यह फिकरा लिखा हुआ है कि Government के पास दरखास्तें आई हैं कि time extend कर दिया जाए। इस बात से पता चलता है कि Government keen है कि उन की representation आई है इसलिए Government का इरादा दिखाई देता है कि time extend कर दिया जाए। लेकिन जहां तक landlords का ताल्लुक है उन्हों ने अभी forms पुर नहीं किए। सरकार land reforms नहीं करना चाहती या ज़मींदार नहीं चाहते। मैं इन तमाम बातों में जाना नहीं चाहता। कांग्रेस के मेम्बरों की तरफ़ से पंजाब की तरक्की पर ज़ोर दिया गया है और अपोज़ीशन की तरफ से एक दो मेम्बर साहिबान ने पंजाब की तरक्की का ज़िक्र किया है। मैं समझता हूं पंजाब का मतलब कांग्रेस की तरफ़ से मान साहिब और इस तरफ से सभरवाल साहिब केवल जालन्धर डिवीज़न से ही लेते हैं। वह कहते हैं कि अगर कोई तरक्की हो वह Jullundur Division में ही हो। अगर कुछ देना हो तो भी इसी Division को मिले। मैं समझता हूं कि पंजाब का सब स बड़ा हिस्सा हरियाना का टुकड़ा है। जिस की तरक्की को हम ने देखना है।

Governor साहिब के Address में Regional Committees का जहां जिक्र है वहां Regional Formula को नहीं छेड़ा क्योंकि इस सिलसिला में लोगों के सामने मुख्तलिफ किस्म की उम्मीदें पसोपेश हैं। कुछ लोग पंजाबी सूबा के लिये

Agitation कर रहे थे, उस इलाके के लिए जहां कि सिखों की आबादी 50 प्रतिशत थी, इस बात के पेश खैमा इस Formula को मान लिया गया और इसे Punjabi Region करार दिया गया। हालांकि इस Region में मेरे भाई इस तरह के भी हैं जो ज़मींदारा लीग से ताल्लुक रखते हैं। जिन के लिये Regional Formula के अंदर यह माना गया है कि उन को political, administrative और दूसरी educational facilities में भी उन को मुनासिब हिस्सा मिले और बराबर तरक्की दी जाये। यह बात बड़े दावे के साथ कही जाती है कि Regional Formula को अपनाने से हरियाना प्रांत के दुःख दूर हो जायेंगे। आज़ादी हासिल करते वक्त Congress के साथ और भी मुख्तलिफ किस्म के लोग थे। लेकिन इस के साथ साथ वह उस नीति से पूरी तरह सहमत नहीं थे जो कांग्रेस की नीति थी। उन में से कुछ लोग हैं जो महा पंजाब मांगते हैं और कुछ लोग हैं जो पंजाबी सूबा मांगते हैं और कुछ ऐसे हैं जोकि हरियाना की मांग करते हैं। इस पर उन्हों ने यह किया कि Punjabi Region बना कर पंजाबी सूबे की मांग करने वालों की तसल्ली कर दी और Hindi Region बना कर इन्हों ने महा पंजाबियों की तसल्ली कर दी। हरियाना प्रांत की मांग को अगर पूरा नहीं कर सकते थे तो बजाये इस के कि इस के साथ कोई बात चीत करते, इन्हों ने इन के लिये Concrete isolation का सामान कर रखा है। आज तक मैं देखता आया हूं कि सरकार सिवाये इस के कि लोगों को एक दूसरे से लड़ाये, और कोई Concrete proposal इस हाऊस में नहीं ला सकी है। हरियाना के लोगों को यह विश्वास दिलाया गया था कि Regional Formula अपनाने के बाद हरियाना प्रांत को भी किसी से पीछे नहीं रखा जायेगा और हर एक sphere के अंदर, हर एक सभा के अन्दर, चाहे Services का सवाल हो चाहे industry का सवाल हो मुनासिब हिस्सा दिया जायेगा। लेकिन यह सारी उम्मीदें आगे के लिये खत्म हो चुकी हैं। मैं नहीं समझता कि Regional Formula पर कोई कदम उठाया जा रहा है। हमारी उम्मीदें सरकार की तरफ से बिल्कुल खत्म हो चुकी हैं। चाहे Public Service Commission हो या Subordinate Services Selection Board हो या Judiciary हो या पुलिस का महकमा हो इन सब में अगर कोई posting का सवाल है तो इन में हिन्दू या सिख का सवाल पैदा कर के किसी न किसी तरीके से जालन्धर Division का आदमी लिया जाता है। हरियाना प्रांत को पूछा तक नहीं जाता। हां अगर किसी चपड़ासी की जगह हो तो कहीं ले लिया जाता है, वह भी अगर कहीं से न मिले तो। Services में हमारी हालत बिलकुल nil के बराबर है। मैं कहता हूं अगर Chief Minister साहिब इस सिलसिले में कुछ जानते हों तो मैं सुनने के लिये तैयार हूं वह बतायें। लेकिन यह हकीकत है कि Committees के बनाने से पहले हम लोगों को हुमा किस्म के विश्वास दिलाये गये। लेकिन मैं अपने ज़ाती तजरुबा की बिना पर कह सकता हूं कि लोगों के साथ जायज़ सलूक नहीं किया गया। हमारे इलाका के साथ जो बिलकुल ही हर लिहाज़ में backward है जायज़ सलूक नहीं किया जाता। अगर Chief Minister साहिब का ख्याल है कि हमें ignore नहीं किया गया तो वह इस सिलसिले में अपनी तरफ से ज़रूर कुछ कहें।

[श्री इन्दर सिंह]

इस के साथ साथ जनाब, मैं Regional Committees के बारे में भी कुछ कहना चाहता हूं। Regional Committees को Regional Formula का एक हिस्सा बताया गया है। ऐसे मालूम पड़ता है जैसे Regional Committees के यह जो Chairmen हैं वह इन की मर्ज़ी के मुताबिक नहीं बने हैं। इन Committees का दर्जा House की एक Committee के बराबर रखा गया है ? Committees के Chairmen को ना कोई मुनासिब इख्तियारात ही मिले हैं। इन को कोई authority नहीं है और वह अपनी मर्ज़ी से अगर कोई काम करना भी चाहें तो नहीं कर सकते। मैं समझता हूं कि जो जो इख्तियारात दिये जाने चाहियें थे वह भी नहीं दिये गये, और यह Committees freely अपने काम को चला भी नहीं सकतीं। जिस वक्त यह Regional Formula बनाया जा रहा था उस वक्त यह विश्वास दिलाया गया था कि यह Regional Committees किसी के ऊपर depend नहीं करेंगी, मगर आज हम देखते हैं कि इन की separate entity तो क्या यह पूरी तरह के साथ आज़ादी से काम भी नहीं चला सकतीं।

Regional Committees के साथ साथ मैं language problem को भी लेना चाहता हूं। Language के लिहाज से हमारा province एक problem province बन गया है। सारे हिन्दुस्तान में से एक हमारा सूबा और एक महाराष्ट्र का सूबा है जहां कि language का झगड़ा है। Bombay वाले कुछ समझदार हैं उन्हों ने जहां तक हदबंदी का सवाल था, एक महाराष्ट्र के सूबे का और दूसरा Bombay Province का–उस पर तो झगड़ा किया मगर वह भाषा के सवाल पर एक रहे। लेकिन हमारे पंजाब में ऐसे आदमी हैं जो भाषा के सवाल पर भी लड़ते हैं। अगर वह इस सवाल का फैसला किसी असूल पर करना चाहें तो यह 15 minute में हो सकता है। हमारे सूबे में दो खित्ते हैं—एक हिन्दी का और एक पंजाबी का। लेकिन हिन्दी बोलने वाले खित्ते पर एक ज़बान और लाद दी जाती है उन लोगों की मर्ज़ी के खिलाफ। हरियाना के लोगों की हिन्दी ज़बान है। वह हिन्दी ही लिखते और पढ़ते हैं। जब हरियाने की भाषा हिन्दी है और राष्ट्र भाषा भी हिन्दी है तो मैं नहीं समझता कि पंजाबी को इस इलाके पर क्यों ठोसा जाये ? मैं नहीं समझता कि ज़बान के लिहाज़ से किसी इलाके की तरक्की हो सकती है। मैं यह बात मानने के लिये तैयार नहीं। अगर इस इलाके के ऊपर यह ज़बान ठोंसी गई तो कोई सन्तुष्ट नहीं हो सकता। और उस के लिये अगर मुनासिब समझा गया और भी सख्त कदम अपनी मांग के लिये उठाये जा सकते हैं। इसलिए मेरी यह इल्तिजा है और इसी में सब की भलाई भी है कि हर language उस इलाका पर लगाई जानी चाहिये जो जिस की यह ज़बान हो लेकिन जिस language का कोई उन से ताल्लुक नहीं, अगर उस को पढ़ने के लिये उन से कहा जाता है तो यह अन्याय है। पंजाबी को आला facilities हो सकती हैं, optional हो सकती है लेकिन जबरी करार होना वहां के लोगों के साथ बड़ी भारी बेइन्साफी है। मैं यह बात इसलिए कहता हूं कि हिन्दी

[चौधरी भरत सिंह]

वसूल किया जा सकता है। अदायगी की कोई मोहलत नहीं मिलती इस तरह लाखों की तादाद में मुज़ारों को बेदखल किया जा चुका है। फिर एक सौ रुपये की फसल की जगह छः छः फसलों की पैदावार के दावे किये गये हैं। उन से पिछली फसलों के लगान भी वसूल किये जा रहे हैं। इस बात की मुझे समझ नहीं आती कि अगर मुज़ारा landlord का हिस्सा उठा कर ले गया है तो वह इतनी देर तीन साल तक क्यों चुप बैठा रहा है। स्पीकर साहिब, यह तो सारे का सारा चक्रव्यूह का किला सा बना दिया गया है जिस में फंस कर बेचारे मुज़ारे मर चुके हैं। और Big Lords हैं तो इस के चोर दरबाजों से खूब वाकिफ हैं। अगर गवर्नमेंट वाकई मुज़ारों की बेहतरी चाहती है तो यह section 14-A, इस कानून में क्यों ले आई है? जिस से फौरन मज़ारा पर लगान की decree दे दी जाती है? इसके अलावा इस में मुज़ारे के लिये ज़मीन purchase करने के लिये जो provision की हुई है उस के बारे में मैं हाउस को एक बात बताना चाहता हूं। एक आदमी ने ज़मीन जो कि उस की Tenancy थी को purchase करने के लिये दरखास्त दी जिस पर R. A. ने बारानी ज़मीन की कीमत नहरी ज़मीन वाली लगा दी। जिस की appeal हुई और Financial Commissioner की अदालत में भी वही कीमत बरकरार रखी गई उस में ज़रा भी तब्दीली नहीं की गई। यह दस साल की औसत कीमत का हाल है कि बारानी ज़मीन के लिये नहरी ज़मीन की कीमत ली जाये और उस फैसले को Financial Commissioner की अदालत में भी न तोड़ा जाये।

फिर बहुत सारे landlords ऐसे हैं जो अपने आदमियों से तहसीलदार के पास दरखास्तें दिवा देते हैं कि गलती से गिरदावरी ठीक नहीं हुई और मैं ज़मीन काशत करता था। इस तरह वह गिरदावरियां छः छः साल की अपने हक में करवाने की कोशिश करता है ताकि उसका आदमी ज़मीन खरीद सके और इस तरह बाद में अपने बेटों के हक में करवा ले और ज़मीन surplus area में न जा सके इन चीज़ों के होते हुए इस सरकार ने गवर्नर साहिब से यहां यह कहलाया है कि हम मुज़ारों के लिये surplus area निकालेंगे। मैं कहता हूं कि जब 1955 से ले कर अब तक कोई surplus area नहीं निकल सका तो अब यह क्या निकालेंगे? मैं इन्हें यह कहना चाहता हूं कि अगर इन्होंने मुज़ारीन की बेहतरी करने का दावा करना है तो इन्हें यह अमल से साबत करना चाहिये। अमल से तो जो इन्होंने इस बारे में कदम उठाये हैं उन से मुज़ारों की तबाही हुई है और big landlords को फायदा हुआ है। इस रविश से तो यही मालूम होता है कि अब पंजाब में जो हकूमत है वह बड़े २ ज़मीदारों के कारिन्दों की हकूमत है।

**श्री राम नाथ** (फूल): स्पीकर साहिब, मैं ने गवर्नर साहिब के Address को बड़ी अच्छी तरह से पढ़ा है और इस के पढ़ने के बाद मुझे यह पता चलता है कि जहां development के लिहाज़ से सूबे के अन्दर हमारी गवर्नमेंट ने हर तरफ तरक्की की है वहां दो ऐसे ज़रूरी मसले हैं जिन की तरफ पूरा ध्यान नहीं दिया गया। एक मसला तो भाषा का है जिस का बिल्कुल इस Address में ज़िक्र नहीं

किया गया और दूसरा मसला है जरई इसलाहात का, जिस के मुतअल्लिक भी कोई जिक्र इस में नहीं किया गया। पैप्सू और पंजाब के merger को हुए एक साल से ज्यादा का अर्सा हो गया है लेकिन पैप्सू में भाषा का फार्मूला अभी तक अलग है और पंजाब में यह फार्मूला अलग है। इस तरीके से दो बातें यहां चल रही हैं। अभी तक भाषा के मसले की तरफ पंजाब गवर्नमेंट ने कोई ध्यान नहीं दिया और मौजूदा हालात के अन्दर इस चीज़ को नहीं देखा गया। पिछले दिनों के अन्दर आप ने देखा है कि यहां पर हिन्दी agitation हुई। चाहे कुछ देर के लिए यह चीज़ अब रुक सी गई है लेकिन यह अभी तक बिल्कुल बन्द नहीं हुई और इस की सब से ज्यादा जिम्मेवारी हमारी सरकार पर है क्योंकि वह इस बारे में अभी तक कोई फैसला नहीं कर रही। कोई भी समझदार आदमी यह बात मानने को तैयार नहीं कि एक जगह तो बच्चों को कोई रियायत मिले और दूसरी जगह वह न मिले या एक ही State में एक जगह एक कानून लागू हो और दूसरी जगह कोई और लागू हो। सरकार की तरफ से अब यह कहा जा रहा है कि इस चीज का फैसला दोनों पार्टियां आपस में बैठ कर करें। यह एक ऐसी बात है जिस से हमारी गवर्नमेंट की कमजोरियों का पता चलता है। यह कहना कि पार्टियां यानी जनसंघ वाले भाई या मास्टर तारा सिंह जी कोई फार्मूला निकाल लें, ठीक नहीं है। इस चीज़ का फैसला तो गवर्नमेंट को खुद मजबूती के साथ करना चाहिये। अगर यह समझती है कि पैप्सू का फार्मूला अच्छा है तो उसे लागू किया जाये या अगर यह समझती है कि पंजाब का फार्मूला अच्छा है तो वह लागू किया जाये। यह जो बोली के बारे में हमारे सामने झगड़े चल रहे हैं सरकार को इस बारे में पूरी मजबूती के साथ मसले को साफ करना चाहिये और इस चीज़ को जो agitation का कारण बन रही है, हल करना चाहिये। कल जनसंघ के एक भाई ने यहां एक बात कही थी कि मास्टर तारा सिंह जी बहुत अच्छे आदमी हैं और उन्हों ने उन की बहुत तारीफ की थी कि वह हिंदू-सिख इत्तहाद चाहते हैं तो मैं कहता हूं कि अगर वाकई उन के दिल में मास्टर जी के लिए यह भाव हैं तो इस मसले का हल निकालने में उन्हें किस ने रोक रखा है। इस बारे में उन्हों ने कहा कि यह फैसला हमारे लीडर सरदार प्रताप सिंह नहीं होने देते। उन्हों ने कहा है कि अगर हमारे लीडर इस में दखल न दें तो कोई वजह नहीं कि जनसंघ और मास्टर तारा सिंह में आपस में फैसला न हो सके। यह भाई जो बड़े बड़े दावे अपने प्रोग्रामों के बारे हमारे सामने करते हैं और कहते हैं कि कैरों साहिब इन को इकट्ठा नहीं होने देते, इस से मैं यह महसूस करता हूं कि दरअसल बात यह है कि यह जो भाई हैं इस मसले का हल नहीं होने देंगे। बाकी असलियत में यह बात भी है कि हमारी सरकार ने खास तौर पर इस तरफ ध्यान नहीं दिया और इस की policy इस बारे में इतनी नर्म है कि जिस की वजह से इस को अभी तक सुलझाया नहीं गया। मैं कहता हूं कि अगर इस मसले को मजबूती के साथ न सुलझाया गया तो हमारे जो development करने के ख्यालात हैं उन को हम

[श्री राम नाथ ]
पूरा नहीं कर सकेंगे । इस लिये मैं सरकार से निवेदन करूंगा कि वह इस बारे में अपनी policy को साफ करे और उस पर मजबूती के साथ अमल करे । अगर इस बारे में अकाली भाइयों का Centre वालों के साथ फैसला हुआ हुआ है और वे उस में कोई तबदीली करने को तैयार नहीं तो फिर इसे यह सोचना पड़ेगा कि वह कौनसा ऐसा फार्मूला है जो आम लोगों की बेहतरी के लिये हमें अमल में लाना चाहिये । यही चीज़ बिल्कुल मुज़ारों के लिए लागू होती है। मनशा यह था कि मुज़ारों की बेदखलियां न हों मगर देखने में यह आ रहा है कि जब से कानून बना है तब से बेदखलियां बहुत ज्यादा हुई हैं । मैं इस बारे में यह महसूस करता हूं कि हमारी गवर्नमैंट की policy इस बारे में बिल्कुल साफ नहीं है । यह भी नहीं कि वह बिस्वेदारों को खुश कर रही हो और दूसरी तरफ मुज़ारों का मसला वैसे ही पड़ा हुआ है । उन के दिल में नेक ख्याल हो सकते हैं मगर इस में शक नहीं कि यह सरकार इस काम को चलाने में कमज़ोर साबत हो रही है ।

फिर मेरे जनसंघ के भाई ने मास्टर जी के सम्बन्ध में बातें कीं । मैं इन से कहूंगा कि आप दोनों मिल कर कोई ऐग्रीड फारमूला निकालें, दोनों भाई मिल जाएं भला हमारी सरकार को इस में क्या मुश्किल है बल्कि आप तो उन की मदद करेंगे और मुझे आशा है कि इसे जवाहरलाल जी और हमारी सरकार परवान करेगी । मुझे इस बारे में पूरी तरह से इल्म है कि यह बात जो जनसंघ के मेरे भाई ने कही कि यह सरकार गुरुद्वारों की बेअदबी करा रही है यह बिल्कुल गलत-बयानी है । इस तरह यह मेरे साथी एक तरफ तो मास्टर तारा सिंह जी को सच्चा आदमी कहते हैं और दूसरी तरफ आप ही गुरद्वारों की बेअदबी करते हैं । बाकी अगर आप समझते हैं कि आप मास्टर जी से मिल कर कोई पंजाब का परोपकार कर सकते हैं तो मुझे पूरा भरोसा है कि कैरों साहिब को इस में कोई एतराज नहीं बल्कि हमारा जो मिशन इस तरह से पूरा हो जाएगा । मगर दुःख यह है कि हमारी सरकार इस मामले में कोई मज़बूत काम नहीं कर रही । (विघ्न) ।

फिर ला ऐंड आर्डर का इस ऐड्रैस में ज़िक्र है । आज ला ऐंड आर्डर की हालत यह है कि मैं ने इतनी खराब हालत आज तक कभी नहीं देखी । इस ऐड्रैस के अन्दर पुलिस के बारे में बहुत कुछ कहा गया है कि इस ने यह किया और वह किया । मगर मैं यह कहना चाहता हूँ कि आप पुलिस की हिफाज़त नहीं कर रहे पुलिस को पीटा जा रहा है लेकिन आप के पास कोई इन्तज़ाम नहीं है । (आपोज़ीशन की तरफ से तालियां । ) पुलिस ने तो कांग्रेस के जैनरल सैक्रेटरी श्री राम किशन को सरे बाज़ार पीटा । अगर आप उन की हिफाज़त नहीं कर सकते तो और किस की करेंगे । इस लिए सरकार को सोचना होगा कि किस तरीके से इस चीज़ को हल करना है । अगर आप मज़बूती से काम नहीं कर सकते तो ज़रूरी नहीं कि आप इस कुर्सी पर बैठे रहें । (आपोज़ीशन की तरफ से तालियां ।)

जो काम चला सकता हो वह इस पर बैठे । इस तरह से काम बहुत देर तक नहीं चल सकता। इस तरह कांग्रेस की बेइज्ज़ती होती है । (विघ्न और तालियां )

**अध्यक्ष महोदय :** Order please. Thumping सोच समझ कर किया करें । पता नहीं किस तरफ से हो जाती है । (हंसी) । (Order please. The hon. Members may resort to thumping only at proper occasion. It is difficult to know which side is being applauded.) (*Laughter*)

**श्री राम नाथ :** फिर इस Address के अन्दर जिक्र है कि anti-corruption का बहुत काम हुआ । मैं समझता हूँ कि corruption इतनी ज्यादा हो गई है कि जिस का अन्दाज़ा नहीं लगाया जा सकता (हंसी) आज जितना चन्दा इकट्ठा किया जाता है यह तमाम अफसरों की मारफत इकटठा होता है । पिछले दिनों Republic Day मनाया गया, उस मौके पर शराबें पिलाई गईं। Deputy Commissioners ने रुपया इकटठा किया। उन को क्या हक है ऐसे काम करने का ? Republic Day पर वहां शराबें हुईं, dances हुए, Republic Day के बारे एक शब्द भी नहीं कहा गया । यह कितनी बुरी बात है । अफसरों को कोई हक नहीं है कि वह चन्दा इकट्ठा करें। यही नहीं, जब कांग्रेस के प्रधान ढेबर जी आते हैं तो इस मौका पर रुपया इकट्ठा करने का काम तहसीलदारों के सुपुर्द होता है कि जिस से सारा इन्तज़ाम वह करें । (*Shame, shame from the Opposition.*)

(कुछ आवाजें : गलत है।) मैं जो कुछ कह रहा हूँ इस को साबित कर सकता हूं । दुःख तो मुझे भी होता है यह कहने में मगर यह सचाई की बात है । ( विघ्न ) इस तरह Deputy Commissioners द्वारा इन्तज़ाम कराना कांग्रेस जमायत की कमज़ोरी है । ऐसा सरकार को नहीं करना चाहिए। (विघ्न।)

**अध्यक्ष महोदय :** Order please. आप ज़रा आराम से सुनें, आपस में बातें क्यों करते हैं ? (Order please. The hon. Members may listen quietly and stop mutual conversation.)

**श्री राम नाथ :** मैं यह भी महसूस करता हूँ कि अगर हम इन चीज़ों पर पर्दा डालने की कोशिश करें तो ठीक नहीं । और अगर कांग्रेस President को यह पता लगे कि हम इस तरह रुपया तहसीलदारों के जरिए इकट्ठा कराते हैं तो शायद वह भी इस को पसन्द न करें। एक भाई की आवाज आई है । मेरे दिल में पंजाब कांग्रेस के लिए इज्ज़त है मगर इन चीज़ों में तो सुधार करना है । इसी तरीके से हमारी कांग्रेस मज़बूत हो सकती है । जब मेरे जनसंघ के भाई बड़ी २ बातें कर रहे थे तो मेरे दिल में यह बात आ रही थी कि यहां यह Opposition Party नहीं बना सकते थे लेकिन मुझे दुःख है कि हमारे पुराने साथी और बज़ुर्ग

[श्री राम नाथ]

पंडित श्री राम शर्मा इन बैंचों के अन्दर आ गए मगर फिर भी मुझे इस बात की खुशी है कि जो हमारे अन्दर कमियां हैं वह हमें समझाते रहेंगे। जब यह इन की तरफ आए तो leader बने वरना जनसंघ के साथी Opposition Party कायम न कर सकते। इस का भी इन को ही credit जाता है। (विघन श्री बलराम दास टंडन की ओर से।)

**Mr. Speaker** : No interruption please.

**श्री राम नाथ** : फिर जनसंघ के भाई ने कहा कि अगर मास्टर जी हमारे साथ मिल जाएं तो उस सूरत में हम पंजाब के अन्दर राज कर सकते हैं। मगर जब हमारे leader साहिब की election हुई तो सब पार्टियों ने मिल कर ज़ोर लगाया मगर वह बहुत बड़ी अकसरियत से चुने गए।

**अध्यक्ष महोदय** : गवर्नर के Address में न तो elections का ज़िक्र है न leader का। Please try to be relevant. (There is no reference to elections or the leader in the Address. The hon. Member may please try to be relevant.)

**श्री राम नाथ** : फिर गवर्नर साहिब ने political sufferers का ज़िक्र किया है। आज आज़ादी को मिले दस साल हो गए हैं मगर आज तक यह फैसला नहीं हो सका कि आज़ादी के सिपाही मुल्क में कितनी तादाद में हैं। यह तादाद आए साल बढ़ती जाती है। कई ऐसे लोगों को जो अपनी सारी जिन्दगी में किसी के आगे नहीं झुके आज ज़लील होना पड़ता है, थोड़ी सी pension के लिए अफसरों के आगे खुआर होना पड़ता है। इस के लिए मयार भी रखा गया है। मगर देखा जाता है कि कई ऐसे लोगों को pension वगैरह दी गई जिन्हों ने एक दिन की भी जेल नहीं काटी लेकिन कई genuine political sufferers को कुछ नहीं मिला। उन का नाम तक नहीं है। आज तो यह एक scandal सा बन गया है। जिस का काम करना हुआ, कोई permit वगैरह देना हुआ तो उसे कहते हैं अपने आप को political sufferer लिखा लाओ तो जल्दी ही काम हो जाएगा। यह बहुत बुरी चीज़ है।

इस तरीके से जो हमारे political sufferers हैं उन्हें subsidy और माली इमदाद देने का मनशा फौत हो जाता है। वह तो इतने respect करने के काबल हैं कि उन्हें माली इमदाद देने के लिए खास तौर पर इन्तज़ाम किया जाए कि उनके घरों पर subsidy खुद जा कर distribute की जाए। वह तो political sufferers हैं और देश की शान हैं। इन बहादुरों को घर पर subsidy देनी चाहिए। इस तरह इन्हें बार बार कहना कि वह अदालत में पेश हों, पुलिस के सामने पेश हों यह ज़ेब नहीं देता। इस तरह से हमारे ideals को धक्का पहुंचता है। इस लिए मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि वह political sufferers के बारे में इन मामलों पर गौर फरमाएं और इस तरीके से जो बातें

हमारी शान के खिलाफ हों वह किसी तरीके से दूर हों। इसी सिलसिले में मैं एक और अर्ज़ करूं कि जिन लोगों ने एक दिन भी जेल नहीं काटी उन्हें आप political sufferers करार दे देते हैं। इस तरह करने से बाकी के काम दरहम बरहम हो जाएंगे। अगर इस तरह हुआ तो P.W.D. के ठेकेदारों की तहकीकात कौन करेगा कि रोड़ा कहां डाला है या नहीं डाला है? हमें अपना इखलाक बनाने की ज़रूरत है। इस तरह करने से हमारा अपना इखलाक गिरता है। हमारे देश में लोक सत्ता आ गई है परन्तु हमारा इखलाक गिर गिया है। यह ठीक है कि हमने welfare की और तरक्की की है लेकिन हमारा चाल-चलन गिर रहा है इस लिए यह पवित्र रकम जो political sufferers पर खर्च की जा रही है इस में किसी को किसी लिहाज़ की बिना पर रिआयत नहीं दी जानी चाहिए और हरेक को बिना देखे political sufferer declare नहीं करना चाहिए। यह ज़रूरी बात है जिसकी तरफ ध्यान देने की ज़रूरत है।

इसके इलावा स्पीकर साहिब ने ज़िक्र किया कि यहां पर लीडर के चुनाव का ज़िक्र कैसे आ गया। यह इस लिए ज़िक्र किया गया था कि यह कहा जाता है कि जनसंघ फसाद डालती है। बरनाला में दो साधुओं को कत्ल किया गया और यह बात फैला दी गई कि वह हिन्दी रक्षा समिति के अन्दर सत्याग्रह करना चाहते थे। बाद में पता चला कि जैतो का एक लड़का था। उसने property के किसी झगड़े के सिलसले में अपने बाप और उसके साथी को कतल किया था। तो इस तरह लीडर ग़लत बातों को फैला कर एक दूसरे को blame करते हैं। लेकिन मास्टर तारा सिंह जी के चाहे गवर्नमेंट से कई बातों पर इखतलाफ हो सकते हैं लेकिन उन्हों ने कभी यह बात नहीं की कि सरकार ने गुरद्वारों के अन्दर जा कर बेअदबी की हो और उन्हों ने इस तरह का ग़लत प्रचार कभी नहीं किया जिस तरह के जनसंघ वाले करते हैं। इस की तरफ सरकार की तवज्जुह जानी चाहिए।

इसके इलावा मैं Regional Committees की working के बारे में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। मेरे पास बहुत से भाइयों के खत आए हैं। यह बातें खास तौर पर स्पीकर साहिब से ताल्लुक रखती हैं। कई दफा जर्मनी और दूसरे मुलकों से खत आते हैं कि आप Regional Committee के Chairman हो गए हैं आप अपने experiences बताएं। तो मैं सोचता रहता हूं कि मैं कैसा Chairman हूं यह तो सब की नजरें इनाइत हैं कि मुझ पर एतबार किया गया और मुझे यह दर्जा दिया गया लेकिन वह status जोकि Chairman का होना चाहिए वह नहीं दिया गया। स्पीकर साहिब पहले मेरी सीट वहां पर थी वह सरदार दरबारा सिंह जी को दे दी है और मुझे पीछे बिठा दिया है। फिर दूसरी facilities के बारे में मैं अर्ज़ करूं कि जब मै Anti-Corruption Committee का Chairman था तो मेरे दफतर में भी telephone था और घर पर भी। सरकारी Jeep मिली हुई थी और हर तरीके से सहूलतें मिली हुई थीं लेकिन आज

[श्री राम नाथ]

Regional Committee का चेयरमैन बनने पर पता लगा कि इस में और उस में बहुत फर्क है । पता नहीं यह कैसे चलेंगी ?

**अध्यक्ष महोदय** : यह कमेटियां तो आप ने खुद चलानी हैं । इस में मेरा कोई दखल नहीं है । आप मुझे इन के साथ वाबसता न करें ।

आज debate का जवाब देने के लिए 1½ घन्टा चीफ मिनिस्टर लेंगे और 40 मिनट amendments को put through करने में लगेंगे । इसलिए मैं ने फैसला किया है कि बाकी के बोलने वाले मेम्बर साहिबान को चार चार, पांच पांच मिनट दिए जाएं ताकि सब को बोलने की खाहिश पूरी हो सके ।

Second thought पर मैं ने महसूस किया है कि एक मामले के सम्बन्ध में अर्ज़ करूं । अभी अभी Regional Committees के मुतालिक House में जिक्र किया गया है । इन के बारे में जहां तक administration का सवाल मैंने सेठ साहिब और तायल जी को अपने कमरे में वाज़ह कर दिया था ।

**श्री राम नाथ** : मुझे नहीं बताया गया ।

**अध्यक्ष महोदय** : यह तो मेरे घर आए थे ।

**श्री राम नाथ** : जनाब किसी और काम के लिए आया हूंगा ।

**अध्यक्ष महोदय** : फिर तो सवाल ही पैदा नहीं होता । बहरहाल इस में position यह है कि इन कमेटियों के बारे में हमने home ministry से clarification मांगी थी । उन्हों ने यह जवाब दिया कि जैसे हाऊस की दूसरी कमेटियां हैं वैसे ही यह कमेटियां होंगी । मुझे सैक्रेट्री साहिब ने बताया है कि यह चिठी इन कमेटियों के चेयरमैन साहिबान को दिखा दी गई थी ।

दूसरा सवाल इन कमेटियों के staff का उठाया गया है । इस के लिए मुझे तो कोई पता नहीं । लेकिन इतना ज़रूर बतादूं कि यहां पर बहुत सी कमेटियां हैं—Public Accounts Committee, Estimates Committee और बहुत सी committees हैं ; इन में से किसी का भी अलहदा दफतर नहीं है । जगह की कमी है । न इन के पास कोई telephone है और न stationery । लेकिन हमारे पास यह चीजें supply करने के लिए इख्तियार भी नहीं हैं । फिर भी इन regional committees के लिए हम ने अपने तौर पर एक कमरा भी दिया हुआ है । एक चपड़ासी और एक steno हमने असैम्बली के स्टाफ में से इन को दिया हुआ है । इन सब बातों के लिए अगर यह और कोई clarification लेना चाहें तो गवर्नमेंट से तह कर ले । बाकी इन के दफतरों की अलग accommodation के बारे में President की तरफ से या home minisitry की तरफ से जो instructions आएंगी उन्हें पूरा किया जाएगा । लेकिन जिस tone में यह बातें कही गई हैं वह मुबालगा आमेज़ खयाल की जा सकती हैं । मेरा इन कमेटियों से कोई ताल्लुक नहीं है । लेकिन मैं बखूबी चाहता हूं कि regional committees फलें फूलें । बाकी काम तो इन्हों ने खुद करना है ।

जो दूसरी कमेटियों के चेयरमेन हैं उनके लिए भी कोई अलग स्टाफ नहीं रखा गया है। अलग स्टाफ के लिए Accountant General भी शायद न मानें जब तक कि ऐसी कोई instructions, President की तरफ से या Home Ministry की तरफ से न आए।

**श्री राम नाथ :** मुझे तो पता नहीं कि Chairman को कौनसा चपड़ासी मिला हुआ है।

**अध्यक्ष महोदय :** तायल साहिब को पता है।

अगर आप को कोई किसी किसम का गिला है तो इसे हाऊस के अन्दर इस तरह लाने और खास तौर पर स्पीकर के साथ संबन्धित करने की जरूरत नहीं क्योंकि यह हमारे अख्तियार से बाहर की चीजें हैं। आप तो presiding officer हैं। आप को विशाल हृदय होना चाहिए।

**श्री राम नाथ :** न हमें जनाब पता है कि कौनसा चपड़ासी है न हमें अपनी stationery का पता है।

**अध्यक्ष महोदय :** यह तो आप जानें या आपके साथी तायल साहिब जानें कि कौन कौनसा काम आप ने करना है या आपके पास क्या है या क्या नहीं है। इस का House में गिला करने का क्या फायदा है?

**श्री राम नाथ :** जनाब मैं तो regional कमेटी के मुतालिक कह रहा था।

**अध्यक्ष महोदय :** आप विधान सभा के स्पीकर से ही तो कह रहे थे इस लिये मैं ने यह कहा है।

(These Committees are to be run by the hon. Members themselves. I have no say in the matter. The hon. Member need not connect me with these Committees.)

Today the Chief Minister would take one and a half hour to reply the debate and 40 minutes would be required to put through the amendments to the motion. I have, therefore, decided that the rest of the Members should be given four to five minutes each, so that every members' desire to speak may be fulfilled.

On a second thought I have felt like saying a few words about a matter. A short while ago a reference was made to the Regional Committees in the House. So far as the question of their administration is concerned I had fully explained the whole position to Seth Sahib and Shri Tayal in my Chamber.

* * * * * * * *

You came to my house.

* * * * * * * *

Then that question does not arise. Anyhow the position is this. We had asked for a clarification from the Home Ministry in connection with these Committees. We received a reply that the position of these Committees would be similar to the other Committees of the House. I have been informed by my Secretary that this communication was shown to both the Chairmen of the Committees.

The other question has been raised with regard to the staff for these Committees. I am not aware of anything about it. However, this much I know that there are Committees of the House like the Public Accounts Committee, the Estimates Committee, besides so many other Committees but no Committee has been provided with a separate office. There is a paucity of accommodation. They have neither any telephone nor any stationery and it is not within our competence to make these things available to them. However, on our own accord, we have set aside a separate room for the use of these Regional Committees. A peon, as also a stenographer from the staff of this Secretariat has been placed at their disposal. For all these things if they want to have any other clarification, they should take up the matter with the Government. As regards separate office accommodation for them, any instructions received from the President or the Ministry of Home affairs would be carried out. But the tone in which all these things have been said, can be exaggerated. I have no connection with these Committees. But I fervently desire that the Regional Committees should flourish. As regards their work, that they have to do themselves.

No separate office has been provided to the Chairmen of the other Committees also. Perhaps the Accountant General, Punjab would not agree for the provision of a separate staff for these Committees till some instructions are received from the President of India or the Ministry of Home Affairs.

* * * * * * * *

* * * * * * * *

Shri Tayal knows about this. If you have any complaint about the matter then it is not necessary to raise this issue in the House and particularly entangle the Speaker in it because all this is beyond our power. You are the Presiding Officer and you should rather be broad-hearted.

* * * * * * * *

* * * * * * * *

This is for you to know or for your colleague Shri Tayal to know as to what business is to be transacted. What is and what is not with you is not to be complained of in the House.

* * * * * * * *

You were saying all these things to the Speaker of the Punjab Vidhan Sabha. That is why I have said so.

**श्री रोशन लाल :** (नारायनगढ़ रिज़र्वड) : स्पीकर साहिब, चौधरी लहरी सिंह जी ने जो प्रस्ताव पेश किया है, मैं जनाब उस की ताईद करता हूं। Governor साहिब ने अपने Address में जो सूबे की तरक्की और बहबूदी के लिये कहा है और जो कुछ नजरिया उन्हों ने इस के बारे में पेश किया मैं उस के लिये government को मुबारकबाद देता हूं। एक साल के इस कलील अर्सा में और जब से हमें आज़ादी हासिल हुई है हमारी government ने, इस 10 साल के अर्सा में जो कुछ किया वह अंग्रेज 200 साल के अर्सा में नहीं

कर सके । यह एक अमर वाक्या है कि जो पटवारियों की और हिंदी agitation हमारे सूबे में हुई है और जिस के मुताल्लिक इस Address में ज़िक्र किया है जहां तक हिन्दी agitation का ताल्लुक है, कुछ मैंबरान Opposition ने तो इस को बहुत डरावनी और खतरनाक तशवीश नाक बयान किया है। लेकिन मैं एक बात कहे देता हूं कि इस agitation को जारी करने वाले या इस agitation को महज़ लाने वाले वह लोग हैं जो गड़बड़ करने के लिये तैयार रहते हैं और यह समझते हैं कि यह आज़ाद हैं । लेकिन हम देखते रहे हैं कि पिछले दिनों जब यहां चण्डीगढ़ के अंदर agitation चल रहा था तो हम ने देखा कि वह कौन लोग थे जो लाकानूनी करते थे, वह वही थे जो आज कहते हैं कि सूबे के अंदर लाकानूनी है ।

गवर्नर साहिब ने अपने address के अंदर पटवारियों की agitation का भी ज़िक्र किया है । दरअसल यह जो agitation चल रही है, जहां तक पटवारियों का ताल्लुक है, मैं अच्छी तरह से जानता हूं कि पिछले दिनों जब सूबे के अंदर Consolidation हो रही थी तो Opposition के मेंम्बर साहिबान गावों के लोगों को इक्ट्ठा करके पटवारियों के खिलाफ और Consolidation Department के खिलाफ तकरीरें करते रहे, जलसे जलूसों में शामिल होते रहे और किस्म किस्म के इलज़ाम इन लोगों के खिलाफ लगाते रहे । यहां तक कि हरिजनों को भी government के खिलाफ भड़काते रहे कि तुम्हें government ने रूडी बाड़ा cremation वगैरा के लिये या कूड़ा गिराने के लिये कोई जगह नहीं छोड़ी है। यह वह लोग करवा रहे थे जो यह कहते हैं कि हमारा किसी party से ताल्लुक नहीं है । वह कहते थे कि हमारी पटवारियों के साथ कोई हमदर्दी नहीं है । अगर हम दिहातों के अन्दर जा कर देख तो पता लगेगा कि पटवारी ज़मीनों के खुदा हैं । जैसे मिसाल के तौर पर मैं अर्ज़ करूं कि एक दफा गांव में नकल की गई । एक आदमी को खुदा बनाया गया और इस के रूबरू राजे महाराजाओं का जलूस आया, यह आकर खुदा को अदब आदाब करके बैठ गया और इस तरह हर किस्म के लोगों के groups जलूस में आते थे और बैठ जाते थे। आखिर में पटवारियों का जब जलूस आता है तो खुद खुदा उठ कर खड़े हो जाते हैं । और इन की आदाब बजा लाते हैं। जब लोगों ने पूछा, राजे महाराजाओं ने पूछा जनाब यह क्या बात है तो खुदा ने फर्माया कि पटवारियों से तो मैं भी डरता हूं कि कहीं मेरी खुदाई का ही इन्तकाल किसी और के नाम ना कर दें । (हंसी) मैं कहता हूं ज़मींदार इन से बुरी तरह से तंग थे । यह जो चाहते थे करते थे यह गांव में खुदा माने जाते थे । मुजारों की बेदखलियों के वक्त इन का हाथ था । Landlords भी इन से खुश न थे । खुद Communist भाई तकरीरें करते रहे हैं कि कितनी बुरी तरह वह इन से तंग हैं । गर्ज़ कि हर पार्टी इन से तंग थी।

**कंवरानी जगदीश कौर :** अब आप कांग्रेस की बात छोड़िये कि वह इन से कितने तंग हैं ।

**अध्यक्ष महोदय :** देखिये, जब आप को कोई कुछ कहता है तो आप एतराज करती हैं। लेकिन आप अपनी दफा भूल जाती हैं। (The lady member may please listen. When any body interrupts her, she objects, but she forgets when she herself does it .)

**श्री रोशन लाल :** गवर्नर साहिब ने इस Address के अंदर कुछ Development Schemes का भी जिक्र किया है। लेकिन हमें अफसोस है कि हमारे पहाड़ के इलाका को जो के कांगड़ा से लेकर नारायणगड़ तक है कोई Development Scheme नहीं दी गई। यह एक backward इलाका है मगर इस इलाका को uplift करने के लिये इस Address में कोई बात नहीं है। हमारे इलाका में बहुत सी minerals पाई जाती हैं मगर इस की research न होने की वजह से इस से कोई फायदा नहीं उठाया जाता। जैसे कांगड़ा में petrol निकालने के बारे में पहले से कहा जाता रहा है अब इस की खुदाई का काम हो रहा है। इसी तरह से कंडाघाट के नजदीक, सपाटू में East India Company के ज़माने में चांदी की कान की geological survey की गई थी आज भी वहां पत्थर में चांदी मिली पाई जाती है। मैं समझता हूं कि अगर इस की पूरी तरह से research की जाये तो यहां से काफी फायदा हासिल किया जा सकता है और इस तरह से इस इलाका की development हो सकती है जिस से इन का मियारे जिंदगी भी ऊंचा हो सकता है।

इस Address में कुछ backward classes का भी ज़िक्र आया है। हम government के बड़े मशकूर हैं कि इन्हों ने जब से आज़ादी मिली है, हमारे लोगों की बेहतरी के लिये, इन को तरक्की के लिये, आला तालीम के लिये बहुत कुछ किया है। अगर हम हिसाब लगा कर देख तो जो funds backward classes की development के लिये रखे गये हैं उन में हमारा हिसा कोई 8 या $8\frac{1}{4}$ आने बनता है। 2nd Five Year Plan में दो सौ दो लाख (202 Lakhs) रुपया backward classes के upflit पर जो खर्च होना है। इस खर्च के लिये कोई Statutary Backward Classes Board बना दिया जाये जैसे और भी खादी बोर्ड हैं तो बहुत अच्छा होगा। यह बोर्ड तहकीकात करे और जहां ठीक समझे खर्च करे। इस लिये मैं स्पीकर साहिब आप की मारफत government से दरखास्त करता हूं कि वह इस किस्म का बोर्ड बनाने की तरफ तवज्जुह दे ताकि उन के ज़रिये से backward class के मतालबात पूरे हो सकें। ज्यादा न कहता हुआ मैं इस प्रस्ताव की हिमायत करता हूं।

**खान अब्दुल गफ्फार खां** (अम्बाला शहर) : जनाब सदरे मुहतरम, गवर्नर साहिब के Address के सिलसिले में आज चौथा दिन है...... (आवाजें : पांचवां दिन है)

**Mr. Speaker** : Order, order. वह एक दिन लेट आये। (He came late one day.)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : जनाब, यह और भी उसकी अहमियत को जाहिर करता है।

**अध्यक्ष महोदय** : लेकिन इस formalities में तीन चार मिनट न लीजिये (The hon. Member need not waste three or four minutes in observing formalities).

*(At this stage the mike failed and there was loud noise)*

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : जनाब, यह टाइम निकाल दीजिये। (हंसी) तो मैं अर्ज कर रहा था कि इस Address में तकरीबन हर बात को touch किया गया है और यह बात जाहिर की गई है कि गवर्नमेंट ने क्या क्या काम किया है। मैं सब से पहले law and order के मुताल्लिक कुछ अर्ज करना चाहता हूं। हाऊस में दोनों तरफ की बैंचिज से यह कहा गया कि law and order की हालत अच्छी नहीं है। मैं यह मान लेता हूं कि law and order की हालत अच्छी नहीं है लेकिन मैं उसका सबब जनाब की खिदमत में अर्ज करना चाहता हूं। (*Interruptions by S. Umrao Singh*) Don't interrupt me please. You are not entitled to interrupt me like this. Keep quiet.

**Mr. Speaker** : Sardar Umrao Singh should not interrupt him please. Khan Sahib may please continue his speech.

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : I am really very sorry Speaker Sahib. I am being interrupted for interruption's sake only. तो मैं अर्ज कर रहा था कि यह law and order क्या खराब है। ऐसा कहने वाले, जनाब आला यह क्यों नहीं कहते कि वह खुद law and order के कवायद को नहीं मानते और अगर वह अमल नहीं करते तो फिर जिन के हम प्रतिनिधि हैं वह क्या law and order को कायम रख सकेंगे ? जरा मुलाहिज़ा फरमाइये कि जब हमारा Constitutional Head यहां हाऊस में तशरीफ लाता है तो उनकी आमद पर जो कुछ वाकया हुआ उस से क्या जाहिर नहीं है कि law and order को एक झंडी दिखाई गई है ? तो जब हाऊस के मेम्बर ही ऐसी बातें करने से नहीं हटेंगे तो और मामूली आदमी क्या चुप रह सकते हैं ? (*Cheers*) मैं जनाब यह अर्ज करना चाहता हूं कि हमें Constitutional Head की इज्जत रखने के लिये और इसका वकार कायम करने के लिये एक decorum maintain करना चाहिये।

(खान अब्दुल गफ्फार खां)
और अगर protest ही करनी थी तो करते लेकिन चुपचाप । पहले भी walk out होते ही रहे हैं लेकिन हाऊस में Constitutional Head के आने पर जो कुछ हुआ उस से मुझे बड़ा अफसोस हुआ । मैं उस वक्त दिल्ली में था, वहां लोगों ने मुझे कहा कि यह है आप की पंजाब असैम्बली जहां ऐसी बातें होती हैं । तो मुझे बड़ा शर्मिन्दा होना पड़ा । मैं यहां law and order की बाबत यह कहना चाहता हूं कि अगर हाऊस में law and order कायम नहीं रखा जा सकता तो आप सूबे में law and order ठीक रखने के लिये कैसे उम्मीद कर सकते हैं ?

जनाब आला, रोहतक के बारे में तमाम भाइयों ने बहुत कुछ बयान किया लेकिन क्या किसी ने यह भी कहा कि वहां पर mob ने Deputy Commissioner की जगह पर जा कर उस के दफतर को, खिड़कियों और शीशों को तोड़ फोड़ डाला । यहां पर इन बातों का ज़िक्र नहीं किया जाता और law and order की बाबत बड़ी-बड़ी तकरीरें की जाती हैं (*Shame, shame, shame from Treasury Benches.*) ( घंटी ) जनाब, मैं समझा था कि महफिल जब उठ गई तो शमा मेरे पास आई । जनाब, यह समझिये कि वह क्यों आई...... (हंसी) मैं जनाब जल्दी जल्दी खत्म कर रहा हूं ।

इस में कोई शक नहीं कि पटवारियों ने जो शिकायत की हैं और जो तहरीक की है वह बहुत नामुनासिब बात है । लेकिन मैं फिर भी यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि जनाब आला, वह पटवारी आखिर आप के हैं ; आप के ही मुलाज़िम हैं और पब्लिक का काम करने के लिये आप के पास हैं । इन से खता ज़रूर हुई लेकिन इस खता पर दरगुज़र फरमा कर कोई ऐसा तरीका निकालें कि वह भी मुतमईन हो जायें और गवर्नमैंट का रुपया भी खर्च न हो (*Cheers from the Opposition Benches*) वह इस लिये कि गवर्नमैंट takes first then gives. वैसे अगर आप मुलाज़मीन की तनखाह बढ़ाना चाहते हैं तो बढ़ा दें लेकिन खुदा के वास्ते public पर टैक्स न लगाएं क्योंकि पहिले ही taxes से ज़मींदार और दूकानदार कुचले हुए हैं । इस लिये जनाब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जितनी आपकी दौलत बढ़ती जाए उतनी ही आप तनखाहें बढ़ाते जायें लेकिन गरीब लोगों पर टैक्सिज़ न लगाएं ।

दूसरी बात अब मैं ज़बान के सिलसिले में कहना चाहता हूं । हमारे मैम्बरों ने बहुत कुछ कहा इस बारे, और बहुत भाषा, भाषा हुई लेकिन इस में उर्दू भी तो एक भाषा है । क्यों उसका किसी ने ज़िक्र नहीं किया, यह समझ में नहीं आता । आप ने दूसरे पटवारियों को भरती कर लिया लेकिन क्या कभी सोचा कि वह नये पटवारी उर्दू में जो रिकार्ड हैं, उस को पढ़ सकेंगे ? वह नहीं पढ़ सकते । अगर आप उर्दू को मलिया मेट करना चाहते हैं इसे बर्बाद करना चाहते हैं तो बेशक कीजिये, लेकिन मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो भाषा एक सरमाया है, एक जायदाद है जो हमें एक

लम्बे अरसे से विरासत में मिली है । अगर आप उस को पढ़ा नहीं सकते तो फिर क्या कहना !

मैं कहना चाहता हूं कि और आप जो कुछ करना चाहें करते रहें लेकिन उर्दू को पढ़ाना लाज़मी है ।

**Mr. Speaker :** Order please, you have taken enough time Khan Sahib.

**खान अब्दुल गफ्फार खां :** जनाब, यह मेरी बदकिस्मती है कि हमेशा आपकी घंटी मेरे लिये ही बजती है ।

अब मैं अम्बाला के बारे में चन्द बातें अर्ज़ करना चाहता हूं । अम्बाला पंजाब के नकशा में तो ज़रूर आता है लेकिन इस की तरफ कोई ख्याल नहीं किया जाता । इस जिले में जो resources, minerals हैं उनकी तरफ कोई ख्याल नहीं किया जाता । सीमेंट तो इस जिले में बहुत अच्छा मिल सकता है पर सरकार कोई ख्याल नहीं करती । मेरी Constituency में सड़कें नहीं हैं, और जनाब इस के लिये हमारे सरदार ज्ञान सिंह राड़ेवाला जो Irrigation Minister हैं उन से दरयाफत किया जा सकता है कि उनको इस इलाके में जाने में कितनी दिक्कत उठानी पड़ी है । यह बात उन से दरयाफत कर ली जाए । लेकिन हमारे P. W. D. Minister इसकी तरफ से लापरवाह हैं ।

**अध्यक्ष महोदय :** क्या आपका ख्याल है कि मिनट बहुत लम्बा होता है? (Does the hon. Member think that one minute is very long period ? )

**श्री भला राम (जींद रिजर्वड) :** अध्यक्ष महोदय, आप ने जो मुझे बोलने का समय दिया है उस के लिये मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं ।

4—0 p.m

गवर्नर साहिब के Address को मैं ने बड़े ध्यान से पढ़ा है और पढ़ने के बाद जो मैं ने इस का अंदाज़ा लगाया है वह यह है कि हमारी गवर्नमैंट ने जो कुछ तैयार करके गवर्नर साहिब के आगे रख दिया वह उन्होंने रस्मी तौर पर हाऊस के सामने पढ़ दिया । मेरे ख्याल में इस Address के अंदर बहुत कमियां हैं । उन कमियों में से एक कमी यह है कि पंजाब के अंदर जो मुज़ारे हैं, जो छोटे २ ज़मींदार हैं और इस के इलावा दीगर जो छोटे तबके हैं उन में बहुत बेचैनी है । यह बेचैनी इस वजह से है कि हमारी सरकार एक कानून बना देती है मगर उस को लागू नहीं करती । मिसाल के तौर पर मैं बताना चाहता हूं कि erstwhile Pepsu State के अंदर ceiling लगाने का एक Act पास किया गया था मगर उस को पंजाब में आज तक लागू नहीं किया गया । इसी तरह छः महीने तक landlords से यह information मांगी गई कि उन्होंने कौन कौन सी ज़मीन रखनी है । इस चीज की 30 January, 1958 के बाद पैप्सू के area में मियाद खतम हो जाती है लेकिन

[श्री भला राम]

हमें गवर्नर साहिब ने यह बताया है कि चंद आदमियों की दरखास्तें आई हैं। इस का मतलब यह है गवर्नमैंट बड़े बड़े ज़मीदारों को और time देना चाहती है ताकि वह जो उन की रही सही ज़मीनें हैं उन को बेच लें। मैं ने एक प्रस्ताव भी आप के पास भेजा है। शायद वह हाऊस में discuss करने के लिए आ जाए। मैं प्रार्थना करूंगा कि आज कल जो transfers की जा रही हैं इन को रोका जाए क्योंकि इस से बहुत सारे मुज़ारे बेदखल हो रहे हैं।

अब मैं para 22 में जो कुछ हरिजनों के बारे में Governor साहिब ने बताया है उस के मुतल्लिक कहना चाहता हूं मैं समझता हूं कि हरिजनों की आज दिन बदिन बुरी हालत होती जा रही है। वह इस वास्ते कि हमारी गवर्नमैंट की तरफ से यह नारा लगाया गया था कि हरिजनों को ज़मीनें दी जाएंगी लेकिन आज तक उन को ज़मीनें नहीं दी गईं। इन लोगों को ज़मीनें दी जानी चाहिए ताकि उन की हालत ठीक हो।

मैंने पिछली दफा एक बात कही थी और वह यह है कि cottage और small-scale industries के मामले में भी हरिजनों को ignore किया जा रहा है। हमारी Government जो बड़े बड़े खद्दर भंडार खुले हुए हैं सारा रुपया उन को दे देती है और जो दूसरे छोटी २ industry चलाना चाहते हैं उन को मदद नहीं दी जाती। इस तरीके से छोटी industry को तबाह किया गया है। हरिजन लोगों को तो कतई कुछ नहीं देते। अभी अभी हमारी Government ने यह ऐलान किया है कि जिस आदमी को कोई M. L. A. recommend कर देगा उस को छोटी दस्तकारी का काम चलाने के लिए एक हज़ार रुपया बगैर किसी security के दिया जा सकता है। मगर practically यह हो रहा है कि अगर कोई दरियां बुनने वाला कहता है कि मुझे रुपया दिया जाए तो उस को कहा जाता है कि हम खद्दर बुनने वाले को देंगे और जब खद्दर बुनने वाला जाता है तो उस को कहते हैं कि जो दरियां बुनता हो हम उस को रुपया देंगे। इस तरह से लोगों को हैरान किया जाता है और दिया किसी को कुछ नहीं जाता।

इस तरह हरिजनों को कुएं और धर्मशाला बनाने के लिए रुपया देने का ज़िक्र किया गया है। मैं कहता हूं कि आज कुएं के लिए Government एक हज़ार रुपया देती है लेकिन संगरूर के ज़िले में एक कुआं बनाने के लिए छः हज़ार रुपये खर्च होते हैं। इस का मतलब यह है कि एक कुआं लगाने के लिए पांच हज़ार रुपया हरिजनों को अपने पास से खर्च करना पड़ता है। लेकिन वह पांच हज़ार रुपया कैसे खर्च कर सकते हैं? उन की हालत तो पहले ही बहुत खराब है इसी तरह तहसील निर्वाना में एक जगह पंचायत घर बनाने के लिए 18 सौ रुपया दिया गया और साथ ही नकशा दे दिया कि इस किस्म का पंचायत घर बनाना पड़ेगा। इस का नतीजा यह हुआ कि उन लोगों को 13 हज़ार रुपया अपने पास

से खर्च करना पड़ा जो कि मेरे खयाल में उन पर नाजायज़ बोझ था। मैं कहता हूं कि जब उन लोगों की हालत पहले ही खराब है तो उन पर इस तरीके के नकशे अपनी तरफ से दे कर अपनी जेब से खर्च करने का बोझ नहीं डालना चाहिए। संगरूर में हरिजनों के लिए Backward Classes Department की तरफ से एक बस्ती बनाई जा रही है। उस के अंदर एक Quarter पर 12 सौ रुपया खर्च आता है। लेकिन Government अपने पास से सिर्फ पांच सौ रुपया दे रही है बाकी का सात सौ रुपया फी क्वाटर उन लोगों को अपने जेब से खर्च करना पड़ेगा। स्पीकर साहिब आप के through अपनी गवर्नमैंट की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि हरिजनों में इतनी हिम्मत नहीं है कि वह सात सात सौ अपनी जेब से हर आदमी खर्च कर सके। इस लिए मैं अर्ज़ करूंगा कि उन लोगों की ज़्यादा से ज़्यादा मदद की जाए और उन को ज़्यादा पैसे खर्च करवाने वाले नक्शे नहीं देने चाहिए।

यहां पर कुछ साहिबान की तरफ से पैप्सू और पंजाब की services का जिक्र किया गया है। मैं ने देखा है कि जब Pepsu पंजाब में merge हुआ तो सब से पहले Assistant Welfare Officers पर कुलहाड़ा चलाया गया। उन को उस पदवी से हटा कर worker बना दिया गया और उन के साथ हरिजन का लफ्ज़ लगा दिया गया।

उन के साथ हरिजन का लफ्ज़ लगाने का यह असर हुआ है कि वह अब हरिजनों के पास ही जा सकते हैं और जो दूसरे लोग हैं वह उन को नफरत की निगाह से देखते हैं। दूसरे लोगों को जब यह पता लगता है कि वह हरिजनों की भलाई के लिए आया है तो वे उस की बात तक नहीं सुनते। इस लिए मैं अपनी सरकार को यह बताना चाहता हूं कि उन की इस तरह की पालिसी से untouchability दूर नहीं हो रही है बल्कि बढ़ रही है। मैं Government से प्रार्थना करूंगा कि जो Harijan आदमी Welfare Department में हैं जिनके साथ बेइनसाफी हुई है उस को दूर किया जाए और उन के साथ हरिजन वगैरह के अलफाज़ न लिखे जाएं ताकि दूसरे लोग उन को बुरा न समझें।

इसी तरह पंजाब में हिंदी-पंजाबी का झगड़ा चल रहा है। उस झगड़े में हमारा एक Deputy Superintendent of Police था उस को नुकसान पहुंचाया गया है। बाकी जो उस के साथ के दूसरे officers जो कुछ कसूरवार भी थे उन की सिफारिशें थीं इस लिए उन को बचा लिया गया है मगर जो हरिजन D. S. P. था उस को चूंकि सिफारिश नहीं थी इस लिए उस को नुकसान पहुंचाया जा रहा है। मैं पूछता हूं कि इस का क्या मतलब है? हरिजनों के साथ गवर्नमैंट को इस तरह का सलूक नहीं करना चाहिए।

अब मैं untouchability के मुताल्लिक कुछ कहना चाहता हूं। छूत छात की यहां पर यह हालत है कि न हम पंचायतों में मिल कर बैठ सकते हैं

[श्री भला राम]

और दूसरे लोग हमें अपने पास नहीं आने देते । गवर्नर साहिब ने Address में बताया है कि इस सम्बंध में Government ने बहुत काम किया है लेकिन मैं कहता हूं कि वह गलत बात लिखी गई है । ( घंटी की आवाज़ ) मैं इतना कह कर स्पीकर साहिब का शुक्रिया अदा करता हूं ।

**अध्यक्ष महोदय :** आप पहले मेम्बर हैं जो पहली दफा कहने से ही बैठ गए हैं । Thanks.

(He is the first member who has resumed his seat at the first call. Thanks.)

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ** (ਪੱਟੀ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪਿਛਲੇ..

**अध्यक्ष महोदय :** आप ज़रा सम्भल कर ही बोलें। (The hon. Member should be careful in making his speech.)

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ :** ਮੈਂ ਸੰਭਲ ਕੇ ਹੀ ਚਲਾਂਗਾ ਜੀ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪਿਛਲੇ ਪੰਜ ਦਿਨਾਂ ਤੋਂ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਅਭਿਭਾਸ਼ਣ ਤੇ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਵਿਚ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੇ ਅਪਣੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਕਿਤਨਾ ਕੰਮ ਹੋਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਅਗੇ ਨੂੰ ਕਿਤਨਾ ਹੋਣ ਦੀ ਸੰਭਾਵਨਾ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਦੇ ਵੀਰਾਂ ਨੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜੋ ਕੁਝ ਕਿਹਾ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਇਕ ਹੀ ਪੱਖ ਨੂੰ ਲਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਹੋਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਦੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਸੇ ਵੀ ਕੰਮ ਦੀ ਸ਼ਲਾਘਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਬਲਕਿ ਹਰ ਪਾਸਿਉਂ ਨਿੰਦਿਆ ਹੀ ਨਿੰਦਿਆ ਕੀਤੀ ਹੈ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਕੋਈ ਵੀ ਕੰਮ ਇਥੇ ਅਛਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਵੀਰ ਪੰਡਤ ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਸ਼ਰਮਾ ਤੇ ਲਾਲਾ ਜਗਤ ਨਾਰਾਇਣ ਜੀ ਨੇ ਕਾਫੀ ਗੱਲਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਗੱਲ ਭਰਸ਼ਟਾਚਾਰ ਦੀ ਵੀ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ State ਦੇ ਅੰਦਰ ਬੜਾ ਹੀ ਭਰਸ਼ਟਾਚਾਰ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਥੋੜਾ ਜਿਹਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਦੋ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਕਿਤਨਾ ਭਰਸ਼ਟਾਚਾਰ ਖਤਮ ਹੋਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਤਨੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾਵਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ । ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਪਣੇ ਵੀਰਾਂ ਦੇ ਆਪਣੇ ਰਾਜ ਦੇ ਵੀ ਇਕ ਦੋ ਪੁਰਾਣੇ ਮਸਲੇ ਆਪ ਦੇ ਸਾਮਣੇ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਸਾਡੇ ਥਾਣਾ ਸਦਰ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਇਕ ਪਿੰਡ ਵੇਰਕਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਥੇ ਇਕ ਮੰਡੀ ਸੀ । ਉਸ ਮੰਡੀ ਵਿਚ ਸਾਡੇ ਇਕ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਤਸ਼ਰੀਫ਼ ਲੈ ਗਏ ਤਾਂ ਇਕ ਕਾਰਖਾਨਾਦਾਰ ਨੇ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਦੋਸਤ ਸੀ ਅਰਜ਼ ਕੀਤੀ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਮੰਡੀ ਹੈ ਇਹ ਉਸਦੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਦੇ ਕੋਲ ਹੀ ਆ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਇਹ ਕਿਸਾਨ ਜੋ ਬਾਹਰੋਂ ਮਾਲ ਲੈ ਕੇ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਉਹ ਮਾਲ ਉਸ ਦੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਵਿਚ ਹੀ ਫਰੋਖਤ ਹੋਵੇ । ਫਿਰ ਵੇਖੋ ਕਿੰਨੇ ਹਨ੍ਹੇਰ ਦੀ ਗਲ ਕਿ ਕੱਚਾ ਆੜ੍ਹਤੀ ਵੀ ਉਹੀ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ, ਪਕਾ ਆੜ੍ਹਤੀ ਵੀ ਉਹੀ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਤੇ ਖਰੀਦਾਰ ਵੀ ਉਹੋ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਇਹ ਹਨ੍ਹੇਰ ਗਰਦੀ ਅਸੀਂ ਸਰਕਾਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ notice ਵਿਚ ਲਿਆਉਂਦੀ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸੱਚਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਵੀ ਇਥੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਬੜੇ ਨੇਕ

ਆਦਮੀ ਸਨ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬੜੀ ਇਜ਼ੱਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਉਹ ਬੜੇ ਇਮਾਨਦਾਰ ਸਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ notice ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਮੈਂ ਲਿਆਂਦਾ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਾ ਕਿ ਇਕ ਮਨਿਸਟਰ ਨੇ ਤਿਨ ਵਾਰ ਇਸ ਬਾਰੇ order ਦਿਤੇ ਹਨ । ਉਸ ਵੇਲੇ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਹੋਰੀ Agriculture ਦੇ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਨ । ਤਿਨ ਵਾਰ ਆਰਡਰ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਮੰਡੀ ਉਥੇ ਹੀ ਰਹੇਗੀ । ਪਹਿਲਾਂ ਮੰਡੀ ਚਲੀ ਗਈ ਤਾਂ ਉਹ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਆਇਆ ਅਤੇ ਉਹ ਮੰਡੀ ਫੇਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੇ ਦਿਤੀ ਗਈ । ਖੈਰ ਇਹ ਗਲ ਸਚੱਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ notice ਵਿਚ ਲਿਆਂਦੀ ਗਈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੜੀ ਦਲੇਰੀ ਨਾਲ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮੰਡੀ ਉਥੇ ਹੀ ਰਹੇ ਗੀ ਅਤੇ ਸਾਰੇ ਅਧਿਕਾਰ ਉਸ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਨੂੰ ਦਿਤੇ ਗਏ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹੋ ਉਹ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਸੀ ਜਿਸਦੇ ਬਾਰੇ ਸਚੱਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਬੜੀ ਦਲੇਰੀ ਨਾਲ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੇਰਾ ਖ਼ੂਨ ਉਬਲਦਾ ਹੈ ਜਦੋਂ ਮੈਂ ਅਪਣੇ ਸਾਥੀ ਦੀ ਇਹ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਵੇਖਦਾ ਹਾਂ (*cheers*) ਉਸ ਵੇਲੇ ਇਹੋ ਪੰਡਤ ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਸ਼ਰਮਾ ਜੀ ਹੀ ਉਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ incharge ਸਨ (*cheers*) ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕਿ ਦੋ ਤਿੰਨ ਦਫ਼ਾ ਇਹ ਆਰਡਰਜ਼ ਦਿਤੇ ਸਨ । ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਚੀਜ਼ ਆਪਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਉਂਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਅਤੇ ਮੇਰੇ ਇਕ ਦੋਸਤ ਜੋ M.L.A. ਹਨ ਇਕ ਮਨਿਸਟਰ ਦੇ ਪਾਸ ਗਏ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਕਿ ਚਲੋ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਦਸੀਏ ਕਿ ਤੁਹਾਡੇ ਮਹਿਕਮੇ ਵਿਚ ਕਿਤਨੀ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਕਿਹਾ ਕਿ ਚਲੋ ਤੇ ਛਾਪਾ ਮਾਰੋ ਫਲਾਣੀ ਜਗ੍ਹਾ ਟਾਇਰਜ਼ ਪਏ ਹੋਏ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ 20 ਹਜ਼ਾਰ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਵਿਚ ਹਨ । ਪਰ ਉਹ ਕਹਿਣ ਲਗੇ ਕਿ ਜੇਕਰ ਨਾ ਨਿਕਲੇ ਤਾਂ ਫੇਰ ? ਮੈਂ ਤੇ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਸਰਦਾਰ ਵਰਿਆਮ ਸਿੰਘ M.L.A. ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਜੇਕਰ ਨਾ ਨਿਕਲਣ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਪੂਰੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਲੈਂਦੇ ਹਾਂ ਪਰ ਤੁਸੀਂ ਛਾਪਾ ਤਾਂ ਮਾਰੋ । ਲੇਕਿਨ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਹੋਇਆ ਕੀ ? ਕਿਸੀ ਨੇ ਛਾਪਾ ਨਹੀਂ ਮਾਰਿਆ, ਸਾਨੂੰ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ "ਆਪ ਜਾਉ ਹਮ ਦੇਖਤੇ ਹੈਂ" ਲੇਕਿਨ ਛਾਪਾ ਵਗੈਰਾ ਕੁਛ ਨਹੀਂ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ ਪਰ ਇਕ ਚਿੱਠੀ ਲਿਖ ਦਿਤੀ ਗਈ ਕਿ ਹਮੇਂ ਫਲਾਂ ਫਲਾਂ ਆਦਮੀ ਸੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਮਿਲੀ ਹੈ ਕਿ ਆਪਕੇ ਪਾਸ ਇਤਨੇ ਟਾਇਰਜ਼ ਹੈਂ । ਇਤਨਾ ਕਹਿ ਕੇ ਉਸ General Manager ਨੂੰ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਆਪ ਬਤਾਏਂ ਕਿ ਯੇਹ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕਿਉਂ ਆਈ ਹੈ ? ਬਾਵਜੂਦ ਸਾਡੇ ਦਸਣ ਦੇ ਅਤੇ ਕਹਿਣ ਦੇ ਛਾਪਾ ਨਹੀਂ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ। ਜੋ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਸੀ ਉਹ ਇਕ ਡਰਾਈਵਰ ਸੀ । ਉਹ ਕਹਿੰਦਾ ਸੀ ਕਿ ਮੈਂ ਪਕੜਾਵਾਂਗਾ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਝੂਠ ਨਿਕਲੇਗਾ ਤਾਂ ਜੋ ਮਰਜ਼ੀ ਸਜ਼ਾ ਦੇਣਾ । ਨੌਕਰੀ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਕਢ ਦੇਣਾ ਮੈਂ service ਨਹੀਂ ਕਰਾਂਗਾ । ਪਰ ਹੋਇਆ ਕੀ ? ਇਤਨੀ ਤਸੱਲੀ ਦਿਵਾਉਣ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ ਛਾਪਾ ਨਹੀਂ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ । ਫਿਰ ਅਜ ਇਹੋ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਭਰਸ਼ਟਾਚਾਰ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਇਹੋ ਲਾਲਾ ਜਗਤ ਨਾਰਾਇਣ ਜੀ ਉਸ ਵੇਲੇ ਉਸ ਮਹਿਕਮਾ ਦੇ incharge ਸਨ (*cheers*) ਅਜ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਮੇਰੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ Address ਨੂੰ ਗੌਰ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਪੜ੍ਹਿਆ ਅਤੇ ਭਰਸ਼ਟਾਚਾਰ ਦੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਰਨ ਲਗ ਪਏ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗਾ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ 199 ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਦੀਆਂ ਆਈਆਂ ਅਤੇ 199 ਹੀ ਛਾਪੇ ਮਾਰੇ ਗਏ । ਉਨ੍ਹਾਂ 199 ਵਿਚੋਂ 172 ਵਿਚ ਕਾਮਯਾਬੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਫਿਰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਭਰਸ਼ਟਾਚਾਰ ਦੂਰ ਨਹੀਂ

[ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ]
ਹੁੰਦੀ ? ਕੀ ਇਹ ਝੂਠ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ ? ਲੇਕਿਨ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਹਿੰਦੇ ਜਾਣਾ ਕਿ ਭਰਸ਼ਟਾਚਾਰ ਬਹੁਤ ਹੈ ਕੋਈ ਫ਼ਾਇਦੇਮੰਦ ਗਲ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਪਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਾਵਤ ਲਾਗੂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ :

'ਅਨ੍ਹੇ ਅਗੇ ਰੋਣਾ ਅਖੀਆਂ ਦਾ ਖੋਣਾ'

ਇਸ ਸੂਬੇ ਦੇ ਅੰਦਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੰਮ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ । ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਥੇ ਤਾਂ ਹੋਇਆ ਹੀ ਕੁਝ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਕ ਸਾਲ ਦੇ ਅੰਦਰ 300 ਮੀਲ ਸੜਕਾਂ ਬਣੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ 250 ਮੀਲ ਸੜਕਾਂ ਬਣੀਆਂ ਹਨ ਤੁਸੀਂ ਹਸਾਬ ਲਾਉ ਕਿ ਪੰਜਾਂ ਸਾਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਇਸ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਵਿਚ ਸੜਕਾਂ ਦਾ ਕਿਨਾਂ ਜਾਲ ਵਿਛ ਜਾਣਾ ਹੈ । ਪਰ ਇਹ ਫਿਰ ਉਹੀ ਗੀਤ ਗਾਈ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਹੁੰਦਾ ਹੀ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੈ ।

ਫਿਰ ਮੇਰੇ ਕਈਆਂ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਸੇਮ ਦੇ ਬਾਰੇ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਮੈਨੂੰ ਹੈਰਾਨੀ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਸੇਮ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਮੇਰੇ ਉਹ ਵੀਰ ਕਰਦੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਦੇ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਜਾਕੇ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਕਿ ਸੇਮ ਹੁੰਦੀ ਕੀ ਹੈ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਵਕਤ 18 ਲੱਖ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਸੇਮ ਦੇ ਥੱਲੇ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਕੀ ਪਤਾ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਜ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ tractors ਘੂੰ ਘੂੰ ਕਰਦੇ ਚਲ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਪਾਣੀ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਖਾਲ ਤੇ ਨਾਲੀਆਂ ਬਣਾ ਕੇ ਕਢਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤੇ ਦਰਿਆਵਾਂ ਵਿਚ ਸੁਟਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਜ਼ਰਾ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਨਿਕਲ ਕੇ ਵੇਖੋ ਤਾਂ ਸਹੀ ਕਿ ਸੇਮ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹਲ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰੇ ਇਕ ਫ਼ਾਜ਼ਲ ਦੋਸਤ ਪੰਡਤ ਸ਼੍ਰੀ ਰਾਮ ਸ਼ਰਮਾ ਹੋਰਾਂ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਇਕ Legislator ਦੀ ਬੇਇਜ਼ਤੀ ਹੋਈ । ਹੋਈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਜਵਾਬ ਤਾਂ ਚੀਫ਼ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇਣਗੇ ਲੇਕਿਨ ਜੋ ਗਲ ਅਖਬਾਰਾਂ ਰਾਹੀਂ ਪੜ੍ਹੀ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਆਪਨੇ ਵੀ ਦੇਖੀ ਹੈ ਕਿ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਸਾਡੇ ਹਾਊਸ ਦੇ ਨਹੀਂ ਪਰ ਅਪਰ ਹਾਊਸ ਜਿਸ ਨੂੰ Council ਵੀ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਦੇ ਇਕ ਮੇਂਬਰ ਦੀ ਬੇਇਜ਼ਤੀ ਕੀਤੀ ਗਈ ਪਰ ਇਕ ਲਫ਼ਜ਼ ਵੀ ਮੁਜ਼ਮਤ ਦਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੂੰਹ ਵਿਚੋਂ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲਿਆ । ਕਾਮਰੇਡ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਜੈਸੇ ਦੇਸ਼ਭਗਤ ਦੀ ਕਾਰ ਤੇ ਜਦੋਂ ਉਹ ਡਿਪਟੀ ਮਨਿਸਟਰ ਸਨ ਢੀਮਾਂ ਮਾਰੀਆਂ ਗਈਆਂ ਅਤੇ ਕਾਰ ਨੂੰ ਤੋੜਿਆ ਗਿਆ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਪੰਡਤ ਜੀ ਦੇ ਮੂੰਹ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਲਫ਼ਜ਼ ਵੀ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲਿਆ ਕਿ law and order ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਰਖੋ ਫਿਰ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ law and order ਕਾਇਮ ਨਹੀਂ ਹੈ। Law and Order ਕਾਇਮ ਹੋਵੇ ਕਿਵੇਂ ? ਆਖਰ law and order ਇਕ ਐਸੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਕਾਨੂੰਨ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਤੋੜਨਾ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਤੁਸੀਂ ਖੁਦ ਕਾਨੂੰਨ ਨੂੰ ਤੋੜਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਫਿਰ law and order ਕਿਵੇਂ ਕਾਇਮ ਰਹਿ ਸਕਦਾ ਹੈ ? (*hear, hear.*) ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਾਂ ਇਕ ਪੁਰਾਣੇ ਮੁਹਾਵਰੇ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ :—

'ਚੋਰ ਨੂੰ ਅਗ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡ ਨੂੰ ਪਿਛ੍ਹਾਂ'

ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਕਿ ਚੋਰਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਕਹਿਣਾ ਕਿ ਲਗੇ ਰਹੋ ਤੇ ਸਾਧਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਕਿ ਜਾਗਦੇ ਰਹੋ । ਪੰਡਿਤ ਜੀ ਦੀ ਨੀਤੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ

ਰੌਲਾ ਪਾਓ ਤੇ ਨਾਮ ਕਮਾਓ । ਅਸਲ ਵਿਚ ਰੌਲਾ ਵੀ ਕੁਝ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਰੌਲਾ ਤਾਂ ਸਿਰਫ ਪੰਡਤ ਜੀ ਦਾ ਮਨਿਸਟਰੀ ਦਾ ਹੈ । ਉਹ ਰੌਲਾ ਪਾਕੇ ਹੀ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ popular ਬਨਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਦਰਅਸਲ ਉਹ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਮੈਂ ਬੜਾ popular ਹਾਂ ਅਤੇ ਵੇਖੋ ਮੇਰੇ ਮਨਿਸਟਰੀ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਜਾਣ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਕਿਤਨਾ ਰੌਲਾ ਪਿਆ ਹੈ (ਘੰਟੀ)।

ਫਿਰ ਪੰਡਤ ਜੀ ਨੇ ਬੜੇ ਮਗਰ ਮਛ ਦੇ ਅਥਰੂ ਬਹਾਏ ਹਨ ਕਿ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਲਈ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ । ਪਟਵਾਰੀ ਸਾਡੇ ਭਰਾ ਹਨ ਅਸੀਂ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਕੋਈ ਧੱਕਾ ਹੋਵੇ । ਪਹਿਲਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਨਖਾਹ 35—70 ਰੁਪਏ ਸੀ ਹੁਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਗਰੇਡ 50—80 ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਕ ਪਟਵਾਰੀ ਘਰ ਵਿਚ ਬੈਠਾ ਹੋਇਆ ਅਜ 100 ਰੁਪਏ ਮਾਹਵਾਰ ਲੈਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਹਾਊਸ ਦੀ ਵਾਕਫੀਅਤ ਲਈ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛੇ ਇਕ ਦਿਨ ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਪਟਵਾਰੀ ਮਿਲਿਆ ਤੇ ਕਹਿਣ ਲਗਾ ਕਿ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡੀ ਖਲਾਸੀ ਕਰਾਉ ਹੁਣ ਤਾਂ ਮੁਆਫੀ ਮੰਗ ਕੇ ਵੀ ਛੁਟਕਾਰਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਤਿਆਰ ਹਾਂ ਮੈਂ ਕਿਹਾ ਕਿ ਫੇਰ ਅੜੇ ਹੋਏ ਕਿਉਂ ਹੋ ? ਉਹ ਕਹਿਣ ਲਗਾ ਕਿ ਅਸਲ ਵਿਚ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਵੇਂ ਇਕ ਸਾਧ ਮੇਲੇ ਵਿਚ ਚਲਾ ਗਿਆ ਅਤੇ ਉਥੇ ਉਸ ਦੀ ਭੂਰੀ ਚੁਕੀ ਗਈ ਜਿਸ ਦਾ ਰੌਲਾ ਪੈ ਗਿਆ । ਕਿਸੇ ਨੇ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਮੇਲਾ ਕੀ ਸੀ । ਕਹਿਣ ਲਗੇ ਕਿ ਸਾਧ ਦੀ ਭੂਰੀ ਦੀ ਹੀ ਉਥੇ ਗਲ ਬਾਤ ਸੀ । ਮੇਲਾ ਕਾਹਦਾ ਸੀ ਸਾਧ ਦੀ ਭੂਰੀ ਲਈ ਹੀ ਸਾਰਾ ਉਥੇ ਕੱਠ ਸੀ (ਹਾਸਾ)

श्री बलराम दास टण्डन : मतलब तो कुछ निकला नहीं इस बात का ।

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ** : ਮਤਲਬ ਟੰਡਨ ਸਾਹਿਬ ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਕੱਠ ਤਾਂ ਸਾਰਾ ਸਾਧ ਦੀ ਭੂਰੀ ਲਈ ਸੀ ਪਰ ਟੰਡਨ ਹੋਰੀਂ ਐਂਵੇਂ ਹੀ ਆਪਣੀ ਡਫਲੀ ਬਜਾ ਕੇ ਚਲੇ ਗਏ (ਹਾਸਾ) (ਘੰਟੀ) ਮੈਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਚਾਹੁੰਦਾ ਸੀ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਕੁਝ ਹੋਰ ਕੁਝ ਵਕਤ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਕਿਉਂ ਜੋ ਅਜੇ ਹੋਰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਰਨੀਆਂ ਸਨ । ਪਰ ਚਲੋ ਮੈਨੂੰ ਸਿਰਫ ਇਕ ਦੋ ਮਿੰਟ ਹੋਰ ਦਿਉ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਹਲਕੇ ਦੀ ਵੀ ਗਲ ਕਰ ਲਵਾਂ ; ਮੇਰਾ ਹਲਕਾ ਪੱਟੀ ਲਾਹੌਰ ਦੇ ਚਾਰ ਥਾਣੇ ਹਨ ਜੋ ਇਧੱਰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਆਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਅਪਣੇ ਵਜ਼ੀਰ ਆਬਪਾਸ਼ੀ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਥੇ ਬੰਨ੍ਹ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ ਦੂਜੀ side ਤੇ ਜੋ ਪਿੰਡ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਥੋੜ੍ਹਾ ਜਿਹਾ ਧਿਆਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਰਫ ਵੀ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ । ਉਹ ਪਿਛੜਿਆ ਹੋਇਆ ਇਲਾਕਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਜ਼ਰੂਰ ਕੋਈ ਨ ਕੋਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਾਲਿਜ ਖੋਲ੍ਹਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਜਿਆਦਾ ਸਮਾਂ ਨਾ ਲੈਂਦਾ ਹੋਇਆ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡਾ ਮਾਝਾ ਜੋ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਖਾਰਾ ਮਾਝਾ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ । ਉਸ ਵਿਚ ਕਿਤਨਾ ਹੀ ਪਾਣੀ ਲਗੇ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਖਾਰੀ ਹੀ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਫਸਲ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ । ਦਰਅਸਲ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਬਾਕੀ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਨਾਲੋਂ ਵਧ ਪਾਣੀ ਮੰਗਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਸ ਥੋੜ੍ਹੇ ਜਿਨੇ ਰਕਬੇ ਨੂੰ ਬਾਕੀ areas ਨਾਲੋਂ ਜ਼ਰਾ ਵਧ ਪਾਣੀ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਉਹ ਲੋਕ ਵੀ ਰੋਟੀ ਖਾਣ ਦੇ ਕਾਬਿਲ ਹੋ ਸਕਣ । ਇਤਨਾ ਕਹਿ ਕਿ ਮੈਂ ਆਪ ਦਾ ਸ਼ੁਕਰੀਆ ਅਦਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਵਕਤ ਦਿਤਾ ਹੈ ।

**ਗਿਆਨੀ ਬਖਤਾਵਰ ਸਿੰਘ ਰਾਏ** (ਗੁਰੂ ਹਰ ਸਹਾਏ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਚੌਧਰੀ ਲਹਿਰੀ ਸਿੰਘ ਜੀ ਦੇ (*Interruptions*)

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਲਿਖਿਆ ਹੋਇਆ ਪੜ੍ਹ ਰਹੇ ਹਨ ।

**ਗਿਆਨੀ ਬਖਤਾਵਰ ਸਿੰਘ ਰਾਏ** : ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਐਡ੍ਰੈਸ ਵਿਚ ਹਰ ਇਕ ਚੀਜ਼ ਮੌਜੂਦ ਹੈ। ਸੇਮ ਦੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਔਰ ਜਿਹੜੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਕਈ ਚਿਰ ਤੋਂ ਬਜੰਰ ਪਈਆਂ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਮਿਲ ਗਿਆ ਹੈ । ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਮੀਲ ਸੜਕਾਂ ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ । ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਬਟਵਾਰਾ ਹੋਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲੇ ਜੋਗਿੰਦਰ ਨਗਰ ਤੋਂ ਸਿਰਫ 48,000 ਕਿਲੋਵਾਟ ਬਿਜਲੀ ਸਪਲਾਈ ਹੁੰਦੀ ਸੀ ਪਰ ਹੁਣ ਦੋ ਨਵੇਂ ਪਾਵਰ ਹਾਊਸ ਬਣਨ ਨਾਲ 4,80,000 ਕਿਲੋਵਾਟ ਬਿਜਲੀ ਸਪਲਾਈ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਦੀਆਂ ਨਹਿਰਾਂ ਦੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਵਲ ਵੇਖਿਆ ਜਾਏ ਤਾਂ ਪਤਾ ਚਲਦਾ ਹੈ ਕਿ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਬੰਜਰ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਨੂੰ ਨਹਿਰਾਂ ਰਾਹੀਂ ਪਾਣੀ ਮਿਲ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਮਾਧੋਪੁਰ ਹੈਡ ਵਰਕਸ, ਭਾਖੜਾ, ਨੰਗਲ, ਜਮਨਾ ਕਨਾਲ, ਦਾਦਰੀ, ਟਿਊਬਵੈਲ ਸਕੀਮਜ਼ ਸਭ ਸੂਬੇ ਦੀ ਖੁਸ਼ਹਾਲੀ ਵਾਸਤੇ ਹਨ, ਪਰ ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ ਕੁਝ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ ਇਸ ਦਾ ਵਿਰੋਧ ਕਰਦੇ ਹਨ (ਘੰਟੀ ਦੀ ਆਵਾਜ਼) ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੋਈ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ ਤਾਰੀਫ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫ਼ਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਚੌਧਰੀ ਲਹਿਰੀ ਸਿੰਘ ਜੀ ਦੇ ਮਤੇ ਦੀ ਪ੍ਰੋੜ੍ਹਤਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਅਕ੍ਰਿਤਘਨ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿੰਦਾ ਹੋਇਆ ਆਪ ਦਾ ਸ਼ੁਕਰੀਆਂ ਅਦਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ

> ਖੂ ਤੇ ਗੀਬਤ ਕੇ ਐਬੋਂ ਸੇ ਭਰੀ ਦੇਖੀ
>
> ਸਰਾਸਰ ਹਿਕਮਤੋ ਦਾਨਿਸ਼ਪਸੰਦੀ ਸੇ ਬਰੀ ਦੇਖੀ।

**ਸਰਦਾਰ ਧੰਨਾ ਸਿੰਘ ਗੁਲਸ਼ਨ** (ਪੱਕਾ ਕਲਾਂ, ਰਿਜ਼ਰਵ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪਣਾ ਭਾਸ਼ਨ ਕਵਿਤਾ ਵਿਚ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਜੇਕਰ ਆਗਿਆ ਦੇਵੋ ਤਾਂ ਚੰਗਾ ਹੋਵੇਗਾ ।

**अध्यक्ष महोदय** : यह हाउस है कवि दरबार नहीं। (You are sitting in the House not in a poetical symposium.)

**ਸਰਦਾਰ ਧੰਨਾ ਸਿੰਘ ਗੁਲਸ਼ਨ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਰਾਜਪਾਲ ਜੀ ਦੇ ਭਾਸ਼ਣ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ :

> ਜੋ ਨਵੀਆਂ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਘੜੀਆਂ ਪਿਛਲੀ ਉਨਤੀ ਕੀਤੀ
>
> ਅਧੱਖਸ਼ ਮਹੋਦੇ, ਲੋਕ ਭਲਾਈ ਦੀ ਗਲ ਕਹੀ ਸਵਾਦੀ,
>
> ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤਕਲੀਫ ਉਠਾਈ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਧੰਨਵਾਦੀ ॥
>
> ਅਮਨ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਹੁਤ ਚੰਗੇਰੀ ਚੋਰ ਡਕੈਤੀ ਘਾਣਾ,
>
> ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਮੈਂਘੀ ਪੁਲਸ ਨੂੰ ਖੂਬ ਛਕਾਉਂਦੇ ਚਾਹਣਾ ॥
>
> ਧਰਮ ਅਸਥਾਨਾਂ ਦੀ ਬੇਅਦਬੀ ਨਿਤ ਨਵੀਆਂ ਘਟਨਾਵਾਂ,
>
> ਗੱਲ ਮਜੇ ਦੀ ਸੂਹ ਨਾ ਨਿਕਲੇ ਨਾ ਕੋਈ ਹੋਣ ਸਜਾਵਾਂ ॥
>
> ਪਿਛਲੇ ਹਫਤੇ ਸ਼ਹਿਰ ਜਲੰਧਰ ਜੋ ਘਟਨਾ ਹੋਈ,
>
> ਅਗ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਲਾਵਣ ਵਾਲੀ ਬਾਕੀ ਰਹੀ ਨਾ ਕੋਈ॥।

ਕੰਵਰਾਨੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ : On a point of order. ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਪੜ੍ਹ ਨਹੀਂ ਸਕਦੇ । ਜੇ ਕਵਿਤਾ ਬੋਲਣੀ ਹੈ ਤਾਂ ਜ਼ਬਾਨੀ ਬੋਲਣ ।

अध्यक्ष महोदय : गुलशन साहिब, कंवरानी साहिब जाबानी का पाएंट आव आर्डर सुनिए । ये कहती हैं कि आप पढ़ नहीं सकते अगर उन्हों ने बोलना है तो ज़बानी बोलें हाऊस में कविता रीड करने की इजाज़त नहीं । (The hon. Member should attend to the point of order raised by Kanwrani Jagdish Kaur. Her contention is that the hon. Member cannot read his couplets. If at all he has to quote them he should do it from memory. He cannot be allowed to read out poetry.)

ਸਰਦਾਰ ਧੰਨਾ ਸਿੰਘ ਗੁਲਸ਼ਨ : ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਅਜ ਵਿਧਾਨ ਸਭਾ ਵਿਚ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜੋ ਭਾਸ਼ਣ ਦਿਤਾ ਉਸ ਤੇ ਧੰਨਵਾਦ ਦੇ ਮਤੇ ਤੇ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਦਸਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਕਿੰਨੀ ਕੁ ਉਨਤੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣ ਲਈ ਖੜਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ ਕਿ ਵਾਕਈ ਹਰ ਤਰਫ ਉਨਤੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਅਮਨ ਬਾਰੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਅਮਨ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਾਕਈ ਤਸੱਲੀਬਖਸ਼ ਹੈ । ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਇਲਾਕਿਆਂ ਵਿਚ ਅਮਨ ਕਾਇਮ ਹੈ । ਚੋਰੀਆਂ ਤੇ ਡਾਕਿਆਂ ਦੀਆਂ ਵਾਰਦਾਤਾਂ ਬਹੁਤ ਘਟ ਹਨ । ਲੇਕਿਨ ਅਮਨ ਨੂੰ ਭੰਗ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਉਹ ਲੋਗ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਕਾਨੂੰਨ ਬਨਾਉਂਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਜਿਥੇ ਤਕ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਇਹ ਨੀਤੀ democracy ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਚੰਗੀ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਇਹੋ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਅਮਨ ਰਹੇ ਅਤੇ ਲਾਠੀ, ਗੋਲੀ ਦੀ ਸਖਤੀ ਨਾ ਕੀਤੀ ਜਾਏ । ਲੇਕਿਨ ਮਜਬੂਰੀ ਉਦੋਂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਜਦੋਂ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਨਰਮ ਪਾਲਸੀ ਦਾ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਵਾਲੇ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਉਣ । ਫੀਰੋਜ਼ਪੁਰ ਜੇਲ੍ਹ ਵਿਚ ਜੋ ਘਟਨਾ ਘਟੀ ਉਸ ਨੂੰ ਸੁਣ ਕੇ ਹਰ ਇਕ ਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਹੋਇਆ । ਪਰ ਜੇਕਰ ਵੇਖਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਪਤਾ ਚਲਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਥੇ ਦੇ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਦੀ ਵੀ ਬੜੀ ਅਜੀਬ ਹਾਲਤ ਸੀ । ਉਹ ਬੇਚਾਰੇ ਦੋਨਾਂ ਪਾਸਿਆਂ ਤੋਂ ਫਸੇ ਹੋਏ ਸੀ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਸਖਤੀ ਨਾ ਕਰਦੇ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਜੇਲ੍ਹ ਟੁਟਣ ਦਾ ਡਰ ਸੀ । ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਗੱਲ ਵਿਚ ਡੰਡਾ ਪਾ ਦੇਣਾ ਸੀ ਪਰ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਸਾਰਾ ਨਜ਼ਲਾ ਉਥੋਂ ਦੇ ਡਿ: ਸੁਪਿਰਟੇਂਡੈਂਟ ਜੇਲ੍ਹ ਤੇ ਪਹਰੇਦਾਰਾਂ ਸ਼ਰੇਣੀਆਂ ਉਤੇ ਝੜਿਆ ਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਨੌਕਰੀ ਤੋਂ ਅੱਡ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਤਾਂ ਵਿਚ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਦੂਜਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਅਮਨ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਹੁਤ ਤਸੱਲੀ ਬਖਸ਼ ਹੈ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਕਈ ਕਨੂੰਨ ਬਣਾਏ ਗਏ । ਜਿਹੜੇ ਜ਼ਰਈ ਕਾਨੂੰਨ 1953 ਤੋਂ ਲੈ ਕੇ 1955 ਤਕ ਬਣਾਏ ਗਏ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਤਰਮੀਮਾਂ ਆਈਆਂ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਭਾਵੇਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਅਮਲ ਕਰਨ ਦੀ ਪੂਰੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਫਿਰ ਵੀ ਜਿੰਨੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ ਉਨੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ । 20 ਦਿਸੰਬਰ 1956 ਨੂੰ 6 ਮਹੀਨਿਆਂ ਦੀ ਆਗਿਆ ਵੀ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਸੀ ਕਿ ਦਿਹਾਤੀ ਜਿੰਨੀ ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ ਹਦ ਮੁਕੱਰਰ ਸੀ ਉਨੀ ਜ਼ਮੀਨ reserve ਕਰਾ ਲੈਣ ਇਹ ਜ਼ਮੀਨ reserve ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ ਔਰ ਹੁਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੇਨਤੀ ਪੱਤਰ

